# निवेदन

इस पुस्तक में अपने साहित्य के प्रायः सौ वर्षों का विवरण प्रस्तुत किया गया है। भारतेन्दु तथा द्विवेदी काल के अनेक लेखकों के विषय में 'अन्तिम बात' कही जा सकती थी। पर जो प्रतिभा-सम्पन्न कवि अभी कार्य कर रहे हैं उनकी विशेषताओं का कुछ परिचय ही दिया जा सकता था। अतः नवीन काल में आये हुए लेखकों तथा कवियों के विषय में प्रकट किये गये विचार परिचयात्मक ही समझे जायँगे, निर्णयात्मक नहीं। पुस्तक का उद्देश्य सब लेखकों तथा कवियों की नामावली प्रस्तुत करने का न था। अनेक लेखकों के नाम—जिनमें बहुत से प्रतिभा-सम्पन्न होंगे —असावधानी या भूल से छूट गए होंगे। उनसे सिर्फ क्षमा-प्रार्थना के और मैं कर ही क्या सकता हूँ।

पूज्य पण्डित रामचन्द्र जी शुक्ल ने लिखा है—"वर्तमान लेखकों और कवियों के संबंध में कुछ लिखना अपने सिर एक बला मोल लेना ही समझ पड़ता था।" जब शुक्ल जी ऐसे प्रौढ़ लेखक के लिए यह बला मोल लेना है तो मेरे ऐसे साधारण व्यक्ति के लिए तो महामारी को निमंत्रण देने के समान होगा। पर अब तो जो होना था, हो चुका। हाँ, मुझे अपनी छोटाई का कुछ बल है। कौन ऐसे-ऐसो पर निगाह डालेगा? सबको सन्तुष्ट करना कहाँ सम्भव है? इतना मै बड़ी नम्रता से कहना चाहूँगा कि यदि किसी के प्रति अन्याय हुआ हो अथवा किसी की योग्यता को मैं पूर्णरूप से न समझ पाया होऊँ तो इसके लिए मेरा मस्तिष्क ही उत्तरदायी है, हृदय नहीं।

पुस्तक के लिखने में पूज्य पण्डित रामचन्द्र जी शुक्ल के 'हिन्दी साहित्य का इतिहास' से मुझे बहुत सहायता मिली है; पर न मैंने कभी पूज्य पिता जी को धन्यवाद देकर अशिष्टता की, न पूज्य गुरु जी को धन्यवाद देने की धृष्टता कर सकता हूँ।

यदि यह पुस्तक पाठकों को आधुनिस हिन्दी-साहित्य का कुछ भी परिचय देने में समर्थ हुई तो मैं अपने थोड़े से परिश्रम को सफल समझूँगा।

"इस कार्य में मुझसे जो भूलें हुई हैं उनके सुधार की, जो त्रुटियाँ रह गई है उनकी पूर्ति की, और जो अपराध बन पड़े हैं उनकी क्षमा की पूरी आशा करके ही मैं अपने श्रम से कुछ सन्तोष लाभ कर सकता हूँ।

कृष्णशङ्कर शुक्ल

टेढ़ीनीम, काशी
होलीकोत्सव १९९२,

# परिचय

इधर देखादेखी हिन्दी-साहित्य के कई इतिहास निकले और सम्भव है कुछ और भी निकलनेवाले हों। पर, सच पूछिए तो, अब आवश्यकता इस बात की है कि किसी एक विशेष काल को लेकर विस्तृत रूप से अनुसन्धान और विचार किया जाय तथा उसके अन्तर्गत जो कुछ कार्य्य हुआ है वह सुव्यवस्थित रूप में सामने लाया जाय। मेरे लिए यह कितने हर्ष की बात है कि इस कार्य्य की ओर मेरे प्रिय और अध्यवसायी शिष्य पं० कृष्णशंकर शुक्ल एम० ए० बढ़े जो 'केशव की काव्य-कला' लिखकर अपनी सहृदयता और काव्य-मर्मज्ञता का पूरा परिचय साहित्य-प्रेमियों को दे चुके हैं। इन्होंने हिन्दी-साहित्य के आधुनिक काल के भीतर जो कुछ छान-बीन की है, कवियों और लेखकों की कृतियों के जो स्वरूपलक्षण स्थिर किए हैं तथा जिन जिन विशेषताओं और प्रवृत्तियों का उद्घाटन किया है, सब का समावेश इस पुस्तक के भीतर है।

हिन्दी-साहित्य का आधुनिक काल सब से अधिक वैचित्र्यपूर्ण है, क्योंकि इसका प्रवर्त्तन नूतन सभ्यता की हलचल के साथ साथ हुआ है। देश की प्राचीन विचारधारा के साथ नूतन विचारधारा का संगम जब से हुआ तब से साहित्य के क्षेत्र में न जाने कितने रूप-रंग देखने में आ रहे हैं। उन सब को लक्ष्य करते हुए अपने साहित्य के दिन दिन बढ़ते हुए भंडार का साफ़ लेखा रख लेना बहुत ही आवश्यक है, क्योंकि ज्यों ज्यों अधिक काल बीतता जायगा त्यों त्यों इसके लिए सामग्री मिलना भी कठिन हो जायगा और बातें भी नज़र से दूर पड़ती जायँगी। इन सब बातों का विचार करके पं० कृष्णशंकर जी के इस प्रकाण्ड प्रयत्न का मुझे विशेष गर्व है और मैं यह आशा करता हूँ कि वे आज कल की दलादली से दूर रह कर इसी प्रकार अपने साहित्य की गति-विधि का सावधानी के साथ निरीक्षण करते रहेंगे।

दुर्गाकुंड; काशी
१४—४—१९३४

रामचन्द्र शुक्ल

# सूची

# खड़ी बोली

( पृष्ठ ९२ से ३८७ तक )

# आधुनिक हिन्दी-साहित्य का इतिहास

## पूर्वपीठिका

निर्मल जल के पुष्कर में तट के वृक्ष आदि प्रतिबिंबित होते हैं। पर शैवाल, रजकण आदि से आच्छादित जल प्रतिबिंब ग्रहण नहीं करता। इसी प्रकार सजीव साहित्य में समाज की भावनाओं, कल्पनाओं, विचारों, अकांक्षाओं आदि का प्रतिबिंब अवश्य पड़ता है। यदि ऐसा न हो तो समझना चाहिए कि वह साहित्य वैयक्तिक है, जनता का प्रतिनिधि नहीं। उसमें समाज नहीं है, वह समाज का नहीं है। साहित्यिक इतिहास समाज में प्रचलित भावनाओं के साथ साहित्यिक विचार-धारा का समन्वय प्रस्तुत करता है और जहाँ ऐसा समन्वय नहीं होता वहाँ इतिहास का कार्य यह निर्देश करना होता है कि किसी समय विशेष के साहित्य पर लोक में प्रचलित भावनाओं का प्रतिबिंब क्यों नहीं पड़ा। यद्यपि आलंकारिक रूप में साहित्य का उपमान पुष्कर कहा गया है, परंतु सत्यता की रक्षा और साम्य में अधिक एकरूपता लाने के लिए यदि उसे निर्मल जल की सरिता कहा जाय तो अधिक समीचीन हो। साहित्य, सरिता की धारा की भाँति प्रवाहित होता रहता है, वह बँधे हुए पुष्कर सा नहीं होता।

अब साहित्य के इतिहास के अध्ययन का प्रश्न सामने आता है। किसी विशेष काल का इतिहास खंड-खंड करके प्रस्तुत करना यह मान

लेने के समान है कि इन अवयवों में कोई संबद्ध शृंखला नहीं है, परंतु वास्तव में ऐसा नहीं होता। साहित्य का प्रत्येक काल पूर्व की स्थितियों का ऐसा विकसित रूप है जो उसे अन्य परिस्थितियों में क्रीड़ा करने से प्राप्त हुआ है। विकसित रूप कभी-कभी ऐसा भिन्न सा प्रतीत होता है कि पहचाना भी नहीं जाता, परंतु इस भिन्नता के अन्तर्गत भी एक संबंध-सूत्र अक्षुण्ण रूप से लगा चला आता है; इसके अध्ययन की परंपरा को बनाए रखना आवश्यक होता है। यही पूर्वपीठिका की आवश्यकता है।

## वीर गाथा काल

(सं० १००० से १३७५ तक)

सम्राट् हर्षवर्धन के पश्चात् भारत से केन्द्रीय शासन की भावना लुप्त हो गई थी। पश्चिम में राजपूतों के अभ्युदय के दिन थे। दिल्ली, कन्नौज अजमेर आदि राजधानियाँ पश्चिम में ही प्रतिष्ठित थीं। शक्तिशाली केन्द्रीय शासन न रहने से राजपूत-राज्यों में वैमनस्य बना ही रहता था। यह वैमनस्य परिस्थितियों की प्रेरणा से युद्धों में परिवर्त्तित हो जाया करता था। आत्मगौरव ने आत्माभिमान का रूप धारण कर लिया था। दंभ और दर्प बढ़ रहा था। कभी-कभी तो राजपूत नरेश जरा-जरा सी बातों में अपना अपमान समझ लेते थे। ये सब परिस्थितियाँ युद्ध को अनिवार्य बना देती थीं। आपस में आए दिन युद्ध होते ही रहते थे। मुसलमानों की चढ़ाइयाँ भी होने लगी थीं। उनके अवरोध की भी आवश्यकता पड़ती थी। सारांश यह कि उस समय पश्चिम भारत में चतुर्दिक तलवारों की खपाखप ही सुनाई देती थी। कवियों को भी अपने काव्यों के लिए सामयिक विषय ही चुनने पड़ते थे। यह हमारे साहित्य का प्रारंभिक काल था। विषय के अनुसार हम इसको 'वीर गाथा काल' कह सकते हैं। इन युद्धों को हम दो भागों में बाँट सकते है। राज्यों के पारस्परिक युद्ध तथा पश्चिम से आक्रमण करनेवाले मुसलमानों के साथ अवरोधात्मक युद्ध। मुसलमानों से मोरचा लेने के लिए प्रायः दिल्ली-नरेश को ही अग्रसर होना पड़ता था। संपूर्ण देश को एक समझने की भावना न

होने के कारण राजपूत-राज्य एक होकर बाहरी शत्रुओं से जमकर लोहा न ले सके। इन अवरोधात्मक युद्धों में मातृभूमि की मर्यादा रक्षा से धर्म का अधिक ध्यान रखा जाता था। आगंतुक अन्य धर्म के हैं, अतः उनसे युद्ध करना चाहिए, यह भावना कुछ अधिक दिखाई पड़ती थी। यहीं पर पारस्परिक युद्धों के कारणों का विचार भी कर लेना चाहिए। राज्य-विस्तार की इच्छा से राजपूत-राज्यों में युद्ध नहीं होते थे। युद्ध का कारण प्रायः कुमारियाँ होती थीं। कन्यादान को राजपूत बड़ी हेठी समझते थे। किसी राज्य ने विवाह का प्रस्ताव किया और उसका राज्य-वंश कुलीनता के विकट सिद्धांतों के अनुसार उच्च न ठहरा तो युद्ध होना अनिवार्य था। युद्धों के कारण प्रायः विवाह होते थे। कभी-कभी तो विवाहमंडप में भी तलवारें चल जाती थीं। कन्याओं के विवाह होते अवश्य थे, पर कुलीनता के कल्पित गौरव के कारण पहले तलवार चलाना आवश्यक सा हो जाता था। कुछ युद्ध देश की रक्षा के विचार से भी हुए। परंतु देश की भावना परिस्थितियों की विचित्रता के कारण उतनी जम नहीं पाती थी। एक धर्म एवं तीर्थ स्थानों के समस्त देश में फैले रहने के कारण देश में एक प्रकार का एकत्व तो था, पर यह एकत्व मातृ-भूमि प्रेम की उत्साह-वर्द्धक कोटि तक नहीं पहुँचता था। राजपूत लोग अपने छोटे-छोटे राज्यों को ही मातृभूमि समझ बैठे थे। एक ओर धार्मिक एकता एक सूत्र में बाँधने का असफल प्रयत्न करती थी, दूसरी ओर संकुचित मातृभूमि-प्रेम की भावना तथा कुलाभिमान आदि प्रवृत्तियाँ देशव्यापी एकता की स्थापना नहीं होने देती थीं।

इस समय के काव्य दो रूपों में मिलते हैं। एक मुक्तक रचना के रूप में, दूसरे प्रबंध-काव्यों के रूप में। प्रबंध-काव्यों में पीछे से प्रक्षिप्त अंश इतनी अधिक मात्रा में मिला दिए गये कि मूल रूप का पता लगना ही कठिन हो गया। परंतु फिर भी यह मान लेने के कारण अवश्य हैं कि उनमें से कुछ में कुछ-न-कुछ मूल का अंश अवश्य है। वीर रस के मुक्तकों की परंपरा अपभ्रंश-काल से चली आ रही थी। परन्तु इस काल के विषय मे ऐसा न समझ लेना चाहिए कि काव्य का विषय केवल युद्ध था।

प्रथम तो इन युद्धों का मूल कारण कुमारियाँ ही होती थीं, जहाँ नहीं होती थीं वहाँ उनकी कल्पना कर ली जाती थी, दूसरे शृंगार रस की परंपरा पहले ही से चली आ रही थी, जो बराबर चलती रही। यह शृंगार प्रायः विप्रलंभ होता था। नायक युद्ध-क्षेत्र में गया है, नायिका घर पर बैठी उसके लिए शुभ कामना कर रही है। अपभ्रंश-काल ही से नीति के पद्यों की भी परंपरा चली आती थी जो युद्ध के इस कोलाहल में क्षीण तो अवश्य हो गए परंतु मिट नहीं पाई। इस समय के काव्यों के विषय में भी कुछ विचार कर लेना चाहिए।

खुमानरासो—यह दलपति विजय नामक किसी कवि की रचना मानी जाती है। इस समय इस रासो की जो प्रति प्राप्त है वह अपूर्ण है और उसमें महाराणा प्रतापसिंह तक का वर्णन है। यह पिछला अंश अवश्य क्षेपक है। ऐसा भी हो सकता है कि यह ग्रंथ जितना प्राचीन बताया जाता है उतना प्राचीन न हो; राणा प्रताप के पश्चात् ही इसकी रचना हुई हो। चित्तौड़ में 'खुमान' नाम के तीन राजा हुए। इतिहासज्ञों का अनुमान है कि ग्रंथ में जिस खुमान का वर्णन है वह दूसरा था, उसका समय संवत् ८७० से ६०० तक बताया जाता है।

बीसलदेवरासो—यह नरपति नाल्ह नामक कवि की रचना है। इसका रचना-काल ग्रंथ में संवत् १२१२ दिया गया है। इसमें भोज परमार की पुत्री राजमति से बीसलदेव का विवाह होने का वर्णन है परंतु परमार राजा भोज का विवाह बीसलदेव से सौ वर्ष पहले ही हो चुका था। इस विवाह की कवि ने कल्पना ही कर ली है। पुस्तक की भाषा भी बेठिकाने है। प्रान्तीय भाषा का प्रभाव अधिक है। पं० गौरी-शंकर हीराचंद ओझा ने इसे हम्मीर के समय की रचना माना है। इसमें वीर रस की कोई बात नहीं आई। शृंगार का पुट अवश्य है। ऐसी अवस्था में इसे वीर काव्य मानना अनावश्यक ही है।

पृथ्वीराजरासो—पृथ्वीराज का समय विक्रम की तेरहवीं शताब्दि माना जाता है। रासो का रचयिता पृथ्वीराज का समकालीन माना

जाता है। अतः पुस्तक का रचना-काल भी वही ठहरता है। पं० गौरी-शंकर हीराचंद ओझा ने इस पुस्तक को इतिहास की कसौटी पर कस कर जाली ठहराया है। इसमें आई हुई घटनाएँ प्राप्त शिलालेखों के आधार पर प्रस्तुत किए गए ऐतिहासिक वर्णन के अनुकूल नहीं उतरतीं। भाषा की कसौटी पर भी कसने से हम इस पुस्तक के विषय में किसी निश्चय पर नहीं पहुँच पाते। इसमें संदेह नहीं कि इसमें हिन्दी भाषा के बहुत प्राचीन काल के रूप मिलते हैं पर इसमें साहित्य के मध्य काल में प्रचलित भाषा के भी प्रयोग हैं। कोई भी कवि अपने समय से आगे आनेवाली भाषा में रचना नहीं कर सकता। प्राचीन काल के स्वरूपों को देखकर भी कोई निर्णय नहीं किया जा सकता। प्राचीन काल में प्रचलित भाषा में रचना कर लेना संभव है। आज कल भी राजपूताने में ऐसे भाट मिलते हैं जो रासो की भाषा में रचनाएँ करते हैं। इन सब बातों के होते हुए भी यह मानने के पर्याप्त कारण हैं कि इस ग्रंथ के बृहदाकार के अंतर्गत मूल ग्रंथ का कुछ-न-कुछ अंश अवश्य है।

जयचंदप्रकाश तथा जयमयंकजसचंद्रिका—ये क्रमशः भट्टकेदार तथा मधुकर कवि की रचनाएँ मानी जाती हैं। परंतु ये ग्रंथ अब तक उपलब्ध नहीं हैं।

आल्हा—महोबे में विक्रम की तेरहवीं शताब्दि के पूर्वार्द्ध में आल्हा, ऊदल नाम के दो वीर हुए थे। इनकी कथा कालिंजर के राजा परमाल के यहाँ के जगनिक नामक कवि ने लिखी है। इसका देश में बहुत प्रचार हुआ। लिखित रूप में न होने से लोगों के गाते-गाते इसमें इतने परिवर्तन तथा परिवर्द्धन हुए कि मूल रूप ही नष्ट हो गया। आज कल आल्हा नाम की पुस्तक में प्राचीनता का कोई चिह्न नहीं मिलता। इसे हम जगनिक के काव्य की गूँज कह सकते हैं। फर्रुखाबाद के कलेक्टर मि० चार्ल्स इलियट ने पहले-पहल इन गीतों का संग्रह ८५ वर्ष पूर्व छपवाया था।

विजयपालरासो इस पुस्तक में नल्लसिंह भट्ट नामक किसी कवि ने संवत् १३५५ के आस पास करौली के राजा के युद्धों का वर्णन किया है।

वीर गाथाओं की परंपरा समाप्त होते-होते मुसलमान देश में जम गए थे। केंद्र में मुसलमानी शासन स्थापित हो जाने से राजपूतों को आपस में लड़ने का अवसर न रहा। एक होकर मुसलमानों को भी वे न रोक सके। मुसलमान शासकों से युद्ध अवश्य होते रहते थे परंतु देश के दुर्भाग्य से एकता न होने के कारण एक-एक करके हिन्दू राजा पराजित होते जाते थे। पराजयों की यह परंपरा वीर काव्यों के लिए उपयुक्त विषय नहीं हो सकती थी। क्रमशः वीर काव्यों की रचनाओं में शिथिलता आने लगी। देश में कुछ भिन्न परिस्थितियाँ उत्पन्न हो चुकी थीं। उनका काव्य पर प्रभाव पड़ने से काव्य के विषय भी बदलने लगे। काव्य में एक बार गृहीत विषय की परंपरा में शिथिलता तो अवश्य आ जाती है परंतु आगे चल कर उसके दर्शन अवश्य होते रहते हैं। इसी नियम के अनुसार मुसलमानी शासन के कारण वीर गाथाओं में शिथिलता अवश्य आई पर समय-समय पर वीर काव्यों की रचना होती ही रही। जिस प्रकार एक मास के पश्चात् दूसरा मास प्रारंभ हो जाता है उसी प्रकार साहित्य के इतिहास में एक काल के पश्चात् दूसरा काल नहीं प्रारंभ होता। किसी काल विशेष की प्रवृत्तियाँ परिस्थितियों के प्रतिघात से किसी आगे आनेवाले भिन्न युग की परिस्थितियों के रूप में परिवर्त्तित हो जाती हैं। इस परिवर्तन के लिए यह आवश्यक नहीं कि अतीत काल की प्रवृत्तियों का अस्तित्व ही मिट जाय। किसी काल-विशेष की प्रवृत्तियाँ जब विशेष रूप से लक्षित होने लगती हैं तो उस काल का नवीन नामकरण होता है। परंतु फिर भी पिछले काल की साहित्यिक धाराएँ पतली तथा क्षीण होते हुए भी प्रवाहित होती रहती हैं।

## भक्ति काल

(सं० १३७५ से १७०० तक)

मुसलमानों के साम्राज्य की प्रतिष्ठा से हिन्दुओं के हृदय का वीरोल्लास क्षीण होने लगा। एक पराजय के पश्चात् दूसरी पराजय की शृङ्खला

चली। देश में शून्यता सी छा गई। अपनी प्रतिष्ठा खो देने पर हिंदू आत्मविश्वास भी खोने लगे। इससे लोक के प्रति उनके हृदय में उपेक्षा के भाव जागने लगे। लोगों का ध्यान भगवान् की ओर जाने लगा। यहीं से 'भक्ति काल' का प्रारंभ हुआ। हम भक्त कवियों को दो विभागों में विभाजित कर सकते हैं। निर्गुण की उपासना करनेवाले भक्त तथा सगुणोपासक भक्त। निर्गुण धारा के भी दो स्पष्ट विभाग हैं—ज्ञानाश्रयी शाखा तथा प्रेममार्गी शाखा। सगुण के उपासकों के भी दो विभाग हो सकते हैं। राम का आश्रय ग्रहण कर भक्ति के उद्गार प्रकट करनेवाले कवि तथा कृष्ण का आश्रय ग्रहण करनेवाले कवि।




भक्त कवियों के दोनों प्रमुख विभागों [ निर्गुणोपासक तथा सगुणोपासक ] को भिन्न भिन्न मार्गों तथा परिस्थितियों से प्रेरणा प्राप्त हुई। इन दोनों के बीच में सामान्य रूप से रहनेवाली बात केवल यह थी कि देश में फैली हुई उदासी तथा जीवन के प्रति वैराग्य ने भक्ति के पनपने के लिए क्षेत्र खाली कर दिया था। अब यह देखना है कि भक्ति की इन दोनों प्रमुख धाराओं को किधर से तथा कैसी प्रेरणा प्राप्त हुई।

## निर्गुण धारा

मुसलमान इस देश में केवल राज्य ही स्थापन के लिए नहीं आए थे। नवीन धर्म का उत्साह भी उनके हृदय में भरा हुआ था। राज्य-प्रतिष्ठा के साथ-साथ वे अपने धार्मिक साम्राज्य का विस्तार भी करना चाहते थे। धर्म का यह प्रचार उपदेशों द्वारा कम होता था। प्रत्युत कुछ ऐसे प्रकार से धर्म-प्रचार की चेष्टा अधिक की जाती थी

जिससे विजेता तथा विजितों के बीच का पार्थक्य विस्तृत होता जाता था। मुसलमानों के धर्म में उदारता, क्षमा, दया आदि उच्च सिद्धांत हैं तो अवश्य; पर जोशीले प्रचारक धर्म के बाह्य विधानों को अधिक महत्त्व देते थे। उधर हिंदू लोग भी धर्म की आत्मा के पालन के प्रयत्न में अधिक उद्योगशील न होकर ऊपरी आडंबरों तथा कर्मकांड को अधिक महत्त्व देने लगे थे। दोनों समाजों की ये प्रवृत्तियाँ तथा भावनाएँ ऐसी थीं जिनसे परस्पर का विश्वास तथा प्रेम उत्पन्न नहीं होने पाता था। इस समय ऐसे प्रचारकों की आवश्यकता थी जो धर्म के उन वास्तविक तत्त्वों को जो सब धर्मों में किसी न किसी रूप में पाए ही जाते हैं, प्रत्यक्ष कर दिखाएँ। इस कार्य को संपन्न करने के लिए संत कवियों की परंपरा चली। इन संत कवियों में कबीरदास सबसे प्रथम उपदेशक हुए। इन्होंने हिंदुओं तथा मुसलमानों को फटकार कर धर्म के मिथ्या आवरणों की ओर से उनका ध्यान हटाने का प्रयत्न किया। इनका आचरण तथा प्रतिभा ऐसी थी कि मन में कुछ बुरा मानते हुए भी लोग इनकी बातों को सिर नीचा कर सुन लेते थे। अवतार, मूर्त्तिपूजा, बहुदेवोपासना आदि का खंडन करने के साथ ही ये मुसलमानों की कुर्बानी, नमाज़ आदि का भी खंडन करते थे। तात्पर्य यह कि इनका लक्ष्य हिंदू तथा मुसलमान धर्म के बीच एक साधारण धर्म की प्रतिष्ठा की ओर था जिससे परस्पर का वैमनस्य दूर हो जाय और जनता भगवान की ओर उन्मुख हो। इन संतों में भी कई पंथ ए। जैसे नानक-पंथ, दादू-पंथ, आदि कुछ थोड़ी-थोड़ी सी पृथकताओं के होते हुए भी इन सब पंथों में सामान्य रूप से सिद्धांत प्रायः एक ही प्रकार के पाये जाते हैं। इनकी रचनाओं में सरस काव्यों की सी मार्मिकता कम पाई जाती है, पर ये अपनी वाणी से बातों का कथन ऐसी प्रौढ़ता और सत्यता से करते थे कि इनका प्रभाव लोगों पर अधिक पड़ता था। अपने उद्देश्य में भी ये लोग बहुत कुछ सफल हुए। दोनों धर्मों के माननेवालों को इस बात का स्पष्ट विश्वास हो गया कि वास्तव में हम सब एक ही जगदीश की उपासना करते हैं। कबीर आदि संतों की भाषा मिली-जुली होती थी। इनकी

भाषा में खड़ी बोली, अवधी तथा ब्रज-भाषा तीनों का योग पाया जाता है। 'नागरीप्रचारिणी-सभा काशी' द्वारा प्रकाशित 'कबीर-ग्रंथावली' की भाषा पर पंजाबी बोली का भी प्रभाव पड़ा है। इन कवियों की भाषा साहित्यिक नहीं होती थी। इनका लक्ष्य काव्य-रचना नहीं था; जनता में अपने धर्म का प्रचार करना था। ऐसी अवस्था में इनके लिए यह अनिवार्य था कि ये लोक में प्रचलित भाषा में ही अपने उपदेश दें। विस्तृत धर्म-प्रचार को लक्ष्य में रखकर भगवान् बुद्धदेव ने भी लोकभाषा (पाली) का आश्रय ग्रहण किया था। इन संतों में से सुंदरदास की रचना साहित्य कोटि की होती थी। इनका 'सुंदर-विलास' ग्रंथ जिसमें कवित्त, सवैया आदि छंदों का अधिक प्रयोग हुआ है, अधिक प्रसिद्ध है। मलूकदास, अक्षरअनन्य, पलटूदास, तुलसीदास आदि अनेक संत कवि हुए और इन्होंने अनेक संप्रदायों की स्थापना की। यह परम्परा अभी तक चली आ रही है। आजकल का 'राधास्वामी-संप्रदाय' इसी परंपरा का एक रूप है। इन संत कवियों के द्वारा वास्तव में लोक का बहुत कुछ उपकार हुआ। निम्न श्रेणी के लोगों में आत्मविश्वास की भावना जागरित करने का श्रेय इन्हीं को प्राप्त है। परंतु अप्रत्यक्ष रूप से वर्णाश्रम धर्म को इनके द्वारा कुछ क्षति भी पहुँची। अनेक संत कवियों ने वैदिक धर्म के विधान का रहस्य न समझ उसका खंडन करना प्रारंभ कर दिया। इससे लौकिक विधान के पालन में शिथिलता आने लगी। लोग दो चार साखियाँ बनाकर अपने को परमज्ञानी समझने लगे। उनके अनुकरण पर और भी अनेक अकर्मण्य लोगों ने ज्ञान का चोला पहनना प्रारंभ किया। मलूकदास आदि के उपदेशों से आलसियों की संख्या भी बढ़ने लगी। आज कल भी ऐसे लोग जिनसे कुछ करते धरते नहीं बनता, उच्च स्वर में मलूकदास का यह मंत्र जपते हुए सुनाई पड़ते हैं।

अजगर करै न चाकरी, पंछी करै न काम।
दास मलूका कहि गए, सबके दाता राम॥

ये संत कवि निर्गुणोपासक कहे जाते हैं। इसका कारण यही है कि ये लोग अव्यक्त सत्ता की उपासना करते है। इनके इस विषय के

सिद्धान्तों में तार्किक स्पष्टता तथा प्रौढ़ता नहीं मिलती। ये कभी तो भारतीय ब्रह्मवाद की ओर झुकते थे कभी पैगंबरी एकेश्वरवाद की ओर। कबीर आदि एक-आध कवियों में कुछ रहस्योन्मुख संकेत भी पाए जाते हैं।

निर्गुण कवियों की दूसरी प्रेममार्गीशाखा सूफी कवियों की है। ये लोग खंडन-मंडन से अलग रहकर प्रेममय ईश्वर का साक्षात्कार कराने में लगे रहते थे। अपने सिद्धान्तों के प्रतिपादन के लिए ये लौकिक आख्यायिकाओं का आश्रय ग्रहण करते थे। इस प्रतीकात्मक शैली पर इनके द्वारा ईश्वर और जीव के पारस्परिक प्रेम की बड़ी सुंदर व्यंजना हुई है। वैष्णव संप्रदाय की माधुर्य भाव की उपासना से इनकी उपासना-पद्धति बहुत कुछ मिल जाती है। मोटा भेद यही लक्षित होता है कि वैष्णव ब्रह्म की उपासना पतिरूप में करते हैं तथा सूफी प्रियतमा के रूप में। इन सूफियों के काव्य में अलौकिक माधुर्य छलकता हुआ दिखाई देता है। प्रेम के मार्मिक प्रस्ताव के द्वारा दोनों धर्मों के भावुक हृदयों को इन कवियों ने इतना आर्द्र कर दिया कि पारस्परिक वैमनस्य की संभावना क्रमशः क्षीण होने लगी और जिन लोगों पर इन सूफियों के काव्यों का निकट का प्रभाव पड़ा उनके हृदयों में पारस्परिक प्रेम, उदारता आदि भव्य भावनाओं की सृष्टि हुई।

इन सूफी कवियों में मलिक मुहम्मद जायसी का स्थान सर्वश्रेष्ठ है। इन्होंने अपने पद्मावत नामक काव्य में मुग्धावती, मृगावती, मधुमालती और प्रेमावती इन चार पुस्तकों का उल्लेख किया है। इनमें से अभी तक केवल दो—मृगावती तथा मधुमालती—का पता चला है। मृगावती की रचना संवत् १५५८ में कुतबन नामक कवि ने की। मधुमालती का रचयिता मंझन नामक कवि था। जायसी ने अपने काव्य के लिए लोक में प्रसिद्ध पद्मावती का कथानक चुना। इस ऐतिहासिक आधार पर कल्पना का भी सुंदर प्रासाद खड़ा किया गया। इस ग्रंथ का पूर्वार्द्ध कल्पित है और उत्तरार्द्ध ऐतिहासिक आधार पर आश्रित। जायसी ने लौकिक प्रेम के द्वारा ईश्वर-जीव के प्रेम की बड़ी सुन्दर, सुकुमार एवं

मार्मिक व्यंजना की है। इसमें लोक-पक्ष की भी उपेक्षा नहीं की गई है। पातिव्रत आदि धर्मों का बहुत ही आकर्षक स्वरूप इसमें चित्रित किया गया है। प्रेम के दोनों पक्षों, संयोग तथा वियोग का बहुत ही काव्योचित चित्रण हुआ है। ग्रंथ के अंत में कवि ने यह लिख दिया है कि यह संपूर्ण कथा एक रूपक है। इस प्रकार की कहानियों की परंपरा भी चली। इन कवियों की भाषा अवधी है। जहाँगीर के समय में उसमान कवि ने चित्रावली नामक पुस्तक की रचना की। यह भी जायसी की ही शैली पर लिखी गई है। शेख नबी आदि और भी अनेक कवि इस परंपरा में हुए।

इन दोनों प्रकार के निर्गुणवादियों के विषय में हम कह सकते हैं कि इनको यह प्रेरणा बहुत कुछ मुसलमान धर्म से प्राप्त हुई थी। संतों की खंडनात्मक प्रवृत्ति पर तथा प्रेम मार्गी कवियों की विचारधारा पर उस धर्म की छाप प्रत्यक्ष लक्षित होती है। इसके विपरीत सगुणोपासक कवियों के विषय में यह निःसंकोच कहा जा सकता है कि उन्हें भारतवर्ष की ही परिस्थितियों से प्रेरणा प्राप्त हुई थी और उनकी उपासना-पद्धति परंपरा से चले आते हुए भारतीय विचारों का ही विकसित रूप थी।

## सगुण धारा

शंकराचार्य ने बौद्धों के अव्यावहारिक दार्शनिक सिद्धांतों का वेदांत के द्वारा खंडन कर, ब्रह्म की व्यावहारिक सगुणोपासना को स्वीकृत किया था। पर भक्ति का आधार तब तक दृढ़ नहीं हो सकता जब तक माया में लिप्त जीव को ब्रह्म से पृथक् न मान लिया जाय तथा उपासना के लिए परम आवश्यक सेवक-सेव्य-भाव की स्थापना न हो ले। यह बात वैष्णव आचार्यों द्वारा पूरी हुई। रामानुजाचार्य ने भागवत आदि ग्रंथों के आधार पर जिस 'नारायणी' धर्म की प्रतिष्ठा की वह लोक के अधिक अनुकूल पड़ा। नारायण की लोकरक्षण प्रवृत्ति तथा धर्मस्थापनार्थ अवतार लेने की भावना ने लोगों को अधिक आकृष्ट किया। वैष्णव धर्म

की यह निर्मल पावन धारा विंध्यपर्वत की दुर्भेद्य मालाओं को पार कर उत्तर भारत तक प्रवाहित हुई। स्वामी रामानंद जी ने भगवान् के मर्यादामय रामरूप को अधिक लोकोपयुक्त समझा तथा वैष्णव धर्म की कठोर विधियों को कुछ शिथिल कर, अधिक से अधिक लोगों के कल्याण पर ध्यान रख, एक स्वतंत्र संप्रदाय की स्थापना की। इसी के आधार पर रामभक्त कवियों की वह धारा चली जिसमें तुलसीदास आदि कवि हुए। श्री वल्लभाचार्यजी ने (जन्म संवत् १५३५-गोलोकवास १५८७) अपना एक स्वतंत्र संप्रदाय चलाया जिसमें व्यास-सूत्रों के आधार पर शुद्धाद्वैतवाद की स्थापना की गई। उपासना के लिए इन्होंने कृष्ण के लीलामय मधुर रूप को सामने रखा। इनके द्वारा कृष्ण भक्त कवियों की धारा चली, जिसमें सूरदास आदि अष्ट छाप के प्रसिद्ध कवि तथा और भी अनेक भक्त जन हुए। संक्षेप में इन दोनों धाराओं पर पृथक् पृथक् भी विचार कर लेना चाहिए।

## रामभक्ति शाखा

स्वामी रामानंद जी के द्वारा प्रचारित सीताराम की भक्ति का प्रवाह चल पड़ा। भक्त लोग भावोद्रेक में रचनाएँ करने लगे। इस धारा में सबसे प्रसिद्ध तथा यशस्वी कवि गोस्वामी तुलसीदास जी हुए। इनका जन्म काल संवत् १५८९ में माना जाता है। इन्होंने छोटे बड़े १२ ग्रंथ बनाए जिनमें से रामचरितमानस, विनयपत्रिका, गीतावली, कवितावली, दोहावली आदि का अधिक प्रचार हुआ। उस समय साहित्य में दो भाषाओं का उपयोग होता था, व्रजभाषा तथा अवधी। गोस्वामी जी का दोनों भाषाओं पर प्रौढ़ अधिकार था। रामचरितमानस आदि ग्रंथों की रचना इन्होंने साहित्यिक अवधी में की, जिसमें संस्कृत की कोमल-कान्त पदावली का भी बहुत कुछ प्रभाव है। गीतावली आदि ग्रंथों की रचना अत्यत मधुर व्रजभाषा में की गई है। विनयपत्रिका के आरंभ में संस्कृत शब्दों की ओर जैसा झुकाव दिखाई पड़ता है वैसा गीतावली में नहीं पाया जाता। जानकी-मंगल, पार्वती-मंगल आदि ग्रन्थों की रचना

ठेठ अवधी भाषा में हुई। फिर भी यह भाषा जायसी की भाषा से बहुत कुछ भिन्न ही रही। प्रबंध-काव्य तथा मुक्तक दोनों प्रकार की रचनाओं में इन्हें अद्भुत सफलता मिली। पद्य के स्वरूप की कई शैलियाँ हमारे साहित्य में पहले से प्रचलित थीं जिनमें मुख्य ये थीं—

( क ) वीर गाथा काल की छप्पयवाली पद्धति,
( ख ) विद्यापति एवं सूरदास आदि भक्त कवियों की गीतावली पद्धति,
( ग ) गंग आदि भाटों की कवित्त, सवैया वाली पद्धति,
( घ ) संत कवियों की दोहा वाली पद्धति,
( ङ ) प्रेममार्गी कवियों की दोहे-चौपाई वाली पद्धति,

गोस्वामीजी की विशेषता इस बात में है कि इन्होंने इन सभी प्रणालियों के अनुसार रचनाएँ कीं और सब में बड़ी प्रौढ़ता से निर्वाह किया। ( इसके अतिरिक्त उन्होंने एक-आध नई शैली की भी उद्भावना की। जैसे—बरवै रामायण की पद्धति। ) अलंकारों आदि के विधान के विषय में यह कहा जा सकता है कि गोस्वामी जी अनावश्यक कृत्रिम अप्रस्तुत विधान के पक्ष में नहीं थे। बड़ी स्वाभाविकता तथा सरसता से भावव्यंजना में योग देते हुए अलंकार आए हैं। इनकी भावव्यंजना के विषय में यह कहा जा सकता है कि जितने भावों तथा सहकारी भावों तक इनके सुकुमार काव्य-हृदय की पहुँच थी उतने तक हिन्दी भाषा के बहुत कम कवियों की हुई होगी। यह तो भाव विस्तार की बात हुई। अब यह पूछा जा सकता है कि इनके भावों में गंभीरता कहाँ तक है ? जब भावों का चित्रण ऐसे प्रकार से होता है कि पाठक या श्रोता अपने भिन्न भिन्न संकुचित क्षेत्र की अनुभूतियों से ऊपर उठ एक लोकोत्तर भावधारा में अवगाहन करने लगे तो हम यह कह सकते हैं कि कवि द्वारा अंकित भावों में बहुत गंभीरता है। तुलसी में हम यही विशेषता पाते हैं। रामायण में अंकित प्रेम, शोक, उत्साह क्रोध, घृणा इत्यादि भावों में पाठक इतने मग्न हो जाते हैं कि वे अपने को भूल ही जाते हैं। एक ओर भगवान् के विवाहोत्सव में वे आनंद मग्न हो नाच उठते हैं तो दूसरी ओर राम के वन-निर्वासन के समय हम उन्हें आँसू बहाते पाते हैं। जब

रावण सीताहरण आदि कुकृत्यों से राम का अपकार करने को तुल जाता है तो पाठकों के हृदय में उसके प्रति क्रोध भभक उठता है। भगवान् की लोकमंगल तथा लोककल्याण के संस्थापक के रूप में ऐसे कौशल से प्रतिष्ठा हुई है कि पाठक राम के साथ एक अद्भुत आत्मीयता का अनुभव करने लगता है तथा राम के शत्रुओं के प्रति उसके हृदय में स्वाभाविक क्रोध उत्पन्न हो जाता है। शक्ति, शील और सौन्दर्य समन्वित भगवान् के रूप की प्रतिष्ठा कर गोस्वामी जी ने लोक का बहुत उपकार किया। उन विपत्ति के दिनों में सिर पर मँडराती हुई तीक्ष्ण तलवारों की छाया में यदि हिंदू जाति किसी प्रकार अपने को जीवित रख सकी तो भगवान् रामचन्द्र का ही मुँह देख कर। इस आश्रय को ग्रहण कर गिरती हुई हिंदू जनता फिर अकड़ कर खड़ी हो गई। जीवन में फिर सरसता आने लगी। जिन जिन महापुरुषों ने उस समय हिंदुओं की रक्षा करने का प्रयत्न किया, उन्हें जनता ने राम-रूप मे देखा। पहले यदि चारों ओर जनता को रावण ही दिखाई पड़ते थे, तो अब दसो दिशाओं में राम भी दिखाई पड़ने लगे। रामायण की यह जीवनदायिनी धारा पूर्व से प्रवाहित होकर पश्चिम तक गई। विशाल नगरों के वाहर झोपड़ियों में रहनेवाले कृषकों तक ने इसे अपनाया। एक बार उत्तरापथ रामामृत से तृप्त हो गया।

स्वामी अग्रदास, नाभादास, प्राणचन्द चौहान आदि और भी अनेक कवि इस धारा में हुए, किंतु गोस्वामी जी की प्रतिभा को कोई न पा सका। यह रामभक्ति की धारा आगे चलकर कुछ पतली तो अवश्य हुई पर एक दम शुष्क कभी नहीं हो पाई। १६ वीं और २० वीं शताब्दि में वावा रामचरण दास, बाबा रघुनाथ दास, महाराज रघुराजसिंह ने राम-कथा गाई तथा आधुनिक काल में भी रामचरितचिंतामणि, साकेत आदि ग्रंथ रामचरित्र-गान के लिए प्रस्तुत किए गए।

## कृष्ण भक्ति शाखा

कृष्ण के उपासक कवियों ने अपने काव्य के लिए भगवान् के शैशव-काल तथा यौवन-काल की क्रीड़ाओं को चुना। वात्सल्य रस तथा शृंगार

रस ही उनके काव्य के मुख्य विषय हुए। कृष्ण-चरित्र के बहुमुखी प्रयत्नों में वास्तव में सब रसों की सामग्री मिल जाती है। एक ओर यशोदा के आँगन में क्रीड़ा करते हुए कृष्ण हमारे हृदय में वात्सल्य भाव जगाते हैं, दूसरी ओर कंस का अंग-भंग करते हुए अपने को वज्र से भी कठोर सिद्ध करते हैं। जिन कृष्ण को एक बार गोपियों के प्रणय-कलह निपटाने से अवकाश नहीं मिलता था उन्हीं को कुरुक्षेत्र के मैदान में कठिन से कठिन राजनीतिक समस्याओं को सुलझाते पाते हैं। जो एक ओर राधा के मान-कलह से क्षुब्ध हो जाते थे वे ही दूसरी ओर रणांगन में गीता के अनासक्तियोग का उपदेश देते हुए दृष्टिगोचर होते हैं। ऐसे व्यक्ति के चरित्र में किस रस का आश्रय नहीं मिल सकता? पर हिंदी के किसी भी कवि का ध्यान कृष्ण के चरित्र की इस व्यापकता की ओर न गया। कृष्ण भक्त कवियों में सूरदासजी का स्थान बड़े महत्व का है। इनका जन्म-काल संवत् १५४० के लगभग माना जाता है। इन्होंने 'सूर-सागर' में कृष्ण की कथा का बड़े विस्तार से वर्णन किया है। लोग कहते हैं कि सूरसागर में सवा लाख पद थे। पर अबतक लगभग आठ हजार पदों का ही पता लग सका है। सूरदासजी ने अपने लिए भगवान् के जिन स्वरूपों को चुना था उन पर आश्रित वात्सल्य तथा शृङ्गार रस की बहुत ही सुन्दर तथा विशद व्यंजना की है। सूरदासजी ने गोपी-कृष्ण के संयोग शृङ्गार तथा विप्रलंभ का वर्णन करते समय न जाने प्रेम-जगत की कितनी वृत्तियों तथा अनुभूतियों का उद्घाटन किया है। विप्रलंभ का जैसा वर्णन सूरसागर में मिलता है वैसा हिंदी क्या संभवतः संसार की किसी भी भाषा में न मिल सकेगा। कृष्ण की बालक्रीड़ा का वर्णन करते समय भी सूर ने वास्तव में 'कलम तोड़ दी'। बालकों की भिन्न भिन्न प्रवृत्तियों का वर्णन बड़ी सजीवता तथा सहृदयता से किया गया है। कवि की दृष्टि बालकों की बाल्य-क्रीड़ाओं के चित्रण तथा हृदय की वृत्तियों के उद्घाटन, दोनों ओर थी।

श्री वल्लभाचार्यजी के पुत्र गोस्वामी विट्ठलनाथजी ने उस समय के सर्वश्रेष्ठ आठ कवियों को चुनकर अष्टछाप की प्रतिष्ठा की जिसमें ये कवि

# रीति काल

## ( संवत् १७०० से १६०० तक )

भक्ति काल की प्रवृत्तियों, विशेषताओं आदि का विवेचन करते समय प्रसंगानुसार यह भी कहा जा चुका है कि कुछ कवियों ने लक्षण-ग्रंथों के निर्माण की ओर भी ध्यान दिया था। उनमें केशवदास जी मुख्य थे। केशवदास जी ने रीति-ग्रंथों की प्रणाली की प्रतिष्ठा बड़ी प्रौढ़ता से की पर रीति-ग्रंथों का अटूट क्रम उनके पचास वर्ष पीछे चला। संवत् १७०० के आस-पास चिन्तामणि त्रिपाठी के काव्य-विवेक, कवि-कुल-कल्पतरु और काव्य-प्रकाश ग्रंथों की रचना से इस काल का प्रारंभ होता है। रीति के अनुसार रचनाएँ प्रचुर मात्रा में होने लगीं परंतु पहले से चली आती हुई भक्त कवियों की धारा अवरुद्ध नहीं हुई। भक्ति ही क्यों, और भी प्राचीन काल के अनुरूप, वीर रस की कविताएँ भी इस काल में होती रहीं और व्रजभाषा साहित्य के दो सर्वश्रेष्ठ वीर रस के कवियों का उद्भव भी इसी काल में हुआ। इस अन्य-अन्य विषयों को ग्रहण कर काव्यो-पासना करनेवाले कवियों का वर्णन आगे चल कर इसी प्रकरण के अंत में संक्षेप में किया जायगा। अभी उन्हीं कवियों का वर्णन होगा जिनकी कृतियों के कारण इस काल का नामकरण हुआ।

लक्ष्य-ग्रंथों के बहुत दिनों पश्चात् लक्षण-ग्रंथों के दिन आते हैं। आचार्य-गण अपने साहित्य की विशेषताओं को परख कर लक्षण बनाया करते हैं, जिनके द्वारा सदसत् काव्य का विवेचन किया जा सके तथा आगे आने-वाले कवियों की सहायता के लिए कुछ सामग्री प्रस्तुत हो जाय। पर हिंदी साहित्य में न तो इसकी आवश्यकता ही पड़ी और न कवियों को इतने दिनों तक ठहरना ही पड़ा। हिंदी-साहित्य को स्वतंत्र रूप से विकसित होने का कभी अवसर ही नहीं मिला। संस्कृत के उच्च साहित्य से यह सदा प्रभावित होता आया है। यह अच्छा भी हुआ और बुरा भी। बिना परिश्रम के संस्कृत का खुला खजाना हिंदीवालों के हाथ लग गया। फिर वे परिश्रम क्यों करते? पर संस्कृत के प्रभाव से इनकी स्वतंत्र उद्भावना

शक्ति कुंठित हो गई। यही अवस्था रीति-ग्रंथों के प्रणयन में हुई। संस्कृत के आचार्यों की रस, अलंकार आदि विषयों की पुस्तकें हिंदीवालों के सामने थीं। बहुत से कवियों ने तो उन्हीं पुस्तकों के अनुवाद, छायानुवाद, भाषानुवाद, अनुवादाभास प्रस्तुत किए और कुछ ने उसी ढाँचे पर स्वयं कुछ रचनाएँ कीं। इन पुस्तकों के देखने से ऐसा प्रतीत होता है कि रस एवं अलंकार ऐसे गंभीर विषयों का वैज्ञानिक विश्लेषात्मक तार्किक विवेचन प्रस्तुत करना उनका लक्ष्य ही न था। लक्षणों में ऐसी पूर्णता नहीं होती थी कि उनसे पाठकों को विषय हृदयंगम करने में सहायता मिले। ऐसे ग्रंथों के लिए यह परम आवश्यक होता है कि लक्षणों और उदाहरणों का भरपूर समन्वय दिखाया जाय। दुर्भाग्यवश इन ग्रंथ-कर्त्ताओं ने ऐसा नहीं किया। इनमें से कुछ के ग्रंथों को देखने से पता लगता है कि विषय पर उनका स्वयं पूर्ण अधिकार नहीं था। ऐसों में केशवदास ऐसे पंडित भी हैं। अलंकारों का तत्त्व वास्तव में किस प्रकार की उक्तियों में है इसे बहुत कम लोगों ने समझ पाया। प्रधान अलंकारों का तात्पर्य व्यंजना में होता है। यह संभव है कि सब प्रकार की कवायद पूरी कर देने पर भी अभिप्रेत अलंकार की प्रतिष्ठा न हो सके। इस प्रकार के भ्रमों से वे ही सिद्धहस्त विद्वान् बच सकते हैं जिन्होंने अलंकारों तथा भावव्यंजना के पारस्परिक संबंध के महत्व को समझ लिया है। रीति-काल के बहुत से कवियों के उदाहरणों में अनिवार्य रूप से आवश्यक उस व्यंजना की स्थापना न होने पाई जो अप्रस्तुत विधान की सांकेतिकता का महत्व का अंग ही नहीं है वास्तव में उसका प्राण है, जिसके बिना अलंकारोंप्रकरण व्यर्थ हो जाते हैं।

अब रस-विषय की पुस्तकों पर भी विचार कर लेना चाहिए। इन पुस्तकों में रस का काव्य से क्या संबंध है, भाव तथा रस परस्पर क्या संबंध रखते हैं, भावाभास, रसाभास, इत्यादि क्या है, इन विषयों का विवेचन ही नहीं हुआ। रसों की स्थापना काव्य में किस प्रकार से होती है, व्यंजना-शक्ति से इसमें कहाँ तक सहायता पहुँचती है, इन सब विषयों को छोड़ ही दिया गया। विभाव अनुभाव और संचारियों का रस-निष्पत्ति

में कहाँ तक संबंध है; रस की स्थापना पाठक, कवि, श्रोता, अभिनेता में से किसमें होती है आदि महत्वपूर्ण विषयों का कुछ भी विवेचन न हुआ। रसों में भी शृंगार रस को ही महत्व दिया गया: अन्य रस या तो छोड़ ही दिए गए या यों ही चलते कर दिए गए। संयोग-शृंगार वियोग-शृंगार नायक, नायिका-भेद, दूतीकर्म, दर्शन, सात्विक, व्यभिचारी, मान, मान-मोचन, सखी-कर्म इत्यादि का वर्णन बड़े विस्तार से हुआ। इन वर्णनों में बहुत बातें कामशास्त्र की भी आ गई हैं जिनकी ऐसी पुस्तकों में कुछ भी आवश्यकता न थी। शृंगार रस का आलंबन नायिका है अतः स्वरूप-वर्णन की नखशिख वाली परिपाटी का अत्यधिक प्रचार हुआ। उद्दीपन विभाव के अंतर्गत आनेवाले षट्ऋतु, बारहमासा आदि के वर्णन में भी कवियों की वृत्ति बहुत रमी। अभिधा, लक्षणा, व्यंजना आदि शब्द-शक्तियों की एक-दम उपेक्षा कर दी गई दृश्य-काव्य के ऊपर तो विचार ही नहीं किया गया। देव, भिखारीदास आदि कवियों ने इन शब्द शक्तियो का जो भ्रमपूर्ण विवेचन किया है उसको देखते तो यही कहना पड़ता है कि यदि ये लोग इन विषयों पर न लिखते तो अत्युत्तम हुआ होता। इन सब बातों के अतिरिक्त इन लोगों के समक्ष भाषा की भी कठिनाई थी। ब्रजभाषा में माधुर्य्यादि सब गुण हैं पर सूक्ष्म विषयों के विवेचन के उपयुक्त विकास कभी नहीं हो पाया। इस कठिनाई के कारण भी कवि लोग अपने विषयों का परिष्कृत एवं प्रांजल रूप में विवेचन नहीं कर पाते थे। ब्रजभाषा में गद्य का विकास हुआ ही नहीं और ऐसे विषयों के विवेचन के लिए गद्य ही अधिक उपयुक्त पड़ता है। संस्कृत में भी इन विषयो की विस्तृत व्याख्या गद्य में ही की गई है। इन सब बातों को देखते हुए हम यह निःसंकोच कह सकते हैं कि आचार्य ऐसे महत्त्वपूर्ण पद के उपयुक्त प्रौढ़ता, गंभीरता तथा योग्यता रीति-काल के किसी भी कवि में न थी। यहाँ संक्षेप में रीति के अनुसार रचना करनेवालों का परिचय दिया जाता है।

**चिंतामणि त्रिपाठी**—( जन्म संवत् १६६६ के लगभग ) इनका कविता काल संवत् १७०० के आस-पास माना जाता है। इनके काव्य-

विवेक, कवि-कुल-कल्पतरु आदि ग्रन्थों का ऊपर उल्लेख हो चुका है। इनकी भाषा शुद्ध, मधुर तथा विषयोपयुक्त होती थी। अनुप्रास आदि शब्दालंकारों की ओर भी इनकी प्रवृत्ति थी।

**महाराज जशवंतसिंह**—ये संवत् १६९५ में मारवाड़ की गद्दी पर बैठे थे। इनका अलंकार विषय का भाषा-भूषण ग्रन्थ बहुत प्रसिद्ध है। यह एक प्रकार से 'चंद्रालोक' का अनुवाद ही है।

**बिहारीलाल**—इनका जन्म संवत् १६६० के आस-पास माना जाता है। शृंगारी कवियों में इनका स्थान बहुत महत्व का है। दोहे ऐसे अल्पकायिक छंद में इतना अर्थ-गांभीर्य भरने से बहुत कम कवि सफल हुए हैं। अलंकारों इत्यादि की भी योजना ऐसी सफाई से की गई है कि कृत्रिमता नहीं आने पाई। इनकी कुछ अतिशयोक्तियों में अस्वाभाविकता अवश्य आई है परंतु ऐसा बहुत कम स्थलों में हुआ है। कहीं कहीं इनके भावों को स्पष्ट करने के लिए बड़ी क्लिष्ट कल्पना से काम लेना पड़ता है। परंतु इस कल्पना का सूत्र रीति की परिपाटी से परिचित लोगों को सरलता से मिल जाता है। शृंगार-रस के अतिरिक्त इनकी सतसई में नीति, भक्ति आदि के भी दोहे आए हैं। बिहारी के दोहों का लोक में बहुत प्रचार है। इन दोहों पर आर्या-सप्तशती तथा गाथा-सप्तशती का प्रभाव स्पष्ट लक्षित होता है। उस समय के प्रायः कवियों की भाषा में हम शब्दों के स्वरूपों की अस्थिरता पाते हैं। बिहारी की भाषा में यह दोष नहीं है। इनकी भाषा साँचे में ढली हुई सी प्रतीत होती है। जिस प्रणाली पर वे चले हैं उसका निर्वाह आद्योपांत किया है। यद्यपि इन्होंने रीति-शास्त्र पर कोई ग्रन्थ नहीं लिखा है, पर अपनी रचना द्वारा इस काल का भरपूर प्रतिनिधित्व किया है।

**मतिराम**—इनका जन्म संवत् १६७४ के लगभग माना जाता है। ये परंपरा से भूषण के भाई माने जाते हैं। इनके रीति विषयक रसराज और ललित-ललाम ग्रन्थों का प्रचार है। इनके उदाहरण बहुत ही सुन्दर बन पड़े हैं। इनकी भाषा प्रवाहयुक्त है।

भूषण—इनका जन्म संवत् १६७० के लगभग माना जाता है। इन्होंने उस काल के अनुरूप 'शिवराज-भूषण' नामक अलंकार ग्रन्थ की रचना की है। इनकी प्रसिद्धि का मुख्य आधार शिवा-बावनी, छत्रसाल-दशक आदि ग्रंथ हैं। इन्होंने वीर-रस के उपयुक्त बहुत ही ओजपूर्ण भाषा का प्रयोग किया है।

कुलपति मिश्र—इनका रचना-काल संवत् १७०० के आसपास माना जाता है। ये बिहारी के भाँजे माने जाते हैं। ये जयपुर के महाराज रामसिंह के आश्रय में रहते थे। 'काव्य-प्रकाश' के आधार पर इनके प्रसिद्ध ग्रन्थ 'रस-रहस्य' की रचना हुई। इनमें पांडित्य अवश्य लक्षित होता है पर अपने समय की साधारण त्रुटियों को ये भी नहीं बचा सके।

देव—इनका रचना-काल संवत् १७४६ से माना जाता है। रीति-काल के आचार्यों में इनकी भी गणना की जाती है। इनकी कविता बहुत ही मार्मिक हुई है परन्तु कहीं कहीं दूर की सूझ के फेर में भाव बिगाड़ दिया गया है।

कवीन्द्र का 'रस-चंन्द्रोदय' नामक शृङ्गार-रस का एक प्रसिद्ध ग्रंथ है। श्रीपति का 'काव्य-सरोज' नामक ग्रंथ बहुत ही पांडित्यपूर्ण है। दोषों के उदाहरणों में इन्होंने केशवदास की कविताओं को रखा है। भिखारीदास का 'काव्य-निर्णय' नामक ग्रंथ भी इस समय के श्रेष्ठ ग्रंथों में है। 'दास' ने शब्द-शक्ति पर भी बहुत कुछ लिखा है। कवीन्द्र के पुत्र दूलह का कवि-कुल कंठाभरण अलंकार का एक प्रसिद्ध ग्रंथ है।

पद्माकर भट्ट—रीति-काल के कवियों में इनका ऊँचा स्थान माना जाता है। इनका प्रसिद्ध नायिका भेद का ग्रंथ 'जगद्विनोद' है। इनकी मार्मिक तथा रसीली उक्तियों के कारण इनके काव्य में बहुत ही प्रभविष्णुता आई है।

प्रतापसाहि—इनके प्रसिद्ध ग्रंथ 'व्यंग्यार्थ-कौमुदी' की रचना संवत् १८८२ में हुई थी। इस कौमुदी में जो बातें व्यंग्य से कही गई हैं वे भाव

क्षेत्र की नहीं हैं। उनमें ऊहापोह के द्वारा वस्तु व्यंजना ही की गई हैं, जिस तक पहुँचना साधारणतः कठिन ही है।

रसों तथा अलंकारों के लक्षणों उदाहरणों की पुस्तकें प्रस्तुत करने की ओर कवियों की दृष्टि विशेष रहती थी। इसी कारण इस काल का नामकरण 'रीति-काल' हुआ है। प्रतिपाद्य विषय की दृष्टि से यदि इस काल का विभाग किया जाय तो हम इसे 'शृंगार-काल' कह सकते है। थोड़े से कवियों को छोड़ प्रायः लोगों ने शृंगार रस की ही कविताएँ लिखीं। शृंगार रस के लिए लोगों ने राधा और कृष्ण के प्रेम को लिया। पौराणिक राधाकृष्ण का प्रेम सांकेतिक है और ईश्वर-जीव के प्रेम में उसका पर्यवसान कर दिया जाता है। शृंगारी कवियों ने इस आवश्यक पर्यवसान की ओर ध्यान नहीं रखा। कृष्ण की यौवन-क्रीड़ा के ऐसे नग्न चित्र अंकित किए गए हैं जिनके लिए शास्त्रों में कोई प्रमाण नहीं। कृष्ण का ईश्वरत्व एकदम भुला दिया गया और इन्हें एक साधारण उच्छृंखल 'रसिया' के रूप में अंकित किया गया। कृष्ण की यौवन-क्रीड़ा का वर्णन सूरदास इत्यादि भक्त कवियों ने भी किया परंतु उन्होंने यह कभी नहीं भुलाया कि कृष्ण भगवान् हैं।

यहाँ तक तो इस काल के प्रतिनिधि कवियों की चर्चा हुई। अब संक्षेप में उन कवियों के विषय में भी जान लेना आवश्यक है जिनकी प्रतिभा का विकास रीति की बँधी हुई शैली के अनुसार नहीं हुआ। इनमें से कुछ भक्त थे और कुछ ने शृंगार रस की रचनाएँ की। लोक-नीति, लोक-व्यवहार आदि से संबद्ध कुछ रचनाएँ हुईं। फुटकर रचना करने-वाले शृंगारी कवियों में तथा रीति के कठघरे में बद्ध रहकर रचना करने-वाले कवियों में एक बड़ा भेद है। इन कवियों को माथे पर हाथ रखकर रसों और विविध अलंकारों के उदाहरण प्रस्तुत ही करने पड़ते थे। स्वतंत्र रूप से रचना करनेवालों के लिए ऐसा कोई बंधन नहीं था। ऐसे कवियों में व्यक्तिगत अनुभूति से उत्पन्न मार्मिकता तथा वेदना मिलती है। इस समय जो भक्त कवि हुए उनको हम भक्ति-काल की परंपरा में सकते हैं। नीति इत्यादि विषयों पर रचना करनेवालों के विषय में

यह कह देना आवश्यक है कि इनके पद्यों में कवित्व बहुत कम रहता था। अधिक से अधिक ये सूक्ति तक पहुँच पाते थे। इस समय में कुछ प्रबंध-काव्य भी लिखे गए जिनमें चंद्रशेखर वाजपेयी का 'हम्मीर हठ' गोकुलनाथ मणिदेव आदि का 'महाभारत', लाल कवि का 'छत्रप्रकाश' गुमान मिश्र का 'नैषधचरित्र' मधुसूदनदास का 'रामाश्वमेध' गुरु गोविन्दसिंह का 'चंडीचरित्र' मुख्य हैं। सूदन का सुजानचरित्र प्रबंध-काव्य के रूप में तो लिखा गया पर इसमें वास्तविक कवित्वपूर्ण स्थल बहुत कम हैं। गुमान के 'नैषधचरित्र' में कहीं-कहीं इतनी क्लिष्टता आ गई है कि यदि हम उसे अस्पष्टता कहें तो उचित हो। यहाँ कुछ विभाग बाँध कर उसमें के कवियों का संक्षिप्त वर्णन दिया जाता है।

## फुटकर कवि

### भक्त कवि

गुरु गोविंदसिंह—(संवत् १७२३–१७६५) ये सिक्खों के अंतिम गुरु थे। सिक्ख गुरुओं के द्वारा हिन्दी-काव्य-रचना सदा से होती आई। इन्होंने भी कई ग्रंथों की रचना की जिनमें 'चंडी-चरित्र' मुख्य है। घनानंद (संवत् १७४६–१७९६) की कविताएँ बहुत ही सरस हुई हैं। वियोग की वेदना के चित्रण से इनकी कविता में एक मीठी कसक बनी रहती है। इनकी भाषा बहुत शुद्ध मानी जाती है महाराज विश्वनाथसिंह का रचना काल संवत् १७८० के आस-पास माना जाता है। इन्होंने भक्ति आदि पर भी अनेक पुस्तकें बनाई तथा ब्रजभाषा में 'आनंदरघुनंदन' नाटक लिखा जो इस भाषा का सबसे पहला नाटक है। नागरीदास जी (संवत् १७५६) कृष्णगढ़ के राजा थे। राज-पाट सब छोड़ कर ये एक भक्त की तरह वृन्दावन में निवास करते थे। भाषा तथा भाव दोनों की दृष्टि से इनकी रचनाएँ उच्च कोटि की हैं। बख्शी हंसराज (संवत् १७९९) सखी भाव के उपासक थे। इनका 'सनेह-सागर' ग्रंथ बहुत ही प्रौढ़ तथा सरस भाषा में लिखा गया है। मधुसूदनदास ने संवत् १८३९ में रामाश्वमेध नामक एक प्रबंध-काव्य बनाया।

ग्रंथ की रचना रामचरितमानस की शैली पर हुई है। भाषा तथा भाव दोनों की दृष्टियों से इस ग्रंथ का स्थान महत्व का है।

## श्रृंगारी कवि

आलम का कविता काल संवत् १७४० से १७६० तक माना जाता है। इनकी श्रृंगारी कविताओं का संग्रह 'आलम-केलि' नामक पुस्तक में हुआ है। जब गृहीत विषय से कवि के हृदय का संबंध होता है तो उसकी कविताओं में मार्मिकता स्वतः आ जाती है। इसी कारण इनकी श्रृंगारी रचनाएँ बहुत ही सरस हुई हैं। रसनिधि का 'रतनहजारा' भी श्रृंगार रस का एक प्रसिद्ध ग्रंथ है। ठाकुर (संवत् १८२३) की श्रृंगारी कविताएँ बहुत सुंदर हुई हैं। इस नाम के कई कवि हो गए हैं। यहाँ बुंदेलखंडी ठाकुर से तात्पर्य है।

## वीर रस के कवि

लाल कवि महाराज छत्रशाल के समकालीन थे। उन्होंने अपने प्रसिद्ध ग्रंथ 'छत्रप्रकाश' में छत्रशाल की वीरता आदि का बहुत ही सुंदर तथा ओजपूर्ण वर्णन किया है। सूदन ने संवत १८१० के आस-पास भरतपुर के महाराज सुजानसिंह के युद्धों इत्यादि का वर्णन अपने 'सुजान-चरित्र' नामक ग्रंथ में किया है। हथियारों, घोड़ों आदि की नामावली प्रस्तुत करने की ओर इनका ध्यान इतना था कि विषय में स्वच्छंद प्रवाह पर आघात पहुँचा है। इस ग्रंथ में इतिहास की उपेक्षा नहीं की गई है। जोधराज ने संवत् १८७५ में 'हम्मीररासो' नाम का एक ग्रन्थ लिखा। वर्णन वीर रस की शैली के अनुसार अच्छे उतरे हैं। चंद्रशेखर वाजपेयी (संवत् १८८५–१९३२) ने 'हम्मीर हठ' नामक अपनी प्रसिद्ध पुस्तक लिखी। यह भाषा और भाव-चित्रण की दृष्टि से बहुत प्रौढ़ रचना है।

## लोक-नीति आदि पर रचना करनेवाले कवि

वृंद ने संवत १७६१ में अपनी सतसई की रचना की। इसका

लोक में बहुत प्रचार है। बैताल (संवत् १८३९-१८८६) की रचनाएँ भी लोक-नीति आदि के संबंध में हैं। गिरिधरदास की कुंडलियाँ बहुत प्रसिद्ध हैं। बोधा और सम्मन आदि ने भी सुंदर सूक्तियों में व्यवहार ज्ञान की बहुत सी बातें कही हैं।

बाबा दीनदयाल गिरि का जन्म संवत् १८६६ में हुआ था। इनकी अन्योक्तियाँ हिंदी-साहित्य में बहुत प्रसिद्ध हैं। बाबू हरिश्चन्द्र जी के पिता बाबू गिरिधरदासजी ने भी अनेक ग्रंथों की रचना की जिनमें कुछ रीति के अनुसार थे तथा कुछ भक्ति आदि भावों पर।

इसके पश्चात् आधुनिक काल का आरंभ हो जाता है। अभी तक हमारा साहित्य केवल पद्य प्रधान ही रहा। ब्रजभाषा गद्य में एक-आध पुस्तक लिखी गई, पर उनमें गद्योचित प्रौढ़ता, स्पष्टता तथा प्रवाह नहीं आने पाया।

---

# ब्रज-काव्य-धारा

भारतवर्ष बहु भाषाओं का देश है। यहाँ की प्राकृतिक स्थितियाँ ही ऐसी हैं कि थोड़ी ही दूर पर भाषा अपने स्वरूप को परिवर्तित करने लगती है और कुछ ही आगे बढ़ने पर एक भिन्न भाषा के रूप में प्रकट होती है। ग्राम्य-साहित्य के लिए तो इन प्रान्तीय बोलियों का ही आश्रय ग्रहण किया जाता है पर सामान्य शिष्ट साहित्य के लिए एक ऐसी भाषा की आवश्यकता होती है जो एक विस्तृत भू-भाग में समझी जा सके। यह साहित्यिक भाषा कहीं बाहर से नहीं आती। अनेक प्रान्तीय बोलियों में से किसी एक को यह सौभाग्य प्राप्त हो जाता है। परिस्थितियों के घात प्रतिघात किसी स्थानीय भाषा को साहित्यिक आसन पर प्रतिष्ठित कर देते हैं। यद्यपि हमारे प्रान्त में अनेक बोलियाँ है पर साहित्यिक भाषा के रूप में 'ब्रज' ही ग्रहण की गयी। ब्रजभाषा बहुत मधुर भाषा है, केवल यही बात इसको यह गौरव प्रदान करने में समर्थ न हो सकी होगी क्योंकि भाषाओं के पारस्परिक माधुर्य की तुलना करके किसी भाषा को साहित्यिक पद नहीं दिया जाता। यह कार्य समाज की शक्तियाँ धीरे धीरे स्वयं कर लेती है। ब्रजभाषा के साहित्यिक विस्तार प्राप्त होने के अनेक कारण थे।

हर्षवर्धन के बाद केन्द्रीय शासन की भावना नष्ट हो चुकी थी। देश छोटे-छोटे राज्यों में बँट गया था। इन राजाओं की अनेक राजधानियाँ पश्चिम में थीं। ब्रजभाषा ब्रजभूमि के चारों ओर तो बोली ही जाती थी, इसके अतिरिक्त भरतपुर आदि पूर्वी राजपूताने में होती हुई तथा अपने रूप को परिवर्तित करती हुई यह गुजरात तक विस्तार को प्राप्त थी। हमारी भाषा का प्रारंभ वीर गीतों से होता है। प्रायः वीर गीतों का क्षेत्र पूर्वी राजपूताना ही रहा। जो कविता एकदम ब्रज से मिलती हुई भाषा में होती थी वह 'पिंगल काव्य' कहलाती थी। घोर प्रांतीय भाषा का नाम भी पिंगल के अनुकरण पर 'डिंगल' पड़ा। संक्षेप में कहा जा सकता है कि हमारे साहित्य का

प्रारंभ जिस भाषा में हुआ वह व्रज का ही एक पश्चिमी रूप था। पर इन वीर काव्यों की परंपरा धीरे-धीरे शिथिलता को प्राप्त होती गई। आगे चलकर भक्ति-मार्ग के कई आचार्य हुए जिनका प्रभाव धीरे-धीरे विद्वत्समाज से साधारण जनता तक आ रहा था। जनता भी कुछ-कुछ अपनी स्थिति से उदास हो चली थी। इसका कारण यह था कि देश में मुसलिम साम्राज्य स्थापित हो चुका था। विपत्ति में भगवान् याद आते ही हैं। भगवान् के राम-कृष्ण रूपों को लेकर भक्तिमार्ग प्रशस्त हो चला था। भक्ति-विषयक कविता भी भगवान् के इन्हीं दोनों रूपों को लेकर हुई। भगवान के इन दोनों रूपों में-से जनता कृष्ण रूप पर अधिक मुग्ध हुई। कृष्ण की जन्मभूमि व्रज थी। प्रायः कृष्ण भक्त वृन्दावन आदि कृष्णलीला के स्थानों को अपनी निवास-भूमि बनाने लगे। कृष्णभक्ति की यह धारा भी व्रजभाषा के अनुकूल पड़ी। पूर्वी राजपूताने की भाषा अपने स्वरूप को कुछ परिवर्तित कर भक्ति की धारा से प्रभावित हो एक विस्तृत काव्य-भाषा के रूप में प्रकट हुई। तुलसीदास जी ने रामचरित का आश्रय ग्रहण कर 'रामचरितमानस' अवधी से मिलती जुलती भाषा में लिखा। 'रामचरित' की भाषा पूर्वी नहीं है। यह पश्चिमी अवधी है, जो व्रज से बहुत प्रभावित है। परंतु इस ग्रंथ के अतिरिक्त तुलसीदास जी ने और भी एक-से-एक उच्च कोटि के ग्रंथों की रचना की; जिनकी भाषा व्रज है। पर तुलसी के बाद और किसी को अवधि का उतना आग्रह न रहा। अतः भक्तिकाल में व्रजभाषा ने अत्यधिक विस्तार पाया। जब एक बार यह काव्य-भाषा के रूप में प्रतिष्ठित हो गई, तो धीरे धीरे इसका प्रचार-क्षेत्र भी विस्तृत होता गया। इसमें स्थानीय प्रयोग भी आने लगे। इसकी भावाभिव्यंजन की शक्ति भी बढ़ने लगी।

भगवद्भक्ति के बाद जनता श्रृंगार की ओर उन्मुख हुई। मुसलिम राज्य के साथ-साथ जनता का नैराश्य बढ़ता जाता था। भक्तिकाल में जनता यह देख चुकी थी कि भगवान् भी लोगों के काम न आए। सारी प्रार्थनाओं के होते हुए भी विदेशी राज्य देश में प्रतिष्ठित हो ही गया।

घोर नैराश्य विलासिता को उत्पन्न करता है। मनुष्य में सुख प्राप्त करने की स्वाभाविक प्रवृत्ति है। जब निराशा सुख की प्रतिष्ठा में आघात पहुँचाती है तो मनुष्य अपने चरित्र को नीचे गिराकर इंद्रिय जनित सुख की ओर उन्मुख होने लगता है। यही अवस्था भक्तिकाल के अंतिम दिनों में थी। एक बात और थी। इधर हिंदी भाषा का भक्तिकाल समाप्त हो रहा था। उधर मुग़ल साम्राज्य पतन की ओर शीघ्रगति से अग्रसर हो रहा था। यद्यपि ऊपर से देखने से इस समय मुग़लों की शान-शौकत बढ़ रही थी पर यह वैसी ही थी जैसी किसी दीपक के निर्वाण के पहले होती है। बुझने के पहले दीपक एक बार भभक कर जल उठता है। उस समय मुग़ल दरबारों में भी विलासिता बढ़ रही थी। 'यथा राजो तथा प्रजा' के अनुसार जनता तो नैराश्य से उत्पन्न विलासिता की ओर उन्मुख हो ही रही थी, दरबारी-विलासिता ने उस प्रवृत्ति को और भी पुष्ट किया। भक्त लोग पहले ही से कृष्ण की यौवन-क्रीड़ा को विकृत रूप में जनता के सामने रख चुके थे। कृष्ण का ईश्वरत्व उनके शृंगारी स्वरूप से आच्छादित हो गया था। बस, जनता में शृंगारी कविताओं का प्रेम बढ़ने लगा। कवियों ने भी लोक-रुचि का साथ दिया।

शताब्दियों तक शृंगारी काव्य की धारा अविरल रूप से प्रवाहित होती रही। यह हमारे काव्य का 'अलंकार युग' कहलाता है परंतु वास्तव में यह 'शृंगार युग' था। अलंकारों के लक्षण तो यों ही चलते ढंग से दे दिए जाते थे। उदाहरण प्रायः शृंगार रस के ही प्रस्तुत किए जाते थे। रस के विवेचन के लिए जो ग्रंथ रचे जाते थे उनमें भी कविगण और रसों को चलता कर शृंगार की उपासना में दत्तचित्त होकर बैठ जाते थे। शृंगार की यह धारा अपने प्रांत के एक कोने से दूसरे कोने तक प्रवाहित हो रही थी। इस कविता की भाषा भी व्रज थी।

कविगण अपने पूर्ववर्ती कवियों की कृतियों का अध्ययन कर व्रजभाषा पर अधिकार प्राप्त करते थे। पर उनकी अपनी भी प्रांतीय बोलियाँ थीं। अतः स्थानीय शब्द तथा मुहावरे भी व्रजभाषा में आने लगे। धीरे-धीरे व्रजभाषा साहित्यिक दृष्टि से विकास को प्राप्त होती गई। भक्ति-

काल के अधिकांश कवि ब्रजभूमि के ही आसपास के थे, इसलिए उनकी भाषा शुद्ध ब्रज ही थी। पर इस शुद्धता से केवल इतना ही तात्पर्य है कि इसमें अन्य प्रान्तों की पदावली एवं प्रयोग आदि उतने नहीं आ पाए थे। पर रीति-काल में आकर कविगण भाषा की दृष्टि से बहुत कुछ स्वतंत्र हो गए। इसमें सन्देह नहीं कि इस समय में भी बिहारी, घनानंद ठाकुर, रसखान इत्यादि अनेक कवियों ने भाषा की शुद्धता का ध्यान रखा पर अधिकांश कवि इस ओर से उदास हो रहे थे। बहुत से कवियों में तो भाषा के स्वरूप को परख कर शुद्धता का आदर्श बनाए रखने की क्षमता तक नहीं थी। पुस्तकों के अध्ययन के द्वारा भाषा पर अधिकार प्राप्त किया जाता था। पर ऐसी क्षमता थोड़े ही लोगों में होती है। इधर कविता करने का शौक अधिक लोगों में फैल रहा था। अपनी जन्मभूमि में भी ब्रजभाषा अपने रूपों में परिवर्तन कर रही थी। प्राचीन काल की अनुस्वार-बहुला प्रवृत्ति पीछे कम हो रही थी। और भी अनेक परिवर्तन हुए। दूर देशों में रह कर ब्रजभाषा के इन स्थानीय परिवर्तनों पर दृष्टि रखना कवियों के लिए सरल नहीं था। अतः प्रयोगों में अनेकरूपता आने लगी। प्राकृत तथा अपभ्रंशकाल के अनेक विकृत शब्द भाषा में अभी तक चले आ रहे थे। कवियों के अनुकरण पर अनेक विकृत शब्द स्वयं गढ़ लिए थे। छंदों के अनुरोध पर शब्दों को बिना किसी नियम के तोड़-मोड़ डालने की अनधिकार चेष्टा बढ़ रही थी। शुद्ध और ठिकाने की भाषा लिखनेवाले सिद्धहस्त कवि कम ही थे। मनमानी करनेवालों की संख्या बढ़ रही थी। व्याकरण द्वारा प्रयोगों की एकरूपता की रक्षा करने का प्रयत्न नहीं किया जा सका। अतः भाषा बहुत ही विकृत हो चली। आधुनिक युग के प्रारंभ में हमारे कवियों ने यही भाषा हमें विरासत में दी थी।

काव्य में व्यक्त किए गए विषयों पर विचार किया जा चुका है। हमारे साहित्य की वर्तमान काल के प्रारंभ में यही अवस्था थी। आधुनिक काल अपनी आवश्यकताओं को लिए हुए आया। इधर ब्रजभाषा काव्य-क्षेत्र में आसन जमाये बैठी थी; उधर दरबारों तथा बाजारों में

होती हुई खड़ी बोली पूर्व के कोने कोने तक पहुँच चुकी थी। मुसलमानों ने जब दिल्ली में डेरा डाला तो अपने भाव विनिमय का कार्य वहीं की स्थानीय भाषा में प्रारंभ किया। कहने की आवश्यकता नहीं कि यह स्थानीय भाषा खड़ी बोली थी। मुसलमानों के लिए इस भाषा में अरबी, फारसी शब्दों का मिश्रण करना स्वाभाविक ही था। यह उर्दू खड़ी बोली मुसलमानों के साथ साथ संपूर्ण उत्तरापथ में फैलने लगी। हिन्दुओं ने अपने बाहरी व्यवहार में मुसलमानों का बहुत अनुकरण किया। अभी तक अनेक हिन्दू अपने को शिष्ट या सभ्य प्रमाणित करने को मुसलमानों से और कभी-कभी परस्पर में भी "आदाबअर्ज" करते हुए पाए जाते हैं। अँगरेजों का साम्राज्य-विस्तार पहले पहल पूर्व से प्रारंभ हुआ। बंगाल की ओर से धीरे-धीरे ये लोग पश्चिम की ओर अग्रसर हो रहे थे। उधर मुग़ल-साम्राज्य दिल्ली की चहारदीवारी के आस-पास सिकुड़ कर अपनी अंतिम साँसे ले रहा था। अँगरेजों के राज्य में व्यापारियों को अधिक सुविधाएँ थीं। अतः धीरे-धीरे पश्चिम के व्यापारी पूर्व की ओर बढ़ रहे थे। ये लोग अपने बटखरों और गजों के साथ अपनी खड़ी बोली भी लिए रहते थे। इस प्रकार खड़ी बोली अपना प्रचार-क्षेत्र बढ़ा रही थी। अँगरेजों ने इस प्रान्त पर अधिकार जमाते ही उर्दू को प्रान्तीय बोली मान लिया। इसका कारण राजनीतिक चातुर्य्य था या भ्रम यह एक विचारणीय प्रश्न है। इसी 'खड़ी' को हिन्दूओं ने भी अपनाना प्रारंभ किया। हमारे गद्य-साहित्य का श्रीगणेश इसी खड़ी बोली में हुआ। पद्य की भाषा व्रज ही रही। हमारे साहित्य में यह एक विचित्र अवस्था उत्पन्न हुई। फिर भी खड़ी बोली में काव्य-रचना करने का विचार बहुत दिनों तक नहीं उठा, व्रजभाषा ही उसकी अधिकारिणी रही। पर आगे चल कर खड़ी बोली के लिए उग्र आन्दोलन खड़ा किया गया, जिसकी चर्चा खड़ी बोली के प्रसङ्ग में की जायगी। कुछ दिनों तक लोग दुविधा में रहे। व्रजभाषा का मोह लोगों से छोड़ते नहीं बनता था। पर धीरे-धीरे लोग इधर आकृष्ट होने लगे और व्रजवाणी के कुछ अनन्य उपासकों ने भी खड़ी बोली का पल्ला पकड़ा। कुछ दिनों तक व्रज तथा

खड़ी बोली दोनों में रचनाएँ करने की परंपरा चलती रही। पर पं० महावीरप्रसाद जी द्विवेदी के मैदान में आते ही खड़ी बोली पाला जीतने लगी। खड़ी बोली अकड़ कर खड़ी हो गई। इस खड़े होने में कोमलता नहीं यौवन की कर्कशता थी। फिर भी अनेक कविगण ब्रज की उपासना करते ही रहे। ब्रजभाषा के काव्य-क्षेत्र से एकदम बहिष्कृत हो जाने के लक्षण अभी तो नहीं दिखाई पड़ते। ब्रजभाषा के कट्टर से कट्टर विरोधियों को भी यह स्वीकृत ही करना पड़ता है कि इसका माधुर्य अद्वितीय है।

आधुनिक काल के प्रारंभ से ब्रज-काव्य-धारा पर दूसरी दृष्टियों से भी विचार कर लेना चाहिए। पुराने कवि चलते चलते हमें नखशिख, बारहमासा, नायिका-भेद आदि विषय दे गए थे। इधर आधुनिक काल अपनी भावनाएँ तथा आकांक्षाएँ लेकर आया। पर नवीन विचार काव्य-क्षेत्र में पहुँचने में समय लेते हैं। काव्य का संबंध भावों से है। शुष्क विचार कविता का क्षेत्र नहीं। बुद्धि पर प्रभाव डालनेवाली बातें जब भावोद्रेक में सहायक होने लगती हैं, तभी वे काव्योपयुक्तता को प्राप्त करती हैं। नवीन विचार एवं भावनाएँ तो अँगरेजी राज्य के प्रसार के साथ ही जागरित होने लगीं पर उनके काव्य में अभिव्यक्त होने में कुछ देर लगी। अतः आधुनिक काल के प्रारंभ होने पर भी प्रारंभिक कविगण उन्हीं पुराने विषयों को लेकर काव्य रचना करते रहे। ये नवीन विचार कुछ तो नवीन साहित्य के अध्ययन से आ रहे थे कुछ अपनी स्थिति पर विचार करने से स्वयं जागरित हो रहे थे। अँगरेजी तथा उर्दू-साहित्य का अध्ययन प्रारंभ हो चुका था। मेकाले के समय से ही अँगरेजी राज-भाषा रूप में स्वीकृत हो चुकी थी। उर्दू प्रांतिय भाषा मान ली गई थी। नवीन शिक्षा-प्रणाली के प्रचार के साथ-साथ उर्दू और अँगरेजी का अध्ययन प्रारंभ हुआ। इन दोनों साहित्यों का प्रभाव भिन्न-भिन्न रूप में पड़ा। उर्दू का अध्ययन हिंदू लोग पहले ही से करते आ रहे थे, पर नवीन शिक्षा के विस्तृत प्रचार के साथ उर्दू के अध्ययन को विस्तार प्राप्त हुआ। उर्दू की अभिव्यंजन शैली तथा भावों

से हमारी भाषा प्रभावित हुई। यहाँ केवल भावों की दृष्टि से विचार करना है। उर्दू-साहित्य में शृङ्गार के बहुत मार्मिक चित्र अंकित किए जाते हैं। रति भाव में विप्रलंभ के द्वारा गम्भीरता तथा प्रभविष्णुता आती हैं। हिंदुओं में वैवाहिक जीवन की दृढ़ता के कारण कवियों को विप्रलंभ के वर्णन का उतना क्षेत्र नहीं मिलता था। इस कमी को परकीया की उद्भावना से दूर किया गया। परकीया का वर्णन काव्य में दोष माना गया है। अतः कवियों ने राधाकृष्ण के प्रेम का ईश्वर-जीव प्रेम में पर्यवसान हो जाने के कारण परकीया के दोष का परिहार हो गया। फिर भी हिंदी में वियोग-जन्य विकलता की वैसी गंभीरता नहीं आने पाई। उर्दूवालों के शृङ्गार का आलंवन ही ऐसा है कि वहाँ तड़पने आदि की अधिक गुंजाइश है। एक ओर की प्रार्थनाएँ दूसरी ओर से उपेक्षा के कानों से सुनी जाती हैं। इन भावनाओं का प्रभाव हिंदी भाषा पर बहुत पड़ा। यह 'तड़पना' भारतेंदु बाबू हरिश्चन्द्र के समय से प्रारंभ हो गया और प्रेमियों को नाले लाँघ-लाँघकर प्रेमिका के पास जाने की आवश्यकता पड़ने लगी। फिर भी 'लाल' के दर्शनों के लाले पड़े ही रहते थे। हिंदी में भी शृङ्गार-रस की कविता अधिक मात्रा में हो रही थी, पर वेदनात्मक शैली पर प्रेम की पीड़ा की सांकेतिक व्यंजना की ओर हिंदीवालों का उतना ध्यान नहीं गया था। हमारे यहाँ शृङ्गार-रस की प्रतिष्ठा प्रायः पारिभाषिक शैली के संकेतों पर अनुभाव, विभाव, संचारियों की तंग गली में होती रही। उर्दू-साहित्य के संपर्क का प्रथम प्रभाव यह पड़ा कि गंभीर वेदना के चित्रण की ओर कविगण उन्मुख होने लगे। इसका प्रथम सूत्रपात्र भारतेंदुजी ने किया। वे शृङ्गार को बँधी हुई परिपाटी से निकाल अनुभूति की सतह तक लाए। अँगरेजी-साहित्य का भी अध्ययन प्रारंभ ही हो चुका था।

अँगरेजी-साहित्य के संपर्क ने हमारे साहित्य में क्रान्ति तो उत्पन्न कर दी; पर उसका अध्ययन प्रारंभ होने के बहुत दिनों बाद उसके विचारों का प्रभाव हमारे साहित्य पर पड़ा। कविता पर यह बहुत काल के पश्चात् लक्षित हुआ। इसका कारण यह था कि कविता की रचना

करनेवाले अँगरेजी के संपर्क में नहीं आते थे। अँगरेजी का अध्ययन करनेवाले बाबू हो रहे थे, उन्हें अपनी भाषा की क्या पड़ी थी। अँगरेजी-साहित्य स्वच्छन्द वातावरण में पनपा था। वह स्वतंत्रता की भावनाओं से पूर्ण था। अँगरेज लेखक मनुष्य-समाज के साथ साथ उन्मुक्त प्रकृति से भी अनुरागात्मक संबंध स्थापित कर चुके थे। इन सबका प्रभाव भी हमारी भाषा पर पड़ रहा था। धीरे-धीरे देशभक्ति की भावनाओं की ध्वनि हमारे यहाँ भी सुनाई पड़ने लगी। पर तत्कालीन और आधुनिक देशभक्ति में महान अंतर है। उस समय की देशभक्ति विदेशी शासन के साथ चल सकती थी। उस समय स्वावलम्बन पर स्थित देशभक्ति की भावना की ओर झुकाव नहीं हुआ था। मुग़लकाल के पतनकाल की देशव्यापी अव्यवस्था से त्राण पाकर लोग एक बार सुख की साँस ले रहे थे। वे यह तो चाहते थे कि देश उन्नति करे परन्तु साथ ही वे नवीन शासन के प्रति अनुराग भी रखते थे। एक ओर उनके मुँह से निकली हुई ऐसी उक्तियाँ शासन की प्रशंसा कर रही थीं:—

"अंग्रेज राज सुखसाज सजे सब भारी
पै धन बिदेस चलि जात यहै अति ख्वारी।"

दूसरी ओर उनके ये उद्गार बताते थे कि वे अपनी दुर्दशा अवनति आदि का मार्मिकता से अनुभव कर खिन्न हो रहे थे:—

सब भाँति दैव प्रतिकूल होइ यहि नासा।
अब तजहु वीरवर भारत की सब आसा॥
अब सुख सूरज को उदौ नहीं इत ह्वै है।
सो दिन फिर इत अब सपनेहु नहिं ऐहै॥

कुछ लोगों को इन दोनों प्रकार की उक्तियों में विरोध प्रतीत हुआ और उन्होंने सामंजस्य स्थापित करने के लिए अनेक कल्पनाएँ कीं। पर वास्तव में यह उस काल की विशेष प्रवृत्ति थी। लोग देशभक्ति तथा राजभक्ति में कोई विरोध नहीं समझते थे। यही कारण है कि 'भारतेन्दु-काल' के लेखकों में हमको दोनों प्रकार के भाव मिलते हैं। अम्बिकादत्त व्यास, प्रतापनारायण मिश्र, बदरीनारायण चौधरी, प्रेमघन आदि सभी

लेखकों में यही प्रवृत्ति लक्षित होती है। इस प्रकार की देशभक्ति ने आगे परिष्कृत देशभक्ति को स्थान दिया, जिसका वर्णन प्रसंगानुसार खड़ी बोली के प्रकरणों में किया जायगा।

अँगरेजी के संपर्क से दूसरा प्रवाह हमारी भाषा के प्राकृतिक चित्रणों पर पड़ा। संस्कृत-साहित्य में प्रकृति के स्वतंत्र चित्रण की प्रथा थी। परंतु हिंदी के कवियों की दृष्टि भगवान् के अवतारों तथा मनुष्यों के कार्य-कलापों में इतनी फँसी रही कि वे प्रकृति की ओर देख ही न सके। नौ रसों की सीमा के संकुचित वातावरण में प्रकृति को स्थान ही कहाँ रह गया था। उद्दीपन के रूप में ही कमल, चंद्र, उपवन आदि को स्थान मिल जाता था; वह भी नाम गिनाने भर को। उद्दीपन रूप में लाई हुई वस्तुओं की प्रस्तावना रूढ़ि के ऐसे बंधन के साथ होती थी कि उसमें कुछ नवीनता तथा सरसता ही न रह पाती थी। प्रकृति को दूसरा स्थान अप्रस्तुत योजना में मिलता था पर आलंकारिक विधान में भी कवियों के हृदय में प्रकृति के रमणीय उपादानों की ओर अनुराग लक्षित नहीं होता था। इसका कारण यह था कि विदेशी शासन की कठोरता तथा अव्य-वस्था ने लोगों के बुद्धि वैभव को कुंठित कर दिया था। पर अंगरेजी-साहित्य में ऐसी बात न थी। वहाँ प्रकृति को भी काव्य में आदरणीय स्थान प्राप्त था। इसका प्रभाव हमारी कविता पर भी पड़ना प्रारंभ हो गया था। हरिश्चंद्र जी की कविता में प्रकृति के प्रायः वर्णन आलंकारिक शैली पर हैं; पर जिनमें पहले प्रकृति के कुछ उपादानों के नाम गिना दिए जाते थे, फिर उन पर उपमा, उत्प्रेक्षा आदि का विधान किया जाता था। पर स्वतंत्र रूप से प्रकृति के चित्रण की रुचि हरिश्चन्द्र जी में भी लक्षित होती है:—

कूजत कहुँ कलहंस कहूँ मज्जत पारावत
कहूँ कारंडव उड़त कहूँ जल कुक्कुट धावत ॥
चक्रवाक कहुँ बसत कहूँ बक ध्यान लगावत।
सुक पिक जल कहुँ पियत कहूँ भ्रमरावली गावत ॥

यह प्रवृत्ति बढ़ती ही गयी। ठाकुर जगमोहनसिंह की रचना में

प्रकृति के चित्रण का और भी मार्मिक एवं परिष्कृत रूप मिलता है। ये संस्कृत-साहित्य का अध्ययन करने काशी आए थे और हरिश्चन्द्र जी के संपर्क में आ चुके थे। उन पर हरिश्चन्द्र जी के विचारों, भावों तथा भाषा आदि का गम्भीर प्रभाव लक्षित होता है। वे संस्कृत साहित्य के प्रकृति विषयक अनुराग से भी परिचित थे। अँगरेजी साहित्य से भी उनका पूर्ण परिचय था। इन सब के अतिरिक्त मध्यप्रदेश की प्राकृतिक विभूतियों की गोद में उनका लालन-पालन हुआ था। उन्होंने प्राकृतिक उपादानों के बड़े सुन्दर चित्र अंकित किए हैं। यह व्रजभाषा के लिए एक नवीन विषय था।

समाज-सुधार के भाव भी लोगों में आने लगे थे। परन्तु उस समय के समाज-सुधार के विचार इतने आगे बढ़े हुए नहीं थे। उदाहरण के लिए अछूतोद्धार आदि के प्रश्न उस समय उठे ही नहीं फिर भी बहु-विवाह, बालविवाह, वृद्धविवाह, विधवाओं की दशा आदि के प्रश्न उठ चुके थे। ये उस समय की कविता के नये विषय हुए। इस प्रकार रीति के अनुसार कविता के साथ-साथ शृंगार की नई शैली चल चुकी थी तथा देशभक्ति, समाज-सुधार, राज्यगुणगान, प्रकृति-चित्रण इत्यादि नये विषयों को लेकर व्रजभाषा आधुनिक काल में आगे बढ़ी। आधुनिक काल में नये विषयों के साथ ही साथ व्रजभाषा की भावों को प्रकट करनेवाली शैलियों पर भी प्रभाव पड़ा। इन पर भी विचार कर लेना आवश्यक है।

प्राचीन काल में व्रजभूमि से दूर रहनेवालों को इस भाषा का अध्ययन करना कठिन था। पुस्तकें अवश्य थीं, पर छापे की सुविधा न होने से हस्तलिखित प्रतियों से काम चलाना पड़ता था। ये हस्तलिखित पुस्तकें प्राप्त करना अत्यन्त कठिन था। पस्तकों से भाषा पर अधिकार प्राप्त करने के साधन भी पर्याप्त नहीं थे। अतः कविगण अपने सामने भाषा का कोई सामान्य रूप नहीं रख पाते थे दूसरे उन लोगों का भाषा की शुद्धता की मर्यादा-रक्षा करने की ओर उतना ध्यान भी नहीं था। एक-आध पुस्तक पढ़ झट से कविता करना प्रारंभ कर दिया जाता था। ऐसे लोगों के हाथों पड़ कर व्रजभाषा अपने स्वरूप को विकृत कर रही थी।

भारतेन्दु हरिश्चन्द्र जी ने इस धाँधली को पहिचाना। उन्होंने नवीन भावों की काव्य में प्रतिष्ठा तो की ही, भाषा के स्वरूप को भी परिमार्जित किया। उनके लिए ऐसा करना स्वाभाविक था। वास्तव में वे कवियों के ही बीच पल कर बड़े हुए थे। उनके पिता बाबू गोपालचंद्र एक सुकवि थे। इस समय सरदार, नारायण, हनुमान इत्यादि अनेक कवि काशी मे थे। इन सबके संपर्क में आने से वे भाषा पर अधिकार प्राप्त कर चुके थे। अतः उन्होंने भाषा के एक सरल एवं मधुर रूप की प्रतिष्ठा की जिसमें प्राचीन अप्रचलित प्रयोग एवं शब्द छोड़ दिए गए थे तथा सर्व प्रचलित एवं परिचित शब्द प्रयुक्त किए जाते थे। भारन्तेदु द्वारा भाषा का यह संस्कार बड़े उपयुक्त समय पर हुआ। यह परिवर्तन का युग था। यदि इस समय वही पुराने ढंग की भाषा चलने दी गई होती तो वड़ा अनर्थ हो जाने की संभावना थी। शिक्षित समाज अपनी भाषा से वैसे ही उदास हो चला था। हरिश्चंद्र जी की भाषा में ऐसी कोमलता एवं माद-कता थी कि उनकी रचनाएँ उनके जीवन-काल में ही प्रचलित हो गई थीं। भारतेंदुजी के द्वारा चलाया हुआ यह रूप आगे तक चलता रहा। आधुनिक काल की व्रजभाषा की कविता के विषय में यह बात गौरव के साथ कही जा सकती है कि भाषा जितने शुद्ध रूप में इस काल में प्रयुक्त हुई उतने शुद्ध रूप में और किसी काल में नहीं। भारतेन्दु, रत्नाकर, श्रीधर पाठक, पं० सत्यनारायण कविरत्न श्री वियोगी हरि, पं० रामचंद्र शुक्ल, पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय इत्यादि व्रजवाणी के प्रौढ़ उपासकों के हाथों से भाषा के वहुत ही परिष्कृत रूप का प्रयोग हुआ। इस शुद्धता के साथ-साथ भावों को व्यक्त करने की शक्ति भी इस काल में उन्नति को प्राप्त होती गयी। उर्दू तथा अँगरेजी साहित्य का प्रभाव खड़ी बोली पर तो पड़ा ही, व्रज पर भी वह लक्षित होता है। मुहावरों की जैसे उपा-सना उर्दूवालों ने की वैसी संभवतः किसी भाषा में न की गई होगी। मुग़ल दरबारों की विलासिता में पल कर उर्दू ने अनोखी कमनीयता प्राप्त की। उर्दू के साधारण से साधारण प्रयोग मुहावरों पर निर्भर हैं। हिंदीवालों ने अपने पड़ोसियों की इस विशेषता की ओर उतना ध्यान

नहीं दिया। ठाकुर इत्यादि कवियों ने लोकोक्तियों का तो प्रयोग किया पर इस बात की ओर उनकी दृष्टि ही नहीं गई। आधुनिक काल के प्रारंभ के अधिकांश कवि उर्दू-साहित्य की शिक्षा प्राप्त कर चुके थे। स्वयं हरिश्चंद्र जी 'रसा' नाम से उर्दू में कविता करते थे। उर्दू के इस परिचय का प्रभाव हिंदी पर अच्छा ही पड़ा। उर्दूवालों की प्रयोग संबंधी वक्रता हमारी भाषा में भी आई। उर्दू के प्रभाव के साथ ही साथ अँगरेजी का भी प्रभाव पड़ा। अँगरेजी की लाक्षणिकता अपूर्व है। इसमें संदेह नहीं कि हमारी शैली से भी भाषा में नवीन लाक्षणिकता लाई जा सकती है, परन्तु लोगों ने इसकी ओर ध्यान न दिया। अँगरेजी के द्वारा हमारी भाषा में यह विशेषता आई। रत्नाकर जी आदि सज्जन अँगरेजी के उच्च साहित्य के परिचय में आ चुके थे। अतः इनके द्वारा भाषा में नवीनता आने की पूरी संभावना थी। पर सौभाग्य से इन लेखकों को अपनी भाषा की प्रकृति की अच्छी पहिचान थी इस लिए नवीनताओं का स्वागत अपने स्वरूप की रक्षा करते हुए हुआ। आगे चलकर खड़ी बोली के युग में विदेशीपन के लिए जैसा द्वार खोल दिया गया, वैसा ब्रजभाषा में कभी नहीं हुआ। अँगरेजी तथा उर्दू के अलंकारों का भी हिन्दी पर प्रभाव पड़ा।

आधुनिक काल में ब्रजभाषा साहित्य में अनेक उच्चकोटि के ग्रंथ प्रस्तुत किए गए। उद्धवशतक, गंगावतरण, बुद्ध-चरित्र, वीर सतसई, रसकलश इत्यादि उनमें मुख्य हैं। इन ग्रंथों के अतिरिक्त और भी अनेक ग्रंथ हैं। अधिक मात्रा में फुटकर रचनाएँ भी की गई हैं। अनेक अनुवाद ग्रंथ भी प्रस्तुत किए गए हैं। अनुवाद संस्कृत तथा अँगरेजी दोनों भाषाओं से किए गए हैं। इनमें उत्तररामचरित्र, मालतीमाधव, ऋतुसंहार, रघुवंश, मेघदूत, ऊजड़ ग्राम, मुद्राराक्षस इत्यादि मुख्य हैं। इनका सविस्तर वर्णन कवियों के प्रसंग में दिया जावेगा। इन अनुवादों में भी ब्रजभाषा अपने स्वरूप को बनाए रखने में समर्थ रही। इस प्रकार के अनुवादों में-से अधिकांश स्वतन्त्र रचना से प्रतीत होते हैं, उनमें मौलिकता का आनन्द आता है। खड़ी बोली के इस युग में की ये

कृतियाँ इस तथ्य की घोषणा करती हैं कि ब्रजभाषा का माधुर्य्य अनोखा है। आगे चलकर खड़ी बोली का आन्दोलन प्रारंभ हुआ। भाषाविज्ञान से अपरिचित कुछ लोगों को दूर की सूझी। वे कहने लगे कि ब्रजभाषा हिंदी ही नहीं है। फिर क्या था, खड़ी बोली में कविता भी होने लगी। पर संभवतः अभी तक खड़ी बोली वैसी काव्योचित कोमलता नहीं संपादित कर पाई जैसी अपेक्षित है। रत्नाकर जी के उठ जाने से ब्रजभाषा में कुछ स्तब्धता सी आई। यद्यपि वियोगीहरि आदि सज्जन अभी डटे ही हैं, पर आधुनिक प्रवृत्तियो को देखने से पता चलता है कि ब्रज का काव्य-क्षेत्र से जो बहिष्कार प्रारंभ हुआ है वह और भी उग्र होता जायगा।

## ब्रजभाषा के प्रमुख कवि तथा उनकी रचनाएँ

सेवक—( संवत् १८७२-१९३८ ) ये असनी वाले प्रसिद्ध ठाकुर कवि के पौत्र थे और काशी के रईस, बाबू देवकीनंदन के प्रपौत्र बाबू हरिशंकर के आश्रय में रहते थे। काशीनरेश श्री ईश्वरीप्रसाद नारायण सिंह जी भी इन पर बहुत स्नेह रखते थे। इन्होंने अपना परिचय स्वयं इस प्रकार दिया है:—

श्री ऋषीनाथ कौ हौं मैं पनाती
औ नाती हौं श्री कवि ठाकुर केरो।
श्री धनीराम को पूत मैं सेवक
सकर को लघु बन्धु ज्यों चेरो॥
मान को बाप बबा कसिया को
चचा मुरलीधर कृष्णहुँ हेरो।
असिनी मैं घर कासिका मैं
हरिसंकर भूपति रक्षक मेरो॥

इनका बनाया हुआ 'वाग्विलास' नामक नायिका-भेद का ग्रंथ बहुत प्रसिद्ध है जो राजा कमलानंदसिंह के प्रबन्ध से प्रकाशित हुआ था। इसके अतिरिक्त बरवै छंद में इनका नखशिख भी है जो संभवतः कहीं

से प्रकाशित नहीं हो पाया है। 'वाग्विलास' की भूमिका में पं० अंबिका-दत्त व्यास ने इनके बनाए एक छन्द-शास्त्र के ग्रंथ का भी उल्लेख किया है, पर वह प्राप्य नहीं है। इनका भाषा पर अच्छा अधिकार था। ये रीतिकाल का स्मरण दिलानेवाले एक प्रौढ़ कवि थे। अपने वाग्विलास ग्रंथ में विषय को स्पष्ट करने के लिए इन्होंने स्थान स्थान पर गद्य का भी प्रयोग किया है। अपने आश्रयदाता के हाथी, घोड़े, उपवन इत्यादि का भी वर्णन इन्होंने किया है। नीचे इनके कुछ छंद दिए जाते हैं—

सेइ रहो कासी हरिसंकर कृपा सों खासी
जगत में जाहिर जो सब सुख सोतु है।
फेरि कछु रावरे सों चाह मिलिबे की भई
अधिक सों अधिक फलनवारो गोतु है॥
महाराज ईस्वरीनरायन प्रसाद यह
संका भई सेवकै सो करत उदोत है।
रावरी पुरी को मिलि होत विस्वनाथ नाथ!
आपके मिलते धौं कहाँ को नाथ होतु है॥

* * * *

देवी औ असुर देवासुर के समरहूँ मैं खाएँ
मास रुधिर अघाएना कमैं भयो।
आई ना डकार राम रावन के संगर मैं
पारथ के भारत कलेवै करमैं भयो॥
'सेवक' भनत मोसों भाखत यौं रुद्रगन
और रन छुद्र मैं परासन जमैं भयो।
ईस्वरी नारायन बली के तेग तीरन सों
बारन सों खेत में अजीरन हमैं भयो॥

महाराज रघुराजसिंह रीवाँ-नरेश (संवत् १८८०—१९३६)

ये राम के उपासक थे। इन्होंने भक्तिभावपूर्ण बहुत सुंदर रचनाएं की हैं। इनके मृगया इत्यादि के वर्णन बहुत ठीक उतरे हैं; इसका कारण

यह है कि ये राजा थे और अपने जीवन के प्रारंभ में मृगया इत्यादि के रसिक थे। इनकी शृंगारी कविताएँ भी सरस तथा मार्मिक हुई है। इनका स्वच्छ तथा चलती हुई भाषा पर अच्छा अधिकार था। ये भाषा-काव्य की परंपरा से भलीभाँति परिचित थे; इसके प्रमाण इनकी कविताओं में बराबर मिलते हैं। ये स्वयं तो कविता करते ही थे अन्य कवियों को भी कविता करने के लिए प्रोत्साहित किया करते थे। इनके द्वारा बहुत से कवियों को आश्रय मिला था। इनके बनाए अनेक ग्रंथ प्रचलित हैं जिसमें रामस्वयंवर, रुक्मिणी परिणय, आनंदांबुनिधि, रामाष्टयाम इत्यादि बहुत प्रसिद्ध हैं। भक्ति तथा शृंगार की कविताएँ इनकी बहुत प्रसिद्ध हैं। राजसी ठाटबाट, मृगया इत्यादि के वर्णन करने में वस्तुओं की नामावली प्रस्तुत करनेवाली प्रणाली का इन्होंने अनुसरण किया है। भक्ति-विषयक अनेक स्वतंत्र कल्पनाएँ भी इन्होंने की हैं। नीचे कुछ उदाहरण दिए जाते है :—

जैसो कोप कीजै तैसो दोष नहिं मेरे जान,
हानि लाभ का भयो पुरान धनु तोरे ते।
छुवतहीं टूट्यो नहिं जोर पर्‌यो राम नेकु,
अवै ना नसान कछु जुरि जाई जोरे ते।
केते तोरि डारे धनु खेलत सिकार मैं,
कबहुँ न कीन ऐसो कोप और छोरे ते।
'रघुराज' राजन की रीति नहीं जानौं विप्र,
करो कहुँ जाय तप जानो कहे थोरे ते।

* * * *

डरत हुतो जो भौन प्रेत परिछाहीं जानि,
ताड़का भयंकरी कौन विधि मार्‌यो है।
जात जो सहमि सुनि राक्षस कहानी कान,
मुनि मख राखि सो निसाचर संहार्‌यो है॥
फटकि-फरस खेले कबहुँ न नारि कढ़ी,
गौतम की गेहनी सो सिलाते निकार्‌यो है।

भनै 'रघुराज' साँचि भाखौ तिरहूत दूत,
भूतपति धनु मेरो पूत तोरि डार्‌यो है ॥"

सरदार—ये काशी-नरेश महाराज ईश्वरीप्रसादनारायणसिंह के दरबारी कवि थे। इनका कविता-काल संवत् १६०२ से १९४० तक माना जाता है। ये पुरानी काव्य-धारा का निर्वाह करनेवाले एक प्रसिद्ध कवि थे। अपने समय में इनकी बहुत प्रतिष्ठा थी। इनके शिष्यों में नारायण कवि आदि उच्चकोटि के विद्वानों की गणना होती है। अपने शिष्य नारायण कवि के साथ इन्होंने केशव की 'रसिकप्रिया' तथा 'कविप्रिया' पर विस्तृत टीकाएँ लिखी हैं। टीकाओं की भाषा वही विकृत ब्रज है, जिसमें न तो प्रवाह होता था न भावों को पुष्टता से व्यक्त करने की शक्ति। सूर के दृष्टिकूटों पर तथा बिहारी-सतसई पर भी इनकी टीकाएँ प्रसिद्ध हैं। अपनी टीकाओं में इन्होंने अलंकार-निर्णय का भी प्रयत्न किया है। एक प्रौढ़ टीकाकार होने के साथ ही ये एक उच्चकोटि के कवि भी थे। मिश्रबंधुओं ने तो इनको 'पद्माकर की श्रेणी' में माना है। ब्रजभाषा पर इनका बहुत अच्छा अधिकार था। काव्य की पुरानी परिपाटी से भलीभाँति परिचित थे। यद्यपि बहुत मौलिक कल्पनाओं का श्रेय इन्हें नहीं दिया जा सकता, फिर भी इतना तो स्वीकृत करना ही चाहिए कि ये अपने विचारों को प्रवाहयुक्त भाषा में व्यक्त कर लेते थे। इनके बनाए हुए साहित्य-सरसी, व्यंग्य-विलास, षड्ऋतु, हनुमतभूषण, तुलसीभूषण, शृङ्गारसंग्रह, रामरत्नाकर, साहित्यसुधाकर रामलीला-प्रकाश आदि अनेक ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं। इन्होंने बाबू हरिश्चंद्र जी के पिता बाबू गोपालचंद्र के बलराम-कथामृत के आदि के स्तुतिप्रकाश को लेकर एक टीका लिखी थी। इनकी कविता के कुछ उदाहरण नीचे दिये जाते हैं:—

"परिपूरन प्रेमतें पागि सिवा प्रति जाम पतिव्रत पालती हैं।
निसबासर ध्यान धरे तिनको मन ते तन नेक न हालती हैं॥
'सरदार' निबाहनहार वही हम कौन कला लखि लालती हैं।
ननदी ये तिहारी सदा बतियाँ नटसाल लौं साहब सालती हैं॥

सरस सुयस ससि उदित होहि दिन रैनि प्रकासित।
मारतण्ड उद्दण्ड तेज ब्रह्मण्ड विलासित ॥
पंचदेव परपूर क्रिया दृग कोर निहारै।
दुस्मन दावादार पाँय पर सीस सु धारैं ॥
सरदार स्वच्छ अतलच्छ ग्रह अच्छ-अच्छ क्रीडा करो।
पुत्रन समेत ईश्वर नृपति जो सीस विप्र आसिस धरो ॥"

बाबा रघुनाथदास रामसनेही—ये अयोध्या के एक महंत थे। अयोध्या के रामघाट के रास्ते पर राम-निवास नामक एक स्थान है, वहीं रहते थे। इन्होंने संवत् १९११ में 'विश्रामसागर' नामक एक बृहत् ग्रंथ तुलसीदास की भाँति दोहा चौपाई के क्रम से बनाया है जिसमें भगवान् के राम तथा कृष्ण के अवतारों को और पुराणों की अन्य अनेक कथाएँ बड़े संक्षेप से वर्णित हैं। काव्य-कल्पना तथा मौलिकता की दृष्टि से ग्रंथ का अधिक महत्व नहीं है, पर साधारण भक्तों तथा स्त्रियों में इस ग्रंथ का बहुत प्रचार है। इन पर तुलसीदास का बहुत प्रभाव पड़ा है। भाषा तथा भाव दोनों पर 'मानसी' छाप लगी है। इन्होंने भाषा का लक्षण इस प्रकार दिया है:—

संस्कृत प्राकृत फारसी विविध देस के ऐन।
भाषा ताको कहत कवि तथा कीन्ह मैं ऐन ॥

भाषा विषयक अपने इस सिद्धांत का पालन भी इन्होंने किया है। इनकी भाषा में उतनी प्रौढ़ता नहीं आने पाई है। इनके कुछ उदाहरण लीजिए:—

"सुभकर्म ज्ञानव भक्ति तिहूँ बिन जन्म मरण न छूटई।
कहुँ जाइ सुरपुर नागपुर महि गिरत यम गण कूटई ॥
*　　　*　　　*
सुनि भूप ऋषि के वचन त्रियै पुत्रशोक बिहाई कै।
लागे करन जप जोग संयम ज्ञानयुक्तिहि पाइ कै ॥
*　　　*　　　*
नंद संग जे गोप हैं, लूटि लेउ तुम झारि।
उग्रसेन वसुदेव को, अबहीं डारो मारि ॥

सुनत कृष्ण ढिग पहुँचे जाई। पकरि शिखा महि दीन गिराई॥
काढ़े प्राण घसीट घसीटी। डारे सकल निसाचर पीटी॥
लखि सुर हर्षि सुमन बरषाये। कढ़िलावत यमुना तट ल्याये॥
तहँ विस्राम कीन मन भावा। सोइ विस्रामघाट कहलावा॥

ललित किशोरी तथा ललित माधुरी—ये दोनों वैश्य बंधु लखनऊ के रहनेवाले थे। पीछे विरक्त होकर वृन्दावन में रहने लगे थे; जहाँ इन्होंने प्रसिद्ध साहजी का मंदिर बनवाया। इन दोनों भाइयों ने मिलकर रचनाएँ की हैं। पर अधिक रचनाएँ ललित किशोरी ही की मिलती है। ललित किशोरी जी का गृहस्थाश्रम का नाम साह कुन्दनलाल था। इनका कविता-काल संवत् १९१३ से १९३० तक माना जा सकता है। ये एक सच्चे भक्त थे भक्त हृदय की कोमलता तथा आर्द्रता इनकी कविता में सर्वत्र मिलती है। इन्होंने कृष्ण के चरित को अपनी कविता का विषय बनाया; पर ये कृष्ण के जीवन के एक बहुत ही संकुचित अंश को लेकर चले। इनकी कविताओं में प्रायः गोपी कृष्ण ही के दर्शन होते हैं। कृष्ण के चरित्र के और अंश इन्होंने छोड़ दिए। हिंदी के कवियों ने प्रायः कृष्ण की बाल तथा यौवन-लीलाओं का ही विस्तार से वर्णन किया है। इनका ब्रजभाषा पर अच्छा अधिकार था। भाषा इनकी मधुर तथा प्रवाहयुक्त है। इन्होंने कुछ गजलें भी बनाई हैं। इनके कुछ उदाहरण लीजियेः—

"कब हौं सेवा कुंज कौ ह्वैहौं वृच्छ तमाल।
ललिता कर गहि विरमिहैं ललित लड़ैती लाल॥
मिलिहै कब अँग छार ह्वै श्रीवन-बीथिन-धूरि।
धरिहैं पद पंकज बिमल, मेरे जीवन-मूरि॥

*   *   *

जमुना पुलिन कुंज गहवर की कोकिल ह्वै द्रुम कूक मचाऊँ।
पद पंकज प्रिय लाल मधुप ह्वै मधुरे-मधुरे गुंज सुनाऊँ॥
कूकुर ह्वै बन बीथिन डोलौं, बचे सीथ सन्तन के पाऊँ॥
'ललित किसोरी' आस यही मम, ब्रज रज तजि छिन अनत न जाऊँ॥

लाभ कहाँ कंचन तन पाए।
वचननि मृदुल कमलदल लोचन दुख मोचन हरि हरषि न ध्याए॥
तन मन धन अरपन नहिं कीनो प्रान प्रान-पति गुननि न गाए।
यौवन धन कलधौत धाम सब मिथ्या सिगरी आयु गवाए॥
गुरुजन गरब विमुख रँगराते डोलत सुख सम्पति बिसराए॥
'ललित किसोरी' मिटै ताप नहिं बिन दृढ़ चिंतामनि उर लाए॥

राजा लक्ष्मणसिंह—(संवत् १८८३-१९५३) इनको राजभक्ति के कारण राजा की पदवी प्राप्त हुई थी। इन्होंने कालिदास के शकुन्तला, मेघदूत तथा रघुवंस के अनुवाद किए हैं। इनकी व्रजभाषा में वह प्रान्तीय मिठास है जो व्रजभूमि से दूर रहकर तथा ग्रंथों से व्रजभाषा पढ़कर रचना करनेवाले कवियों में नहीं मिलती। इनके अनुवाद बहुत ही उच्च-कोटि के हुए है। मूल के भावों की रक्षा करने के साथ ही व्रज की परंपरा तथा मुहावरों का भी ध्यान रखा गया है। मेघदूत का अनुवाद यद्यपि बहुत ललित भाषा में हुआ है पर उसमें प्रवाह की कुछ कमी खटकती है। राय देवीप्रसाद जी के अनुवाद में जैसा प्रवाह मिलता है, वैसा इनके अनुवाद में नहीं है। शकुन्तला के श्लोकों के अनुवाद आपने पद्य में किए हैं, जो बहुत ही ललित हुए हैं। व्रजभाषा में ऐसे ढंग से अपने मल के भावों को ढाला है कि अनुवाद स्वतंत्र रचना-से प्रतीत होते हैं। आपकी शकुन्तला' के कुछ उदाहरण दिए जाते हैं:—

"हिमांसू चन्दा सों कुसुम सर तोसों कहत ज्यों।
नहीं साँचे दोऊ इन गुनन मोसे जनन को॥
खरी छोड़े ज्वाला वह किरन पाला संग धरी।
तुहू वज्राकारी निज सुमन के बानन करे॥

* * *

"कहुँ दाभन तें मुख जाको छिद्यौ जब तू दुहिता लखि पावति ही।
अपने करते तिन घावन पै तुही तेल हिंगोट लगावति ही॥
जिहिं पालन के हित धान समा नित मूठिहि मूठि खवावति ही।
मृग छौना सो तेरे पग कैसे तजै जाहि पूत सो लाड़ लड़ावति ही॥"

लछिराम-ब्रह्मभट्ट—( जन्म संवत् १८९८ ) इनका जन्म जिला बस्ती के अमोढ़ा नामक स्थान में हुआ था। ये बहुत दिनों तक अयोध्या नरेश 'द्विजदेव' के आश्रय में रहे। बहुत सी रियासतों में इनका सम्मान होता था। 'देव' के समान इन्होंने भी अपने आश्रय-दाताओं का गुण-गान किया है। इनके ये ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं—मानसिंहाष्टक, प्रताप रत्नाकर, प्रेम रत्नाकर, लक्ष्मीश्वर रत्नाकर, रावणेश्वर कल्पतरु, कमलानंद कल्पतरु। 'रावणेश्वर कल्पतरु' नामक इनका काव्यांगों का ग्रन्थ बहुत ही प्रसिद्ध है। पद्माकर के बाद पिछले काल में संभवतः ये ही सबसे प्रसिद्ध कवि हुए। शब्दों को मनमाने ढंग से तोड़ने-मोड़ने की प्रवृत्ति के दर्शन इनकी कविता में भी होते है। इन्होंने अरबी, फारसी के शब्दों को भी निःसंकोच अपने काव्य में स्थान दिया है। ये अपनी रचनाएँ कभी-कभी काशी के कवि-समाज में भी पढ़ा करते थे। इनके काव्य में वाक्यों का संगठन ठीक अन्वय के साथ नहीं हो पाता था और कहीं-कहीं छंद की मात्राएँ पूरी करने के लिए अनावश्यक शब्द भी भर दिए जाते थे। इनकी कुछ पंक्तियाँ दी जाती हैं :—

"पांय पराग सन्यौ भृगु को भज्ञो हीतल पंकज हार विराज है।
त्यों 'लछिराम' विभीषन भाल पै टीको त्रिकूट धरा सिरताज है॥
और कहा 'लछिराम' कहै फल सेवरी को विरदावली साज है।
श्री रघुवीर गरीब नेवाज सों दूसरो कौन गरीब नेवाज है॥

* * * *

सहज सिकार मैं सवाँरयौ चतुरंगिनी त्यों,
जगमगै जोर जोगनीन की जमाति है।
हरषि असीसैं देत भूतन की माला घोर,
पीसैं दांत मासु हेत प्रेतन की पांति है।
हौदा मैं सवार रावणेश्वर प्रसाद सिंह,
कर बर कातिल कृपान लहराति है।
चंद्रवंस कलस कहर कमनैत वीर,
कौन पै करैगो आज कतल की राति है॥

बेनी द्विज—ये अपने अंतिम समय में काशी में रहते थे। इनका जन्म काल संवत् १६०० के लगभग था। इनकी कविता ऐसी उच्चकोटि की नहीं होती थी परंतु रीतिकाल की परंपरा का निर्वाह करनेवालों में संभवतः ये अंतिम कवि थे; अतः ऐतिहासिक दृष्टि से इनका कुछ महत्त्व अवश्य है। इनका कोई ग्रन्थ प्रकाशित नहीं हुआ। इनकी कविताओं का एक हस्तलिखित संग्रह हमारे पास है जिसमें दो चार सौ रचनाएँ हैं। इनके कुछ उदाहरण दिए जाते हैं:—

"सीताराम लखन विलोकि ग्राम नारी नर,
मोहित ह्वै ठाढ़े सारे यक टक लायकै।
तामैं जे सयानी नारी अरज गुजारी आनि,
जनक दुलारी आगे सीसन नवायकै॥
काको हौ पियारी दोऊ राजहंस बंमन मैं
'बेनी द्विज' दीजिये दया सों समुझायकै।
लाजन लजाय अकुलाय सबै सैनन सों
दीन्हों है लखाय रामैं मुरि मुसकायकै॥

* * * *

घर घर घाटन मैं बाटन बगीचिन मैं,
पायो ना कहूँ पै जाय जित अभिलाख्यो मैं।
खोजि खोजि हारी 'द्विजबेनी' मैं तिहारी सौंह,
थकित चकित चित बिसमय चाख्यो मैं।
मोय गई सम मौं बिहाल लाल आयो तबै
नी ही मैं प रि बिनै के बैन भाख्यो मैं।
एरी मेरी बीर इन नैनन मैं भोरहीं ते,
र ना करौ री चितचोर मूँदि राख्यो मैं॥

गोविन्द गिल्लाभाई—(जन्म संवत् १६०५) प्राचीन समय में गुजरात में ब्रजभाषा काव्य का बहुत प्रचार था। अनेक गुजराती कवियों ने इस भाषा में रचनाएँ की हैं। इन कविताओं के प्रचार का एक मुख्य

कारण वैष्णव धर्म था। सूरदास, मीरा आदि भक्त कवियों की रचनाओं का प्रचार भक्तों द्वारा गुजरात में हुआ। आज दिन तक वैष्णव घरानों में ब्रजभाषा की भक्तिमय कविता का समुचित प्रचार है। गोविंद गिल्ला-भाई ने गुजराती होते हुए भी ब्रजभाषा में बहुत मधुर रचनाएँ की हैं। इनकी कविताओं से यह नहीं ज्ञात होता है कि किसी भिन्न प्रांतवाले की रचनाएँ हैं। इनके पास ब्रजभाषा के ग्रन्थों का एक अच्छा संग्रह भी था। 'भूषण' का एक बहुत प्रामाणिक संस्करण इन्होंने निकाला था। इनके मुख्य ग्रन्थ ये हैं:—नीति विनोद, शृङ्गार सरोजिनी, षड्ऋतु, पावस पयोनिधि, समस्यापूर्ति प्रदीप, वक्रोक्ति विनोद, श्लेष चन्द्रिका, प्रारब्ध पचासा, प्रवीन सागर, राधामुख षोड़सी आदि। ये समस्यापूर्तियाँ भी अच्छी कर लेते थे। काशी-कवि-समाज की समस्याओं की पूर्तियाँ इन्होंने बहुत ही सुन्दर ढंग से की हैं। इनके कुछ उदाहरण दिए जाते हैं:—

"बारिद के बुंद मंद मंद बरसत अरु, मंद मंद बोलत मयूर मन भावनो।
चंचला चमक चहुँ ओर लसै मंद मंद, मारुत सुहात सुख छावनो॥
मंद मंद झूलत हिंडोरैं नर नारि सबै, मंद मंद पपिहा पुकारै पिय आवनो।
गोविंद अनेक ऐसे कौतुक उपावन को, आयो मनभावन या सावन सुहावनो॥

* * *

सरप तें छूटे कान्ह आय अवलोकि सबै, ब्रज की बधूटी बपु भाय को भरति है।
कोऊ राई नोन लाइ ऊपर उतारै पुनि, कोऊ रच्छासूत्र लाइ कंठ में धरति है॥
कोऊ लाई कुसुम को सिर पै चढ़ति पुनि, कोऊ आइ आसिख अनूप उचरति है।
'गोविंद सुकवि' पर मात जसुदा जी भरि, मोतिन के थाल को निछावर करति है॥

हनुमान—ये प्रसिद्ध कवि मणिदेव बंदीजन के पुत्र थे। इनके पुत्र कविवर शीतलप्रसाद जी अभी काशी जी में रहते हैं। हनुमान के कविता पढ़ने का ढंग बहुत प्रभाव डालनेवाला होता था। इनके पढ़ने पर मुग्ध होकर हरिश्चन्द्र जी ने इनको एक बार एक बहुमूल्य दुशाला तथा हीरे जड़ी सोने की अँगूठी दी थी। इनका बनाया हुआ कोई ग्रन्थ देखने में नहीं आया परंतु संग्रह ग्रन्थों में इनके शृङ्गार-रस के फुटकर छन्द मिलते हैं जिनको देखने से प्रतीत होता है कि ये एक श्रेष्ठ कवि थे।

इनका काशीवास ३८ वर्ष की अवस्था में संवत् १९३६ में हुआ था। कुछ उदाहरण :—

"निज चालसों और जे बाल तिन्हें कुल की कुलकानि सिखावती हैं।
ननदी और जेठानी हँसावें तऊ हँसी ओंठनही लौं बितावती हैं॥
हनुमान न नैको निहार कहूँ दृग नीचे किए सुख पावती हैं।
बड़भागिनि पी के सोहाग भरी कबौं आँगनहू लौं न आवती हैं॥

भारतेंदु हरिश्चंद्र—(संवत् १९०७-१९४२) जिस समय वर्त्तमान काल अपनी शैशवावस्था को पार कर रहा था उसी समय भारतेंदु का उदय हुआ। ये आधुनिक काल के प्रथम प्रौढ़ लेखक थे। इसके अतिरिक्त इन्होंने भाषा साहित्य की प्रतिष्ठा-वृद्धि तथा प्रचार में बहुत योग दिया। इस दृष्टि से आधुनिक साहित्य के संस्थापक माने जाते हैं। इनके प्रयत्न अनेक दिशाओं में हुए थे। ये नाटककार, गद्य-लेखक, सहृदय कवि तथा समाज-सुधारक सब कुछ थे। इनकी प्रतिभा बहुमुखी थी। इनके अनेक प्रयत्नों का उल्लेख खड़ी बोली के साथ किया जायगा। यहाँ तो इनकी कविता का महत्व ही विचारणीय है। इनके पिता एक उच्चकोटि के कवि थे, जिनके बनाए हुए चालिस के लगभग ग्रन्थ हैं। इसके अतिरिक्त उस समय काशी में सेवक, सरदार, नारायण, हनुमान, दीनदयाल गिरि, दत्त, द्विज मन्नालाल आदि अनेक श्रेष्ठ कवियों का समाज एकत्र था। इन सब परिस्थितियों का फल यह हुआ कि छोटी ही अवस्था से हरिश्चन्द्र जी ने सुन्दर रचनाएँ प्रारंभ कर दीं। इनकी सबसे प्रारंभिक रचनाएँ ही इस बात का प्रमाण देने लगीं थी कि उनके भीतर श्रेष्ठ कवि हृदय है। सबसे पहले यह पद बना था :—

हम तो मोल लिये या घरके,
दास दास श्रीवल्लभकुल के चाकर राधावरके।
माता श्री राधिका पिता हरि बन्धु दास गुनकरके।
हरीचंद तुम्हरे ही कहावत नहिं विधिके नहिं हरके॥

इनकी प्रतिभा के प्रमाण बाल्यावस्था से ही मिलने लगे थे। जिस समय इनकी अवस्था केवल १२ वर्ष की थी उसी समय इन्होंने अपनी

उद्भावना-शक्ति का प्रमाण वात्सल्य, सख्य, भक्ति, आनंद चार अतिरिक्त रसों की कल्पना करके दिया था। हरिश्चंद्र जी के तर्कों से सहमत होकर काशिराज के तत्कालीन श्रेष्ठ पंडित श्री ताराचरण तर्करत्न ने इनकी उद्भावना का बड़े सम्मान से अपने ग्रन्थ में उल्लेख किया था। आशु कविता करने की इनकी शक्ति विचित्र थी। एक बार महाराज बनारस के दरबार में एक समस्या दी गई थी जिसकी पूर्ति उस समय किसी को न सूझी। जब वहाँ हरिश्चंद्र जी पहुँचे तो उन्हें भी वह समस्या सुनाई गई। इन्होंने उसी समय पूर्ति कर दी। इनकी इस शीघ्रता को देखकर कुछ लोगों को यह संदेह हुआ कि इन्हें वह पूर्ति पहले से याद थी। यह सुनकर ये आवेश में खड़े हो गए और बीसों पूर्तियाँ बनाकर सुनाई। काशिराज के बहुत आग्रह करने पर इन्होंने अपना प्रवाह रोका। इतनी शक्ति लेकर इन्होंने कविता की उपासना प्रारंभ की थी। भाषा के शिष्ट व्यावहारिक रूप से ये भलीभाँति परिचित थे, अतः इनकी भाषा बहुत ही प्रवाहयुक्त तथा परिष्कृत हुई। प्राकृत तथा अपभ्रंश काल के शब्दों को इन्होंने अपनी रचनाओं में स्थान ही नहीं दिया। शब्दों को तोड़ने-मरोड़ने की प्रवृत्ति जिसका आश्रय अप्रौढ़ कवि ग्रहण किया करते थे इनकी कविता में एकदम नहीं आने पाई। ये अपने निजी जीवन में बहुत ही रसिक तथा भावुक थे। इस भावुकता के कारण इनकी कविता को अपूर्व माधुर्य्य प्राप्त हुआ। बिना अनुभूति के केवल कल्पना पर निर्भर रहनेवाली कविता में सजीवता नहीं होती। जिन्हें जीवन की मार्मिकता का साक्षात् परिचय होता है उनके लिए कवित्व-शक्ति पाना प्रायः दुर्लभ ही होता है। पर हरिश्चंद्र जी में सौभाग्य से इन दोनों का योग था। अतः इनकी कविता अत्यंत सरस, स्निग्ध तथा सजीव हुई। इसके अतिरिक्त ये कविता को हमारे आधुनिक जीवन के संपर्क में भी लाए। देश-भक्ति, समाज-सुधार प्रकृति-वर्णन आदि नवीन विषयों को इन्होंने कविता में स्थान दिया। इनकी देशभक्ति की भावना उग्र ढंग की न थी। अँगरेजी राज्य के साथ-साथ देशोन्नति के मार्ग पर अग्रसर होने में ये देशभक्ति मानते थे। इनके राजनीतिक विचार नीचे की पंक्तियों से जाने जा सकते हैं:—

पृथीराज जयचंद कलह करि यवन बुलायो।
तिमिर लंग चंगेज आदि बहु नरन कटायो।
अलादीन औरंगजेब मिलि धरम नसायो।
विषय वासना दुसह मुहम्मद सा फैलायो।
तब लौं बहु सोये वत्स तुम जागे नहि कोउ जतन;
अब तौ रानी विक्टोरिया, जागहु सुत भय छाँड़ि मन।

तथा

अंग्रेज राज सुख साज सजे सब भारी,
पै धन विदेस चलि जात यहै अति ख्वारी।

समाज-सुधार के नवीन ढंग के विचार उस समय इतने नहीं उठ पाये थे; फिर भी उन्होंने अपने समाज की त्रुटियों को देख लिया था तथा अपनी कविता द्वारा सुधार के प्रयत्न में योग देना भी प्रारंभ कर दिया था। इस विषय की इनकी कविता के कुछ उदाहरण दिए जाते हैं:—

रचि बहु बिधि के वाक्य पुरानन माहि घुसाए।
सैव साक्त वैष्णव अनेक मत प्रगट चलाए।
विधवा व्याह निषेध कियो विभिचार प्रचार्यो।
रोकि विलायत गमन कूप मंडूक बनायो।
औरन को संसर्ग छुड़ाइ प्रचार घटायो।
बहु देवी देवता भूत प्रेतादि पुजाई।
ईश्वर सों सब विमुख किये हिंदुन घबराई।
अपरस सोल्हा छूत रचि भोजन प्रीति छुड़ाय।
किये तीन तेरह सबै चौका चौका लाय।

लोक पर दृष्टि रखते हुए भी इन्हें एक भक्त हृदय प्राप्त था। इनके जीवन की रसिकता भगवान् के सम्मुख एक अपूर्व प्रेममय भक्ति में परिवर्त्तित हो जाती थी। वास्तव में भक्तों के लिए सरसता अवश्य अपेक्षित है। शुष्क, उदासीन स्वभाव के व्यक्ति योगी, वेदान्ती तो हो सकते हैं पर भक्त हृदय की स्निग्धता उनमें नहीं मिल सकती। इनके भक्ति के कुछ छंद नीचे दिए जाते हैं:—

भरत नेह नवनीर नित, बरसत सुरस अथोर।
जयति अलौकिक घन कोऊ, लखि नाचत मन मोर।

* * *

ब्रज के लता पता मोहि कीजै।
गोपी पद पंकज पावन की रज जामैं सिर भीजै।
आवत जात कुंजकी गलियन रूप सुधा नित पीजै।
श्री राधे-राधे मुख यह वर मुँह माग्यौ हरि दीजै।

* * *

गोपिन की सरि कोऊ नाहिं।
जिन तृन सम कुल लाज निगड़ सब तोर्यों हरि रस माहीं।
जिन निज बस कीने नँदनंदन बिरही दै गलबाहीं।
सब संतन के सीस रहौ, इन चरन छत्र की छाहीं।

* * *

छिपाये छिपत न नैन लगे।
उघरि परत सब जानि जात हैं घूंघट मै न खगे।
कितनो करौ दुराव दुरत नहीं जब ये प्रेम पगे!
निडर भये उघरे से डोलत मोहन रंग रँगे।

इनकी प्रकृति-वर्णन की कविताएँ भी सरस होती थीं। इसमें संदेह नहीं कि इनकी इस प्रकार की कविताओं में आलंकारिक ढंग से उपमान प्रस्तुत करने की रुचि लक्षित होती है, फिर भी इस विषय की रचनाएँ इनकी उस वृत्ति की सूचना अवश्य देती हैं जो प्रकृति के सुन्दर दृश्यों से अनुराग रखती है। एक उदाहरण लीजिए:—

कबहुँ होत सत चंद कबहुँ प्रकटत दुरि भाजत।
पवन गवन बस बिंब रूप जल से बहु साजत।
मनु ससि भरि अनुराग जमुन जल लोटत डोलै।
कै तरंग की डोर हिंडोरन करत कलोलै।

इनकी शृंगार रस की कविताएँ इतनी सरस होती थीं कि इनके जीवन काल में ही वे इधर उधर सुनाई पड़ने लगी थीं। इनके सामने

ही ब्रजभाषा के कवित्तों का जो एक बड़ा संग्रह निकाला गया था, उसमें इनकी बहुत सी कविताएँ रखी गई थीं। इनकी शृंगारी कविता के दो उदाहरण दिए जाते हैं:—

जिय सूधी चितौन की साधैं रहीं,
सदा बातन में अनखाय रहे।
हँसिकै हरिचंद न बोलै कमौं,
जिय दूरहिं सों ललचाय रहे।
नहिं नेक दया उर आवत है,
करिकै कहा ऐसो सुभाय रहे।
सुख कौन सो प्यारे दियो पहिले,
जिहिके बदले यों सताय रहे।

* * *

बिछुरे पियके जग सूनो भयो,
अब का करिये कहि पेखिये का।
सुख छाँड़ि के संगम को तुम्हरे,
इन तुच्छन को अब लेखिये का।
हरिचंद जू हीरन को व्यवहार के,
काँचन को लै परेखिये का।
जिन आँखन में तुव रूप बस्यो,
उन आँखिन सों अब देखिये का।

भारतेंदु जी ने काव्य की उन्नति के लिये 'कविता-वर्द्धिनी-सभा' आदि कई समाज स्थापित किए थे। पंडित अंबिकादत्त व्यास ने "पूरी अमी की कटोरिया सी चिरजीवी रहौ विक्टोरिया रानी" पूर्ति पर 'सुकवि' की पदवी इसी सभा से प्राप्त की थी। धन-दान द्वारा भी ये कवियों का उत्साह बढ़ाया करते थे। महामहोपाध्याय पंडित सुधाकर द्विवेदी को इन्होंने इस दोहे पर १००) दिए थे:—

राजघाट पर बँधत पुल, जहँ कुलीन की ढेर।
आज गये कल देखिकै आजहि लौटे फेर।

ऊपर कहा जा चुका है कि भारतेंदु जी ने कई कवि-समाज स्थापित किए थे जिनमें समस्यापूर्त्तियों के द्वारा कवियों को उत्साहित किया जाता था। इस प्रकार की कवियों की गोष्ठी की प्रथा तो बहुत प्राचीन है पर इन नवीन समाजों की स्थापना में एक यह विशेषता रहती थी कि इनमें नवीन शिक्षा प्राप्त लोगों का प्रवेश अधिक था। इसका फल यह होता था कि प्राचीन रूढ़िगत शृंगारिक कविताओं के साथ-साथ नवीन विषय भी कविता में आते थे। भारतेंदु जी के बाद इस कवि-समाज का संचालन पं० अंबिकादत्त व्यास तथा बाबू रामकृष्ण वर्मा के उत्साह से होता रहा। काशी के इस कवि-समाज के मंत्री उक्त वर्मा जी ही थे। इसमें दूर दूर के कवि अपनी पूर्त्तियाँ भेजा करते थे। बाहरी लोगों में बाबा सुमेरसिंह, बूँदी की श्रीमती चन्द्रकला बाई, बाबू शिवनंदन सहाय, सिहोर काठियावाड़-निवासी गोविन्द गिल्लाभाई, सीतापुर के ताल्लुकःदार ठाकुर रामेश्वर बक्स सिंह, अयोध्या निवासी कविराज लछिराम जी इत्यादि के नाम मुख्य हैं। स्थानीय कवियों में बाबू रामकृष्ण वर्मा, बेनी द्विज, पं० अंबिकादत्त व्यास, व्रजचंद जी वल्लभीय आदि के नाम मुख्य हैं। इस समाज में कभी-कभी बहुत कठिन समस्याएँ दी जाती थीं।

रत्नाकर जी ने भी अपने प्रारंभिक काल में यहाँ की कुछ समस्याओं की पूर्त्तियाँ की थीं। उस समय तक रत्नाकर जी की कविता में वैसी प्रौढ़ता नहीं आ पाई थी। बाबू रामकृष्ण वर्मा की पूर्त्तियाँ बहुत ही भावपूर्ण होती थीं। इनको देखने से उनका भाषा पर विस्तृत अधिकार प्रतीत होता है। वर्मा जी कविता में अपना नाम बीर अथवा बलबीर रखते थे। समस्यापूर्त्तियों के संग्रहों में, जो इन्हीं के भारतजीवन यंत्रालय से प्रकाशित हुए थे, इनकी सरस कविताओं के उदाहरण देखे जा सकते हैं। कुछ उदाहरण :—

बड़े बड़े विषधारी जाके हैं अहार ऐसो,
भारी पन्नगारी है सवारी देत यान की।
पूतना सँहारी घोर दावानलपानकारी,
छन में बिदारी जाने सेना जातुधान की॥

शेषनाग-सायी जाकी महिमा त्रिलोक छाई,
भुजगविहारी सिव जाकी छवि ध्यान की।
अघासुर मारयो कालीनाग नाथ डारयो ऐसो,
कारो कीलि राख्यो तें अनोखी वृषभान की॥

* * * *

देखो प्रेम-रँग में पगी है वह बाल लाल,
बेसुध भई सी सुधि आपुनी गँवावै है।
पीतपट धारि कटि काछिनी सुधारि सीस,
मुकुट सँवारि ढँग रावरो बनावै है॥
ऐसी वा भई है तनमई तुमही में कान्ह,
एकै धुनि राधे नाम नाम की लगावै है।
बंसीवट बिपिन बिलोको बलबीर बलि,
बीर बलबीर बनी बाँसुरी बजावै है॥

काशी के ब्रजचंद जी वल्लभीय बहुत ही ललित रचनाएँ कर लेते थे। इनके द्वारा प्रणीत कोई ग्रंथ तो देखने में नहीं आया किंतु उपर्युक्त समस्यापूर्त्तियों के संग्रहों में इनकी भी पूर्त्तियाँ संग्रहीत हैं जो इस बात का प्रमाण देती हैं कि ये एक सिद्ध-हस्त कवि थे। भाषा इनकी भारतेंदु जी के टक्कर की होती थी। बहुत से लोग तो इनके कवित्त, सवैयों में ब्रजचंद के स्थान में 'हरिचंद' नाम रखकर पढ़ते हैं। इनकी बहुत सी सुंदर रचनाएँ हरिश्चंद्र जी के नाम से लोक में प्रसिद्ध हो गई हैं। इनके कुछ उदाहरण दिये जाते हैं:—

चलै री चलै तू अब करै ना बिलंब नेक,
देखिबे को बीर मेरो चित्त तरसत है।
घेरे घनघोर बोलैं कोकिल किसोर मोर,
चारो ओर त्रिविध समीर सरसत है॥
झूलत हिंडोर प्यारे नवलकिसोर दोऊ,
बाजत अनेक वाद्य मोद दरसत है।

गावत हिंडोर मेघ मधुर मलार गुंड,
आज वा कदंबतरे रंग बरसत है ॥

* * *

आई मैं विलोकिबे कौं दोऊ रघुबंसिन कौं,
मानी नाहिं कोऊ गुरु लोगन की हरकन ।
चकित निहारि छबि थकित भई है गति,
जकित भई हौं सखी ठाढ़ी लगी तरकन ॥
मधुरादि मुख श्री सहेलिन निहारत ही,
दोऊ सुकुमारन की लागी छबि छरकन ।
थरकन लागी देह मेरी दोऊ कानन में,
एरी मीनकेतु के धुजा की देख फरकन ॥

बाबू रामकृष्ण की मंडली में पंडित विजयानंद जी का नाम भी उल्लेख्य है। इनका व्रजभाषा पर अच्छा अधिकार था। इन्हीं के उत्साह तथा सहयोग से वर्मा जी ने भारतजीवन पत्र निकाला था। इस पत्र के प्रारंभिक छप्पय बहुत दिन तक ये ही लिखते रहे। इन्होंने मेघदूत का अनुवाद भी पद्य में किया था। ये संस्कृत में भी अच्छी कविता कर लेते थे। एक उदाहरण:—

चुनि कै चूनरी है पहिरावति भाव कै जावक देति है पैया।
आपने हाँथन पाटी सँवारि सिंगार सिंगारि कै लेति बलैया ॥
कैसी भई कुछ जानि परै नहिं श्री कवि पूछे पै भाषत है या।
जीवननाथ की जीवन मूरि ये मेरिउ जीवन मूरि हैं दैया ॥

अन्य नगरों में भी ऐसे ही कवि-समाज स्थापित हो रहे थे। उन कवि-समाजों ने अनेक कवियों की सृष्टि की; बहुत से लोगों को प्रोत्साहित कर कविता के क्षेत्र में आगे बढ़ने में सहायता की। ऐसा ही एक कवि-समाज निजामाबाद ( जिला आजमगढ़ ) में स्थापित था, जिसका संचालन सिक्ख-संप्रदाय के महंत बाबा सुमेरसिंह किया करते थे। इन्हें हिंदी-साहित्य की गंभीर अभिज्ञता थी। ये सत्काव्य के अच्छे पारखी थे। काशी के समाजों में भी इनका आना-जाना बना रहता था। भारतेंदु

जी से इनका घनिष्ठ परिचय था। इन्हीं बाबा जी के यहाँ पहले-पहल पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय ने समस्यापूर्ति कर अपनी प्रतिभा का परिचय दिया था। इनका 'हरिऔध' नाम भी उसी समय का है। इनकी चर्चा आगे चलकर की जावेगी। कानपुर में भी एक कवि-समाज था जिसमें राय देवीप्रसाद जी पूर्ण ऐसे लोग कविताएँ पढ़ा करते थे।

पंडित अंबिकादत्त व्यास—( संवत् १९१५–१९५७ ) ये भी बाबू रामकृष्ण वर्मा के कवि-समाज में अपनी पूर्तियाँ पढ़ा करते थे। ये संस्कृत के अच्छे विद्वान् थे। ये आशु कविता भी कर लेते थे। २४ मिनट में १०० श्लोक बना लेते थे। इसी लिए काशी की ब्रह्मामृत-वर्षिणी सभा ने इनको "घटिकाशतक" की पदवी प्रदान की थी। संस्कृत में इनकी बनाई अनेक पुस्तकें प्रसिद्ध हैं। हिंदी में ये गद्य तथा पद्य दोनों लिखते थे। इनकी कविताएँ प्राचीन ढंग की हुआ करती थीं परंतु उनके साथ-साथ नवीन विषयों का स्वर भी मिला रहता था। 'कंसवध' नामक अंत्यानुप्रास रहित खड़ी बोली में एक बड़ा काव्य भी लिखा था। ये खड़ी बोली में भी अच्छी रचना कर लेते थे। हिंदी में इनकी प्रसिद्धि इनके लिखे 'बिहारी-बिहार' के कारण है। इसमें इन्होंने बिहारी के दोहों पर कुंडलियाँ बनाई हैं। बिहारी के दोहों की भाषा बहुत ही प्रौढ़ तथा चुस्त है। इनकी भाषा अपेक्षाकृत बहुत शिथिल है। बिहारी ने अपने दोहों में भावों को इतनी सुंदरता से भर दिया है कि आगे भाव बढ़ाने का अवसर ही नहीं रह जाता, फिर भी इनका प्रयत्न प्रशंसनीय अवश्य है। नीचे इनकी एक कुंडलिया तथा कुछ और कविताएँ दी जाती हैं—

मेरी भव बाधा हरौ, राधा नागरि सोय।
जा तन की झाईं परे, स्याम हरित दुति होय।
स्याम हरित दुति होय, परत तन पोरी झाईं।
राधाहू पुनि हरि होत, लहि स्यामल छाईं।
नयन हरे लखि होत रूप अस रंग अगाधा।
'सुकवि' जुगुल छवि धाम हरहु मेरी भव बाधा।

( काशी वर्णन से )

मधुर दुन्दुभी संग मधुर बाजत सहनाई।
मधुर मधुर ही राग मधुरता हिय बगराई।
अँखियन मैं भरि जात मधुर वह रूप लुनाई।
धन्य मधुरता जहाँ सम्भुहू गये लुभाई।
देव धुनि हू कासी ढिग लहि आनँद सोवति।
परम प्रेम जनु पागि कासिका के पग धोवति।
मुक्ति लता के अंकुर से सींचति सो धावति।
लहरन कों लहराइ प्रेम अतिसै सरसावति।

( खड़ी बोली )

भेद पा सके हैं नहीं वेद औ पुरान वाले
श्रुति और स्मृति जिसही के गुन गाती हैं।
पर्वत की कंदरों में मुनि लोग ढूँढ़ते हैं
जिसकी कहानी सब ज्ञानियों को भाती हैं।
सुकवि सुजान और निपट गँवारों की भी
जिसे याद कर आँखें आँसू ढलकाती हैं।
मेरी है कसम तुझे तू भी चल देख आज
चुटकी बजा के गोपी उसी को नचाती हैं।

**श्री नवनीतलाल चतुर्वेदी**—( संवत् १६१५-१९८६ ) ये ब्रजभूमि के निवासी थे। भक्ति रस की सुंदर रचनाएँ कर लेते थे। इनके छोटे छोटे अनेक ग्रन्थ हैं। कुब्जा-पचीसी सबसे प्रसिद्ध है। गोपियों ने तो कुब्जा को भली बुरी सब सुनाई परन्तु कुब्जा की ओर से गोपियों को कुछ न कहा गया। नवनीत जी ने इस पुस्तक में उसी का पक्ष लिया है। उनसे पहले ग्वाल कवि ने भी इसी विषय पर एक कुब्जाष्टक रचा था। इनकी रचनाएँ बहुत सरस हैं। भाषा चलती हुई आई है। रत्नाकर जी ने भी इनसे काव्य-शास्त्र का अध्ययन किया था और इनको अपना काव्य-गुरु मानते थे। एक उदाहरण:—

प्रेम प्रन प्राग वैठि त्रिपथ त्रिवेनी न्हाय,
पाय पद पूरन प्रवीनता हिये धरी।
'नवनीत' साधे सब साधन सनेह जोग,
जुगत जमाय प्रान ध्यान धारना धरी।
आयो बचि विकल वियोग की तपन तापि,
नाम जपि तेरो तातैं विपत सबै टरी;
रसिक भिखारी एक द्वार पै ठढ्यौ है आइ,
रूप-रस माधुरी की माँगत मधूकरी॥

**बाबू राधाकृष्णदास**—(जन्म संवत् १९२२) ये बाबू हरिश्चन्द्र जी के फुफेरे भाई थे। इन्होंने भारतेंदु जी की प्रणाली से उनके काम को आगे बढ़ाया। इनकी प्रतिभा बहुमुखी थी। ये कवि, समालोचक नाटककार, गद्य-लेखक सब कुछ थे। ब्रजभाषा की सुंदर कविताएँ कर लेते थे। रहीम के दोहों पर बहुत ही सुंदर कुंडलियाँ बनाईं। इनकी रचनाओं के विषय भक्ति तथा शृंगार थे। इनकी कुछ कृतियों का संग्रह बाबू श्याम-सुंदरदास जी के उद्योग से 'राधाकृष्ण-ग्रंथावली' नाम से निकला है। बाबू ब्रजरत्नदास जी (काशी) के पास इनकी बहुत-सी अप्रकाशित कविताएँ पड़ी हैं। एक सवैया दिया जाता है जो ग्रंथावली में नहीं आया है।

मोहन की यह मोहिनी मूरत,
जीय सों भूलत नाहिं भुलाये।
छोरन चाहत नेह को नातो,
कोऊ विधि छूटत नाहिं छुराये।
'दास जू' छोरि कै प्यारै हहा,
हमै और के रूप पै जाइ लुभाये।
भूलि सकै अब कौन जिया उन,
तौ हँसि कै पहिले ही चुराये।

कानपुर के **पंडित प्रतापनारायण मिश्र** (संवत् १९१३-१९५१) ने भी इसी समय हिंदी की महत्त्वपूर्ण सेवाएँ कीं। पद्य की अपेक्षा इनके

गद्य लेखों का अधिक महत्व है। भारतेंदु जी का इन पर बहुत प्रभाव पड़ा था। जब ये स्कूल में थे उसी समय 'कवि-वचनसुधा' को बड़े प्रेम से पढ़ा करते थे। इनका 'ब्राह्मण' पत्र बहुत दिनों तक प्रसिद्ध रहा। उसके विज्ञापन तक कभी कभी पद्य में निकाला करते थे। ये देशभक्त, समाज-सुधारक तथा हिंदी के प्रेमी थे। इन सब बातों की छाया इनकी कविताओं में भी पर्याप्त मात्रा में मिलती है। इनकी ब्रजभाषा पर पश्चिमी अवधी का प्रभाव भी लक्षित होता है। 'बुढ़ापा' इत्यादि कुछ कविताएँ तो इनकी प्रान्तीय बोली बैसवाड़ी में ही हैं। कुछ उदाहरण:—

चहहुँ जो साँचौ निज कल्यान, तो सब मिलि भारत संतान।
जपो निरंतर एक ज़बान, हिंदी हिंदू हिन्दुस्तान।
तबहिं सुधरिहै जन्म निदान, तबहिं भलो करिहै भगवान।
जब रहिहै निस दिन यह ध्यान, हिंदी हिंदू हिन्दुस्तान।

* * * *

बनि बैठी है मान की मूरति सी मुख खोलत बोलत 'नाहिं' न 'हाँ'।
तुमही मनुहारि कै हारि परे सखियान की कौन चलाई तहाँ।
बरषा है प्रताप जू धीर धरौ, अब लौं मन को समझायो जहाँ।
यह ब्यारि तबै बदलैगी कछू, पपिहा जब पूछिहै 'पीव कहाँ'।

* * * *

आगे रहे गनिका गज गीध सुनौ अब कोऊ दिखात नहीं है।
पाप-परायन ताप भरे 'परताप' समान न आन कहीं है॥
हे सुखदायक प्रेमनिधे जग यों तौ भले और बुरे सबहीं हैं।
दीनदयाल औ दीन प्रभो तुमसे तुमहीं हमसे हमहीं है॥

**उपाध्याय बदरीनारायण** (प्रेमघन)—(संवत् १९१२-१९८० ) ये उर्दू में भी कविता करते थे। उर्दू कविता के लिए इन्होंने अपना नाम 'अब्र' रखा था। हिंदी कविताएँ 'प्रेमघन' नाम से निकलती थीं। भारतेंदु जी से परिचय होने के बाद से ये बराबर हिंदी की सेवा करते रहे। 'आनंदकादंबिनी' मासिक पत्रिका तथा 'नागरी नीरद' साप्ताहिक पत्र

इन्हीं के सम्पादकत्व में निकले थे। इनका ब्रजभाषा पर अनन्य प्रेम था। खड़ी बोली का आंदोलन इनके समय में प्रारंभ हो गया था परंतु उसका इन पर कोई विशेष प्रभाव न पड़ा। 'आनंद अरुणोदय' के अतिरिक्त इन्होंने खड़ी बोली में और रचनाएँ नहीं कीं। इनकी कविताओं के विषय प्रायः नवीन रहते थे। देश की परिस्थिति, देशभक्ति, हिंदी-प्रचार आदि पर इनका ध्यान अधिक रहता था। कभी ये भारत की दुर्दशा देखकर क्षुब्ध होते थे, कभी दादाभाई नौरोजी के पार्लमेंट का मेम्बर होने से प्रसन्न। देश के धार्मिक तथा राजनीतिक आन्दोलनों से इनको सहानुभूति थी। कांग्रेस की बैठकों में प्रायः सम्मिलित हुआ करते थे। हिंदी के कचहरियों में प्रवेश पाने के अवसर पर तथा प्रयाग के ,सनातन धर्म सम्मेलन के अवसर पर इन्होंने सुंदर रचनाएँ की थीं। ये अपने समय की भावनाओं के प्रतिनिधि कवि थे। उस समय के समाज की जो जो भावनाएँ एवं आकांक्षाएँ थी सबसे इनकी सहानुभूति थी और इन्हीं सामयिक विषयों को ये काव्य में निबद्ध करते थे। नीचे इनके कविताओं के कुछ उदाहरण दिये जाते हैं:—

(दादाभाई के पार्लमेंट के मेम्बर होने के अवसर पर)

कारन सों गोरन को घिन को नाहिन कारन।
कारन तुमही या कलंक के करन निवारन॥
कारन ही के कारन गोरन लहत बड़ाई।
कारन ही के कारन गोरन की प्रभुताई॥

हार्दिक हर्षादर्श

(हीरक जुबली के अवसर पर)

पै कछु कही न जाय, दिनन के फेर फिरे अब।
दुरभागिन सों इत फैले फल फूल बैर जब॥
भयो भूमि भारत मैं महा भयंकर भारत।
भये बीर बर सकल सुभट एकही संग गारत॥

## आनंद बधाई

( हिंदी के कचहरियों में प्रवेश पाने के उपलक्ष्य में )

पै भागनि सों जब भारत के सुख दिन आए।
अंग्रेजी अधिकार अमित अन्याय नसाए॥
लह्यों न्याय सबही छीने निज स्वत्वहिं पाई।
दुरभागिनी बचि रही यही अन्याय सताई॥
लह्यौ देस भाषा अधिकार सबै निज देसन।
राजकाज आलय विद्यालय बीच ततच्छन॥

( आनंद अरुणोदय )

उठो आर्य संतान सकल मिलि बस न विलंब लगाओ।
ब्रिटिसराज स्वातंत्र्यमय समय व्यर्थ न बैठ बिताओ॥
देखो तो जग मनुज कहाँ से कहाँ पहुँचकर भाई।
धर्म, नीति, विज्ञान, कला, विद्या, बल, सुमति सुहाई॥
की उन्नति निज देस, जातिभाषा सभ्यता सुखों की।
तुम सबने सीखी वह बान रही जो खानि दुखों की॥

* * * *

संपति सुजस का न अंत है बिचार देखा,
तिसके लिए क्यों सोक-सिंधु अवगाहिये॥
लोभ की ललक में न अभिमानियों के तुच्छ,
तेवरों को देख उन्हें संकित सराहिये॥
दीन गुनी सज्जनो से निपट विनीत बने,
प्रेमघन' नित्य नाते नेह के निबाहिये।
राग रोष औरों से न हानि लाभ कछु,
उसी नंद के किसोर की कृपा की कोर चाहिये॥

**ठाकुर जगमोहनसिंह**— (संवत् १९१४–१९५५) जिस समय ये काशी में अध्ययन के लिए आए थे, उसी समय इनका परिचय बाबू हरिश्चंद्र जी से हुआ था। उसी परिचय के फलस्वरूप इनके हृदय में काव्य-कला के प्रति अनुराग उत्पन्न हुआ। स्वभाविक प्रतिभा तथा

सहृदयता तो थी ही; अनुकूल परिस्थितियों से इनके हृदय में कवित्व जागरित हो उठा। देश की नवीन भावनाओं का प्रभाव इन पर नहीं पड़ा। ये एक अनुरागी जीव थे। परंतु इनका अनुराग मनुष्यों तक ही परिमित न था। प्रकृति की सुकुमार रमणीयता के प्रति भी इनके हृदय में प्रेम भरा था। इनकी कविता के विषय प्रेम तथा प्रकृति-चित्रण हुए। इनके प्रेम में लौकिकता कम थी। वह ऐसा था जो ईश्वरोन्मुख होता हुआ भक्ति तक पहुँचता है। प्रकृति के चित्रणों में भी कुछ विशेषता थी। हिंदी के प्राचीन कवियों ने प्रकृति के स्वतंत्र चित्रण को महत्व नहीं दिया। उनके काव्यों में प्रकृति विभाव के अंतर्गत उद्दीपन रूप में ही आती रही। ऐसे उद्दीपनात्मक वर्णनों में भी चित्र अंकित करने की ओर कवियों का ध्यान नहीं रहता था। दूसरा स्थान प्राकृतिक उपादानों को आलंकारिक योजना में मिलता था। चंद्र, कमल, नीलगगन इत्यादि उपमान रूप में आते थे। पर ठाकुर साहब के काव्यों में प्रकृति एक दूसरे ही रूप में आई है। वे प्रकृति पर स्वयं मुग्ध थे अतः उनकी चित्तवृत्तियों के लिए प्रकृति स्वयं आलंबन थी। यह वर्णन भी दो प्रकार से किया जा सकता है। एक में तो वस्तुओं के नाम गिनानेवाली प्रणाली का अनुसरण किया जाता है, दूसरी में कवि शब्दों की सहायता से प्रकृति के रमणीय स्वरूपों का चित्रण इस प्रकार करने का प्रयत्न करता है कि उसके हृदय-चक्षु के सम्मुख उपस्थित दृश्यों का दर्शन पाठक स्वयं कर सकें। ठाकुर साहब ने दूसरी प्रणाली को अपनाया था। पर हिंदी-साहित्य में बहुत दिनों तक लोगों का ध्यान इस ओर नहीं गया। श्रीधर पाठक तथा कुछ आगे बढ़कर रामनरेश त्रिपाठी इत्यादि में हम फिर ऐसे वर्णन पाते हैं। इनकी शृंगारी कविताओं में भी वैसी ही कोमलता तथा स्निग्धता मिलती है जैसी भारतेंदु जी में थी। भाषा भी इनकी सरस प्रवाहयुक्त है। शुद्धता की दृष्टि से इनकी भाषा हरिश्चंद्र जी की भाषा तक नहीं पहुँचती, किंतु फिर भी अपने विषय को काव्योचित ढंग से अभिव्यक्त करने में पूर्ण समर्थ है। इनकी कविता में इस बात की ओर अवश्य ध्यान जाता है कि इन्होंने अलंकारों का प्रयोग बहुत कम किया है। यदि

कहीं अलंकारों का प्रयोग हुआ भी है तो साम्य पर निर्भर रहनेवाले उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक इत्यादि का ही। ये अलंकार भी बहुत ही स्वाभाविक ढंग से आए हैं, कहीं भी भाव क्षेत्र में विघ्न उपस्थित करते हुए नहीं आए हैं। इनकी बहुत सी कविताएँ तो 'श्यामा स्वप्न' में मिलती हैं और कुछ श्यामलता तथा प्रेमसंपत्तिलता में संग्रहीत हैं। कुछ उदाहरण :—

लागैगो पावस अमावस की अँध्यारी जामैं,
कोकिल कुहुकि कूक अतन तपावैगो।
पावैगो अथोर दुख मैन के मरोरन सों,
सोरन सो मोरन के जियहूँ जरावैगो॥
लावैगो कपूरहू की धूर तन पूर घिसि,
भार नहिं कोऊ हाय चित्त को घटावैगो।
ठावैगो वियोग जगमोहन कुसोग आलि,
बिरह समीर बीर अंग जब लागैगो।

* * *

याही मग ह्वै के गए दंडकबन श्रीराम,
तासों पावन देस वह विंध्याटवीललाम।
विंध्याटवीललाम तीर तरुवर सो छाई,
केतकी कैरव कुमुद कमल के सुहाई।
भन 'जगमोहनसिंह' न सोभा जात सराही,
एसो बन रमनीय गए रघुबर मग याही।
सालताल हिंतालवर सोभित तरुन तमाल,
नव कदंब अरु अंब बहु बिलसत निम्ब बिसाल।

* * *

कुलकानि तजी गुरु लोगन में बसिकै सब बैन कुबैन सहा।
परलोक नसाय सबै बिधि सों उनमत्त को मारग जान गहा॥
'जगमोहन' खोय हया निज हाथन या तन पाल्यौ है प्रेम महा।
सब छोड़ि तुम्हैं हम पायो अहो तुम छोड़ि हमै कहो पायो कहा।

* * *

कौन सी बातन याद करैं हम कौन कथा कहिए दिल खोली।
कौन मिलै जग साथी हमैं दिलदार बुझावनहार अमोली॥
बोलै सभी मधुरे सुथरे सुघरे वच आन अली दुख झोली।
एसो मिलो 'जगमोहन' कोउ न जो पै मिलावतो-तोहिं सों भोली॥

**लाला सीताराम बी० ए०**—(जन्म सं० १९१५ मृत्यु सं० १९९३ वि०) ये एक पुराने साहित्य सेवी थे। सरकारी नौकरी में रहते हुए भी ये सदा अपने साहित्यानुराग को बनाए रहे। इन्होंने अँगरेजी तथा संस्कृत के अनेक नाटकों तथा काव्यों के अनुवाद प्रस्तुत किए हैं। कालिदास के तीनों काव्यों—रघुवंश, कुमारसंभव, मेघदूत—के अनुवाद इन्होंने बड़ी सफलता से किए हैं। शेक्सपियर के भी कई नाटकों के अनुवाद इन्होंने किए हैं। इनका हिंदी-साहित्य-विषयक परिचय और अध्ययन अत्यन्त विस्तृत तथा गंभीर था। व्रजभाषा पर भी इनका अच्छा अधिकार था। व्रजभाषा के जिस रूप को इन्होंने अपनाया उसका निर्वाह अपने ग्रंथों में सर्वत्र किया है। अनुवाद भी इनके बहुत शुद्ध उतरे हैं। संस्कृत के अनुवाद करने में कहीं कहीं जटिलता आ गयी है। कभी कभी वाक्यों का अन्वय करने में कुछ अड़चन पड़ती है। पर ऐसा बहुत कम हुआ है। इनके रघुवंश के अनुवाद से कुछ अंश दिए जाते हैं :—

प्रिया फेरि अवधेश कृपाला। रच्छा कीन्ह तासु तेहि काला॥
व्रत महँ चले गाय करि आगे। सेवक सेष सकल नृप त्यागे॥
इक केवल निज वीर्य अपारा। मनु-संतति तन रच्छन हारा॥
कबहुँक मृदु तृन नोचि खिआवत। हाँकि माछि कहुँ तनहिं खुजावत॥
जो दिसि चलत चलत सोइ राहा। एहि विधि तेहि सेवत नरनाहा॥

**पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय**—(जन्म संवत् १९२२) 'प्रियप्रवास' की रचना करने के पश्चात् उपाध्याय जी खड़ी बोली के क्षेत्र में प्रसिद्ध हो गए। यह प्रसिद्धि इतनी हुई कि व्रजभाषा में जो काव्योपासना ये कर चुके थे उसे लोग भूल से गए। परंतु वास्तव में इन्होंने अपना साहित्यिक जीवन व्रजभाषा की रचनाओं ही से प्रारम्भ किया है।

ये निजामाबाद जिला आजमगढ़ के रहनेवाले थे। वहाँ सिक्खों के महंत बाबा सुमेरसिंह एक काव्य-प्रेमी सज्जन थे। बाबू रामकृष्ण वर्मा तथा पं० अंबिकादत्त व्यास के उद्योग से जैसा कवि-समाज काशी में स्थापित था वैसा ही बाबा सुमेरसिंह ने निजामाबाद में स्थापित कर रखा था। ये बाबा जी भारतेन्दु हरिश्चंद्र जी के मिलनेवालों में थे और प्राय: काशी भी आया करते थे। यहाँ स्थानीय कवियों की जो गोष्ठी जमती थी उसमें हनुमान इत्यादि कवीश्वर भी भाग लिया करते थे। एक बार जब हनुमान की किसी कविता पर प्रसन्न होकर बाबू हरिश्चंद्र जी ने सैकड़ों रुपये का दुशाला दे दिया, तो बाबा सुमेरसिंह ने भी अपनी एक सोने की रत्नजटित अँगूठी उतार कर दे दी। इन बातों से इनका काव्यानुराग लक्षित होता है। इन्हीं के द्वारा संचालित कवि-समाज में उपाध्याय जी अपनी रचनाएँ पढ़ा करते थे। इनका 'हरिऔध' उपनाम उसी समय का है। इनका ब्रजभाषा के कवियों की रचनाओं का अध्ययन बहुत विस्तृत था। भाषा पर जैसा इनका अधिकार था वैसा कम लोगों का है। खड़ी बोली तथा ब्रजभाषा पर ये समान अधिकार रखते थे। इनकी ब्रजभाषा रत्नाकर जी की तरह प्रौढ़ नहीं होती, फिर भी ये भाषा की प्रकृति को पहिचानते थे और भाषा की शुद्धता के आदर्श को बराबर बनाए रहते थे। अपनी भाषा में 'निबुकना' आदि पूर्वी शब्दों के प्रयोग करने में भी ये संकोच नहीं करते थे। संभवत: इनका सिद्धांत था कि कोई भी साहित्यिक भाषा स्थान विशेष के शब्दों तथा प्रयोगों तक ही सीमित नहीं रहती, किंतु आवश्यकतानुसार भावाभिव्यंजन की पूर्ति के लिए अपना विस्तार करती रहती है। इनमें कला-पक्ष तथा भाव-पक्ष का सुन्दर समन्वय है। अलंकारों आदि की उपासना करते हुए भी ये भावों पर दृष्टि रखते थे। इनकी कविताओं से यह प्रतीत होता है कि काव्य के ऊपर इनकी अद्भुत शक्ति है। ब्रजभाषा का 'रसकलस' नामक एक ग्रंथ अभी प्रकाशित हुआ है। इस विषय पर जितनी प्राचीन पुस्तकें मिलती हैं उनमें एक त्रुटि बहुत खटकती है। वे कवि शृंगार रस का वर्णन तो सांगोपांग बड़े विस्तार से करते थे पर और रसों को यों ही चलता कर देते थे।

पर रसकलस में सब रसों को उपयुक्त महत्व दिया गया है और सबका वर्णन मनोयोग-पूर्वक किया गया है। प्रायः देखा जाता है कि कवियों के शृंगार रस के उदाहरण तो सरस बन पड़ते हैं पर और रसों में उनकी वृत्तियाँ उतनी नहीं रमतीं। पर उपाध्याय जी ने सब रसों के उदाहरण बड़ी सहृदयता तथा सरसता से प्रस्तुत किए हैं। रसों का विवेचन गद्य में किया गया है। अतः इस विषय का अध्ययन करनेवालों के लिए यह सर्व श्रेष्ठ पुस्तक है। उपाध्याय जी ने कुछ नवीन उद्भावनाएँ भी की हैं। उनकी नायिकाओं में प्राचीन नायिकाओं के साथ, परिवार-प्रेमिका, देश-प्रेमिका, निजतानुरागिनी, लोक-सेविका, धर्म-प्रेमिका भी हैं। पर इस वर्णन में यह नहीं बताया गया है कि ये नवीन प्रकार की नायिकाएँ किस रस के लिए उपयोगी सिद्ध होंगी। उपाध्याय जी के हृदय में देश, समाज तथा ब्राह्मण जाति के प्रति गंभीर अनुराग था। संगठन का भाव भी आप के सभी काव्यों में लक्षित होता है। ये प्राचीन संस्कृति के अनन्य उपासक होते हुए भी समाज की नई सुधार-संबंधी योजनाओं के समर्थक थे। परदा-प्रथा के उठा देने तथा अछूतोद्धार आदि के पक्ष में थे। अछूतों की याद इन्होंने 'रसकलस' में भी नहीं भुलाई है। इस पुस्तक में इनके ऋतुवर्णन भी अच्छे उतरे हैं। वर्णनों में पुरानी परिपाटी का पालन ही नहीं किया गया है, स्वतंत्र निरीक्षण से भी काम लिया गया है। 'रस-कलस' में इन्होंने दोहे भी बहुत मार्मिक लिखे हैं। इनके दोहे यदि विहारी के दोहे की उच्चता तक नहीं पहुँचते तो 'मतिराम' आदि से पीछे भी नहीं रहते। इनकी एक विशेषता यह है कि पुरानी सूझों पर मुलम्मा करके कोई वस्तु नहीं प्रस्तुत करते। अपने हृदय से टटोल कर वस्तुएँ प्रस्तुत करते हैं। ये मौलिकता के पवित्र तथा गौरवपूर्ण आदर्श को सदा सामने रखते थे। आजकल व्रजभाषा के जो दो-चार श्रेष्ठ कवि हुए हैं उनमें इनका प्रमुख स्थान था। रत्नाकर जी के वाद तो व्रजभाषा के कवियों में इनका स्थान सर्वश्रेष्ठ था यह निस्संकोच कहा जा सकता है। श्री वियोगी हरि की प्रतिभा एकदेशीय है पर इनकी सूझ अनेक भावों तक थी। इनकी कविता के कुछ उदाहरण:—

छन छन छीजत न देखहिं समाज-तन
हेरहिं न विधवा छू टुक होत छतियान।
जाति को पतन अवलोकहिं न आकुल ह्वै
भूलि ना बिलोकहिं कलंकी होत कुलमान॥
'हरिऔध' छिनत लखहिं ना सलोने लाल
लुटत निहारहिं न लोनी-लोनी ललनान।
खोले कछु-खुली पै कहाँ हैं ठीक ठीक खुलीं
अधखुली अजौं हैं हमारी खुली अँखियान॥

* * *

बातैं सरोस कबौं कहिकै हितसों कबहूँ समुझाइबो तेरो।
मेरे घने अपराधन को बहु ब्योंत बनाइ दुराइबो तेरो।
कोह किये कपटी 'हरिऔध' के रंचक हूँ न रिसाइबो तेरो।
मारिबो पी को न सालत है पर सालत सौत बचाइबो तेरो।

* * *

पीछे जो हटैंगे तो पगन कौंहि पंगु कैहौं
कर जो कँपैंगे तो करन को कटैहौं मैं।
छिलि जैहै जो न जाति-उर के छतन ते तो
छल-धाम-छाती कौंहि छलनी बनैहौं मैं।
'हरिऔध' जो न कढ़ि पै हैं चिनगारियाँ तो
लोचनता लोचनन केरि छीनि लैहौं मैं।
भीति से भरैगो तो रहैगो भेजो भेजो नाहिं
काँपिहै करेजो तो करेजो काढ़ि दैहौं मैं।

* * *

पकि पकि रहिहैं पकरि कै करेजो कौलौं
कलपि कलपि कौलौं बासर बिताइहैं।
कौलौं विधवा-पन-बधिक-बेधि बेधि दैहै
कौलौं बेझो बनि बनि विपुल बिलखाइहैं।

'हरिऔध' कौलौं अनुकूल काल पैहैं नाहिं
कौलौं कालिमा में लगे पलक न लाइहैं।
कौलौं ह्वैहैं बलि बलवान रुचि वेदिका पै
भारत की बाला कौलौं अबला कहाइहैं।

कुछ दोहे :—

रिसहूँ मैं सरसत रहत बरबस बनत रसाल।
ललना लोचन लाल ह्वै लालहिं करत निहाल॥
नयनन ते सूझत नहीं मुँह मैं रहे न दाँत।
अपनो तन अपनो नहीं मन को मोह न जात॥
कुल-ललना सकुची सहमि मिले नैन ते नैन।
मुँह के मुँह में ही रहे कहे अध कहे बैन॥
परो काठ सम तन रहत सुत तिय हाहा खात।
तजि धन जन प्यारो सदन प्रान कहूँ चलि जात॥
चाव भरे चितचोर को लखि चितवत ललचात।
चंचल-नयनी को भयो चित चलदल को पात॥
कित इनकी गति है नहीं कहाँ न इनको जोर।
काके उर मैं नहिं गड़ी बाँके दृग की कोर॥
इतनो हूँ समुझत नहीं तऊ बनत हैं पूत।
जाको कहत अछूत हैं वामैं कैसी छूत॥

**पंडित श्रीधर पाठक—संवत् ( १९१६–१९८५ )** इनकी गणना खड़ी बोली के श्रेष्ठ कवियों में है। वास्तव में खड़ी बोली में इतने विस्तृत परिमाण में सर्व प्रथम इन्होंने रचनाएँ की। पर ये ब्रजवाणी के पुराने उपासकों में हैं। इनकी कविता का क्षेत्र रूढ़ि से जकड़ा हुआ नहीं है और न इनकी प्रतिभा समस्यापूर्त्तियों के रूप में प्रस्फुटित हुई। इनको अपने विषय अपनी रागात्मिका वृत्ति से स्वयं मिल जाते थे। इनकी दृष्टि मनुष्यों ही के कार्यकलापों तक सीमित नहीं थी। प्रकृति के अनुरंजन-कारी दृश्यों से भी ये प्रभावित होते थे। इसके फलस्वरूप इन्होंने बहुत मार्मिक रचनाएँ की हैं। पशु-पक्षी तक इनकी काव्य-सीमा से बाहर

नहीं रह सके। क्या मनुष्य, क्या प्रकृति, क्या पशु-पक्षी सबके प्रति इनके हृदय में अनुराग भरा हुआ था। इनके प्राकृतिक वर्णनों में हिमालय-वर्णन, काश्मीर-वर्णन, घन-विनय तथा भिन्न-भिन्न ऋतुओं के वर्णन मुख्य हैं। समाज की ओर भी इनका ध्यान रहता था। 'बाल-विधवा' आदि विषयों पर भी इन्होंने रचनाएँ की हैं। भारतोत्थान, भारत-प्रशंसा आदि देशभक्ति की कविताएँ भी की हैं। मातृभाषा की उन्नति की इन्हें बड़ी चिन्ता थी। मातृभाषा-महत्व नाम की सुंदर कविता में लिखते हैं—

निज भाषा बोलहु लिखहु पढ़हु गुनहु सब लोग।
करहु सकल विषयन विषैं निज भाषा उपजोग॥

इनकी देशभक्ति राजभक्ति के साथ साथ चलती थी। देशभक्ति के गीतों के साथ-साथ 'जार्ज वंदना' आदि कविताएँ भी निकलती रहती थी।

इन्होंने ब्रजभाषा के प्राचीन स्वरूप में कविता नहीं की है। इनकी भाषा बहुत पिछले काल की है जो खड़ी बोली से बहुत अलग नहीं प्रतीत होती। फिर भी 'तव' आदि के लिए 'तुअ' आदि रूप इन्होंने लिखे ही हैं। इनकी भाषा में अलंकारों का प्रयोग बहुत कम हुआ है। भाषा स्वच्छ प्रवाहयुक्त है और एक सिद्धहस्त कवि के हाथों से बहुत ही संयत तथा परिमार्जित रूप में प्रयुक्त हुई है। जैसी मिठास इनकी ब्रजभाषा में है वैसी आजकल के कम कवियों में मिलती है। इन्होंने ब्रजभाषा में संस्कृत से ऋतुसंहार तथा अँगरेजी से डेज़र्टेड विलेज (Deserted Village) के अनुवाद किए हैं, जो स्वतंत्र रचना से प्रतीत होते हैं। अँगरेजी के भावों को ब्रजभाषा में लाना दुष्कर कार्य है पर इन्होंने इसे बड़ी सफलता से निबाहा है। ऊजड़-ग्राम की प्रशंसा देश विदेश में सर्वत्र हुई। उस समय के देशी अखबारों ने भी पाठक जी की योग्यता, पाण्डित्य तथा शक्ति को सराहा था। उजड़-ग्राम की मूल के साथ कुछ पंक्तियाँ नीचे दी जाती हैं:—

(मूल)

As some tall cliff, that lifts its awful form
Swells from the vale, and midway leaves the storm,

Though round its breast the rolling clouds are spread,
Eternal sunshine settles on its head,

( अनुवाद )

जिमि कोउ पर्वत शृंग तुंग दीरघ तन ठाढ़ो।
उठ्यो खड्ड सों रहै, बवंडर बीचहि छाँड़ो।
यदपि तासु वक्षस्थल, दल बादल कोलाहल।
भाल बिराजै सदा भानु आभा द्युति उज्वल।

( ऋतुसंहार से )

बहु वेग बढ़े गदले जल सों, तटरूख उखारि गिरावती हैं।
करि घोर कोलाहल ब्याकुल है थल कोर करारन ढावती हैं।
मरजादहिं छाँड़ि चलीं कुलटा सम विभ्रम भौंर दिखावती हैं।
इतराति उतावरी बावरी सी सरिता चढ़ि सिन्धु को धावती हैं।

नीचे दो एक उदाहरण स्वतंत्र रचनाओं से दिए जाते हैं—

अगनित पर्वत खंड चहूँ दिसि देत दिखाईं।
सिर परसत आकास चरन पाताल छुआईं।
सोहत सुन्दर स्वेत पांति तर ऊपर छाईं।
मानहुँ विधि पट हरित स्वर्गसोपान बिछाईं।

—हिमालय वर्णन से

सूखे जरे बिरवा पुनिहूँ हरिजू के प्रताप सबै हरिएहैं।
मालती चारु चमेली, गुलाब की सौरभ फेरि समीर समैहैं।
ते नलिनी अरविन्द के वृन्द, सरोवर बारि में शोभा सजैहैं।
कीजै न सोच कछू अलि बावरे, बीते दिना सुख के पुनि ऐहैं।

—भ्रमराष्टक से

**बाबू जगन्नाथदास जी 'रत्नाकर'**—(सं० १९२३–१९८९) ये हिंदी के बहुत पुराने साहित्यसेवी थे। इन्होंने अपनी आँखों से आधुनिक हिंदी-साहित्य के तीनों काल देखे थे। पर हमारे साहित्य में जो-जो तूफ़ान आए उनमें ये अचल पर्वत की भाँति खड़े रहे। सरस्वती पत्रिका

के निकलने के बाद खड़ी बोली का जो आंदोलन चला उसने व्रजभाषा के अनेक उपासकों को डाँवाडोल कर दिया। श्रीधर पाठक तथा देवीप्रसाद जी पूर्ण ऐसे लोग भी उधर चले गए। पर रत्नाकर जी पर इसका कुछ प्रभाव न पड़ा। इन्होंने अपने लिए जो मार्ग निश्चित कर लिया था उसी पर बराबर चलते रहे। हरिश्चंद्र जी के समय काशी में जो साहित्यिक मंडली थी उसमें ये भी बैठ चुके थे। सरदार, सेवक, हनुमान, नारायण आदि कवियों के संसर्ग में रहकर इन्होंने व्रज-काव्य-परंपरा का अध्ययन किया था। पीछे से व्रजभाषा - कवियों की रचनाओं का गंभीर तथा विस्तृत अध्ययन कर भाषा पर अच्छा अधिकार प्राप्त कर लिया था। बाबू रामकृष्ण वर्म्मा द्वारा संचालित जो कवि-समाज काशी में था उसमें भी ये अपनी समस्यापूर्त्तियाँ पढ़ा करते थे। इनकी काव्य-रचना एक बहुत लंबे काल तक चलती रही। बीच-बीच में वर्षों तक लौकिक प्रपचों में पड़ कर रचना करना छोड़ भी देते थे। पर समय मिलने पर फिर काव्योपासना करने लग जाते थे। इनका अन्य साहित्यों का भी अध्ययन विस्तृत था। फारसी तथा अँगरेजी पर भी ये अच्छा अधिकार रखते थे। अँगरेजी तथा फारसी का प्रभाव हमारी भाषा पर भी पड़ा है। पर इनकी रचनाओं में एक विशेषता यह है कि किसी भी देशी तथा विदेशी भाषा की अप्रत्यक्ष छाप इनपर नहीं पड़ी। अँगरेजी की लाक्षणिकता एवं वक्रता अपूर्व है। रत्नाकरजी ने इस लाक्षणिकता की योजना अपने काव्यों में की है, पर कहीं भी विदेशीपन नहीं आ पाया है। व्रजभाषा में भी स्वतंत्र रूप से लाक्षणिकता के विकास का अवसर था और उसमें एक अपनी लाक्षणिकता थी भी। पर लाक्षणिक प्रयोग जब एक ही रूप में प्रयुक्त होते-होते रूढ़ हो जाते हैं तो उनमें चमत्कार नहीं रहता। भाषा में नई-नई वक्रताओं की उद्भावना तथा स्थापना प्रतिभा सम्पन्न कवियों के द्वारा ही हो सकती है। रत्नाकर जी में ऐसी प्रतिभा पर्याप्त मात्रा में थी। उसीके फलस्वरूप इनके हाथों में पड़कर व्रजभाषा की व्यंजना शक्ति का अपूर्व विकास हुआ। हिंदी की पड़ोसी भाषा उर्दू में मुहावरों की अपरिमित संपत्ति है। मुगल दरबारों के वातावरण में

पलकर उर्दू ने अनोखी कमनीयता संपादित की थी। इस ओर व्रजभाषा के बहुत कम कवियों का ध्यान गया था। रत्नाकर जी ने इस कमी की ओर ध्यान दिया और अपनी भाषा में मुहावरों की काव्योचित सामंजस्य के साथ योजना कर भाषा की शक्ति तथा सौंदर्य को बढ़ाया। लोकोक्तियों का प्रयोग ठाकुर को छोड़कर बहुत कम कवियों ने किया है। रत्नाकर जी ने अपनी भाषा में लोकोक्तियों की भी पर्याप्त योजना की है। इनकी भाषा का एक उदाहरण दिया जाता है:—

जोगिनि की भोगिनी की विकल वियोगिनि की
जग में न जागती जमातैं रहि जाइँगी।
कहै 'रतनाकर' न सुख के रहे जौ दिन
तौ ये दुख-द्वंद की न रातैं रहि जाइँगी।
प्रेम नेम छाँड़ि ज्ञान-छेम जो बतावत सो
भीति ही नहीं तौ कहा छातैं रहि जाइँगी।
घातैं रहि जाइँगी न कान्ह की कृपा तैं इती
ऊधौं कहिबे कौ बस बातैं रहि जाइँगी।

इन्होंने व्रजभाषा के ग्रंथों का अध्ययन कर अपने लिए भाषा का जो रूप निश्चित कर लिया था उसका व्यवहार अपने काव्यों में आद्यन्त किया है। इनकी भाषा का रूप बहुत प्राचीन है जो बिहारी की भाषा के बहुत पास पहुँच जाता है। व्याकरण की दृष्टि से भी इन्होंने शुद्धता के एक उच्च आदर्श का पालन सर्वत्र किया है। आलंकारिक विधान की भी एक संयत तथा कलापूर्ण शैली के दर्शन इनकी भाषा में होते हैं। ये अपने उपमान प्रकृति के रमणीय दृश्यों में से चुनकर रखते थे। प्रकृति के चिरपरिचित उपकरणों से हमारा हृदय चिरकाल से सामंजस्य स्थापित करता चला आ रहा है, अतः इस प्रकार का अप्रस्तुत विधान प्रस्तुत विषय को अनुरंजनकारी बनाने में भी बहुत सफल होता है तथा उसके द्वारा जो व्यंजना करनी होती है उसमें भी सहायता मिलती है। जब प्रस्तुतों का अलग-अलग अप्रस्तुत विधान करना होता है तो उपमा, रूपक आदि अलंकारों से अच्छी सहायता मिलती है। पर जब कई एक प्रस्तुतों

की एक साथ संश्लिष्ट योजना करनी होती है तो वस्तूत्प्रेक्षा ही सहायक होती है। अलंकारों में यदि चित्रोपमता की किसी में शक्ति है तो इसी वस्तूत्प्रेक्षा में। रत्नाकर जी ने इस बात पर ध्यान दिया है और दृश्यों की संश्लिष्ट योजना करते समय इसी अलंकार द्वारा अप्रस्तुत विधान किया है। एक उदाहरण:—

जल सों जल टकराइ कहूँ उच्छरत उमंगत।
पुनि नीचे गिरि गाजि चलत उत्तंग तरंगत॥
मनु कागदी कपोत गोत के गोत उड़ाये।
लरि अति उँचै उलटी गोति गुथि चलत सुहाये॥

गंगा बड़े वेग से बह रही हैं, लहरें परस्पर टकराकर ऊपर को उठती हैं फिर एक साथ होकर नीचे चली आती हैं। एक उदाहरण:—

कबहुँ सुधार अपार बेग नीचे को धावै।
हरहराति लहराति सहस योजन चलि आवै॥
मनु बिधि चतुर किसान पौन निज मन कौ पावत।
पुन्य खेत उत्पन्न हीर की रास उसावत॥

रत्नाकर जी के अप्रस्तुत उसी भाव के उद्रेक में सहायक होते हैं जिसमें प्रस्तुत पहिले से हो रहे हैं। भाव का विरोध करनेवाले अथवा पाठक का ध्यान जिन वस्तुओं पर लगा है उनसे बहुत दूर हटा ले जाने वाले उपमान उन्होंने नहीं रखे हैं। कुछ ऐसे अलंकार भी रत्नाकर जी लाए हैं जिनका नामकरण हमारी भाषा में नहीं हुआ है परन्तु अँगरेजी आदि भाषाओं में जिनका बहुत महत्व है तथा जो काव्य में बहुत सहायक होते हैं। उदाहरण के लिए अँगरेजी का 'ओनोमोटोपोइया' (Onomotopoea) नाम का अलंकार लें। इस अलंकार में शब्दों की योजना इस प्रकार की जाती है कि वे प्रस्तुत ध्वनि का आभास देते हैं। अँगरेजी-साहित्य में टेनीसन को यह अलंकार अत्यन्त प्रिय था। रत्नाकर जी ने इस अलंकार की योजना कई स्थलों पर सुचारु रूप से की है। गंगा के उस बहाव को देखकर जो शब्द करता हुआ कभी नीचे उतरता है और कभी ऊपर उछलता है, वे कहते हैं:—

फांदति फैलति फटति सटति सिमिटति सढंग सौं।

एक स्थान पर दृष्टि की किरणों के लिए रूपक की सहायता से बड़ा सुंदर उपमान लाए हैं। घोड़े की खोज में कुमार जाता है और एक बड़े भारी पातालगामी मार्ग को पाता है। कवि लिखता है:—

तिहिं लखि ललकि कुमार लग्यौ दृग डोरनि थाहन।

किसी गहरे स्थान की थाह लेने के लिए डोर या रस्सी की आवश्यकता होती है, अतः दृगरश्मियों का डोर के साथ कैसा उपयुक्त सामंजस्य है। इस प्रकार वे अपने सूक्ष्म निरीक्षण का सदा उपयोग करते थे। उनकी उपमाएँ बासी नहीं प्रतीत होतीं क्योंकि प्रायः वे उनके हृदय से उत्पन्न हुइ हैं। प्रकृति के दृश्यों का मानव-हृदय के साथ आलंकारिक सामंजस्य स्थापित करने की उनकी सूझ भी अद्भुत थी। एक उदाहरण— यह सबके अनुभव की बात है कि जब हम दर्पण के पास रहते हैं तो उसकी ऊपरी सतह पर हमारा प्रतिबिंब पड़ता हुआ प्रतीत होता है पर जब हम पीछे को हटते जाते हैं तो ऐसा प्रतीत होता है कि हमारा प्रतिबिंब दर्पण के अंतस्थल में क्रमशः नीची नीची सतहों में प्रवेश करता जाता है। उसी प्रकार प्रेम में भी एक ऐसा ही व्यापार होता है। प्रिय ज्यों-ज्यों दूर हटता जाता है त्यों-त्यों हृदय की गंभीर वृत्तियाँ उसके ध्यान में अनुरक्त होती जाती हैं। दर्पण के इस व्यापार की तथा हमारे हृदय की वृत्तियों की कैसी समता रत्नाकर जी ने यहाँ स्थापित की है:—

ज्यौं ज्यौं बसे जात दूरि दूरि प्रिय प्राण मूरि
त्यौं त्यौं धँसे जात मन मुकुर हमारे मैं।

शब्दों के द्वारा चित्र अंकित करने की कला हिंदी के बहुत कम कवियों में मिलती है। ये ऐसा वर्णन करते हैं कि उस दृश्य की छाप हमारे हृदयों पर अंकित हो जाती है। हम भावों का ही केवल अनुभव नहीं करते; पात्रों को अपने सामने खड़ा देखने लगते है। दो एक उदाहरण:—

टमकि-टमकि पद-कंजनि के पंजनि पै,
पेखि-पेखि पाती छाती छोहनि छ्वै लगी।

हमकौं लिख्यौ है कहा, हमकौं लिख्यौ है कहा,
हमकौं लिख्यौ है कहा कहन सबै लगीं।

* * *

आए भुज-बंध दिए उधव सखा कैं कंध,
डगमग पाय मग धरत धराए हैं।
कहै 'रतनाकर' न बूझैं कछु बोलत औ
खोलत न नैन हूँ अचैन चित छाए हैं।

भावव्यंजना की दृष्टि से भी इनका बहुत महत्व है। जितने भिन्न-भिन्न भावों तक इनकी अनुभूति पहुँची है उतने तक ब्रजभाषा अथवा खड़ी बोली के कम कवियों की पहुँची होगी। प्रायः देखा जाता है कि जिन कवियों के सुकुमार भावों के चित्र अच्छे उतरते हैं उनकी उग्र भावों की व्यंजना अच्छी नहीं हो पाती; और जो उग्र भावों की व्यंजना करते हैं उनकी दृष्टि सुकुमार भावों तक नहीं पहुँचती। परन्तु रत्नाकर जी के हृदय का सामंजस्य सुकुमार से सुकुमार तथा उग्र से उग्र भावों तक था। 'शृंगारलहरी' में शृंगार रस की अच्छी व्यंजना हुई है। 'उद्धव-शतक' में विप्रलंभ के बहुत ही मार्मिक चित्र अंकित हैं। 'वीराष्टकों' में उत्साह तथा क्रोध आदि भावों का अच्छा चित्रण हुआ है। इनके वीर रस के वर्णनों में यह विशेषता है कि इन्होंने प्राचीन प्रथा के अनुसार अपभ्रंश काल की द्वित्ववर्ण वाली उग्र पदावली का आश्रय बिना ग्रहण किए ही उग्रभावों की काव्योचित स्थापना की है। कुछ उदाहरण—

वीर अभिमन्यू की लपालप कृपान बक्र,
सक्र-असनी लौं चक्रव्यूह माहि चमकी।
कहै 'रतनाकर' न ढालनि पै खालनि पै,
झिलिम झपालनि पै क्यौं हूँ कहूँ ठमकी॥
आई कंध पैतो बाँटि बंध प्रतिबंध सबै,
काटि कटि-संधि लौं जनेवा ताकि तमकी।
सीस पै परी तौ कुंड काटि मुंड काटि फेरि,
रुंड के दुखंड कै धरा पै आनि धमकी॥

वीरोल्लास का संयत तथा मार्मिक वर्णन नीचे की पंक्तियों में कैसा सुंदर हुआ है:—

सुनि अति अनहित बैन भये नृप नैन रिसौंहैं।
फरकि उठे भुजदंड तने तेवर तरजौंहें॥
कढ़ी परत करवाल कोष सौं चमकि चमकिकै।
निकसे आवत बान तून सौं तमकि तमकिकै॥
उठि उठि कर रहि जात कसकि तिनके वाहनकौं।

प्रेम की गंभीरता तथा सांकेतिक व्यंजना से तो 'उद्धव-शतक' भरा ही पड़ा है। उद्धव-शतक का विषय ऐसा है कि इस पर सूरदास, नंद-दास आदि अनेक कवियों ने बहुत कुछ लिखा है। फिर भी, इतने पिष्ट-पेषित विषय को लेकर रत्नाकर जी उसमें नवीन रमणीयता संपादित करने में सफल हुए हैं। कुछ उदाहरण:—

एक ब्रजचंद कृपा-मद-मुसकानि हीं मैं,
लोक परलोक को अनंद जिय जानैं हम
जाके या वियोग-दुख हू मैं सुख ऐसो कछू,
जाहि पाइ ब्रह्म सुख हू मैं दुख मानैं हम॥

* * *

एकै बार लैहैं मरि मीचु की कृपा सौं हम,
रोकि रोकि साँस बिनु मीचु मरिबौ कहा।
छिन जिन झेली कान्ह-विरह-बलाय तिन्हैं,
नरक निकाय की धरक धरिबौ कहा॥

उर्दू ढंग की प्रेम की पीडावाली कविता भी इन्होंने की हैं, एक आध उदाहरण :—

पावतो कहूँ जौ कोऊ चतुर चितेरौ तौ,
दिखावतौ सुभाव सोधि कलित कलानि मैं
रिझवन-आतुरी हमारी अँखियान माहिं,
खिझवनि चातुरी तिहारी मुसकानि मैं॥

भूख प्यास बूझति झँवात झहरात गात,
छार ह्वै बिलात सुखलाज सब रोही सौं।
हाय अति औपटी उदेग-आगि जागि जाति,
जब मन लागि जात काहू निरमोही सौं॥

'हरिश्चंद्र काव्य' में श्मशान के वर्णन-प्रसंग में बीभत्स रस की ऐसी व्यंजना हुई है जो हमारे हृदय में उसी भाव को भर देती है। एक उदाहरण:—

कहूँ सृगाल कोउ मृतक अंग पर ताक लगावत।
कहुँ कोउ सब पर बैठ गिद्ध चट चोंच चलावत॥
जहँ तहँ मज्जा माँस रुधिर लखि परत बगारे।
जित तित छिटके हाड़ स्वेत कहुँ कहुँ रतनारे॥

इस प्रकार मनुष्यों के हृदय में संचार करनेवाले भिन्न-भिन्न भावों तक इनकी पहुँच थी तथा इनको काव्योचित रूप देकर वे गंभीर-से-गंभीर भावव्यंजना करने में समर्थ होते थे। व्रजभाषा में समालोचनादर्श नाम से पोपसाहब की आलोचना की प्रसिद्ध पुस्तक का अनुवाद भी इन्होंने प्रस्तुत किया है जिसमें मूल के भावों को बड़ी सफलता से व्यक्त किया है। बिहारी-सतसई का एक बहुत ही प्रामाणिक संस्करण 'बिहारी-रत्नाकर' नाम से निकाला था। बिहारी की टीका बड़े पांडित्य से की गई है। जैसे परिश्रम तथा जैसी योग्यता से आपने इस पुस्तक का संपादन किया वैसा संभवतः हिंदी की किसी भी प्राचीन पुस्तक का नहीं किया गया है। इधर ये सूर-सागर का संपादन कर रहे थे। सहस्रों रुपये अपने पास से इस कार्य के लिए व्यय कर रहे थे तथा वर्षों तक इस पर परिश्रम किया था। पर इस कार्य को पूर्ण करने के पहिले ही इनका देहांत हो गया जिससे वह कार्य अधूरा ही रह गया। अब इस कार्य को काशी नागरी-प्रचारिणी सभा कर रही है। रत्नाकर जी की योग्यता, पांडित्य तथा कवित्व-शक्ति को सब मानते थे। सर्वसम्मति से ये आजकल के व्रज-भाषा कवियों में सर्वश्रेष्ठ माने जाते थे। मुक्तक तथा प्रबंध दोनों प्रकार के काव्यों की रचना इन्होंने की है। व्रजभाषा में कोई उच्चकोटि का प्रबंध

काव्य नहीं है। ऐसी अवस्था में इनके 'गंगावतरण' का महत्त्व अवश्य ऊँचा है।

राय देवीप्रसाद पूर्ण (संवत् १९२५-१९७१) जिस प्रकार का एक कवि समाज बाबू रामकृष्ण वर्मा द्वारा काशी में था उसी प्रकार का एक रसिक-समाज कानपुर में था। यह स्थापित तो पूर्ण जी के पहिले से ही था पर पूर्ण जी की काव्य-सेवाओं का इस समाज से अत्यंत संबंध है। इनके उत्साह से बहुत वर्षों तक कानपुर में अच्छी काव्य-चर्चा होती रही। खेद है कि इस कवि-समाज की अवस्था पूर्ण जी के निधन के पश्चात् गिरती ही गई और आज दिन उसका नाम तक नहीं सुनाई पड़ता। 'केशव' जी ऐसे व्रजभाषा के उपासकों के रहते कानपुर में जो साहित्यिक उदासी छाई है वह बहुत आशाप्रद नहीं प्रतीत होती।

पूर्ण जी की कविताओं के हम दो विभाग कर सकते हैं। एक में पुराने ढंग की कविताएँ आवेंगी, दूसरे में नवीन ढंग की। पुराने ढंग की कविताओं में शृंगार, भक्ति, वेदान्त, ऋतुवर्णन आदि की कविताएँ मुख्य हैं। नवीन ढंग की कविताओं में इनकी देशभक्ति आदि की कविताएँ हैं। देशभक्ति विषय के इनके विचार बहुत नरम थे, पर फिर भी इस विषय पर इन्होंने जो कुछ लिखा है उससे इनके हृदय की वृत्तियों को हम बहुत कुछ परख सकते हैं। पुरानी चाल की कविताओं में इनकी भक्ति तथा वेदांत विषय की रचनाएँ बहुत ही मार्मिक तथा सरस हुई हैं। जब तक कवि का किसी विषय से रागात्मक संबंध न हो तब तक वह उस विषय को काव्य में सुचारु रूप से कभी नहीं व्यक्त कर सकता। कोरी कल्पना के भरोसे कहाँ तक जा सकता है? दूसरी ओर अनुभूति होते हुए भी जब तक काव्योचित शैली पर अधिकार न हो तब तक हृदय के विचार भाव आदि हृदय में ही रह जावेंगे। पूर्ण जी में इन दोनों बातों का सामंजस्य था। अतः उनकी कविताएँ बहुत सरस हुई हैं। प्रत्येक पंक्ति उनके हृदय से निकली हुई प्रतीत होती है।

ऋतुवर्णन की प्रथा व्रजभाषा में प्राचीन है। परंतु वह ऋतुवर्णन उद्दीपन विभाव की दृष्टि से किया जाता था। उसमें कवि के हृदय का

अनुराग नहीं रहता था। केवल प्रथा-पालन के रूप में कुछ वस्तुओं के नाम गिना दिए जाते थे। पूर्ण जी की ऋतुवर्णन की रचनाएँ इस प्राचीन प्रथा से भिन्न प्रकार की हैं। जिस प्रकार का ऋतुवर्णन 'सेनापति' का है उसी प्रकार का इनका है। संभवतः वे सेनापति से भी कुछ आगे बढ़े हैं। क्योंकि इनका अंग्रेजी ढंग के प्रकृति-वर्णन से परिचय था। परंतु पूर्ण जी के ऋतुवर्णन आदि में कोई 'वाद' संमिलित नहीं था। एक भावुक हृदय पर जो भिन्न-भिन्न ऋतुओं के प्रभाव पड़ते हैं उन्हीं का काव्योचित ढंग से वर्णन किया गया है। कुछ उदाहरण:—

( ग्रीष्म )

धावत धुँवात घनी छावत गगन धूरि
प्रवल ववंडा ठौर-ठौर भूमि भासे हैं,
तावत प्रचंड मारतंड महिमंडल को,
जरत जमीन जल जीव जाल तासे हैं।
डारिये पखानहू पै पानी तौ छुनक जात,
'पूरन' विलोकि गति भाव यों प्रकासे हैं;
ग्रीसम समै में को चलावै जीव धारिन की,
जामें जड़ पाहन हू व्याकुल पियासे हैं।

( वर्षा )

चातक समूह बैठे बोलन को बाए मुख,
नाचन को मोर ठाढ़े पाँव ही उठाए हैं।
'पूरन जी' पावस को आगम सुखद जानि,
आनँद सों बेलिन के हिए लहराए हैं।
द्रोही द्रुम जाति केरे अरकजवास एरे;
तेरे जरिबे के अब द्यौस नियराये हैं।
हीतल महीतल को सीतल करन हारे,
देखु कैसे प्यारे घन कारे घेरि आए हैं।

इनकी भाषा बहुत ही शुद्ध हुई है। व्रजभाषा में भाषा की शुद्धता की कोई एक कसौटी नहीं है। पूर्ण जी की विशेषता यह थी

कि भाषा के जिस प्रकार के रूपों को इन्होंने प्रारम्भ में प्रयुक्त किया उनका निर्वाह अपने काव्यों में सर्वत्र किया। इनकी भाषा में अव्यवस्था नहीं। च्युतिसंस्कृति दोष जिससे ब्रजभाषा के बहुत कम कवि बच पाए हैं इनकी रचनाओं में कम पाया जाता है। भाषा को सजाने के लिए मुहावरों, लोकोक्तियाँ इत्यादि की योजना भी इन्होंने बहुत संयत शैली से की है। कभी भी अनावश्यक प्रदर्शन की रुचि से प्रेरित होकर ऐसा नहीं किया है। इनका अप्रस्तुत-विधान भी बहुत कला-पूर्ण हुआ है। ये प्रायः उपमाएँ अपने निरीक्षण के क्षेत्र से चुन कर रखते थे। नीचे के उदाहरण में देखिए उत्प्रेक्षा की कैसी सुन्दर योजना की गई है।

झूला झूलते समय झूलनेवाले के पैर पेंगों के साथ कभी ऊपर कभी नीचे की ओर आते जाते रहते हैं। कुछ स्त्रियाँ झूला झूल रही हैं। उनके पैरों की भी यही अवस्था है। परंतु उस साधारण व्यापार के आधार पर कैसी काव्योचित तथा मार्मिक योजना की गई है। गर्विता नायिकाएँ होने से कार्य का भद्दापन भी नहीं खलता :—

रूप मदमाती नव सुंदरी हिंडोरे बैठि,
मधुर मनोहर मलार मंजु गावहीं।
पग सो धरा पै मारि ठोकर बढ़ावैं पैंग,
ऊँचे ह्वै गगन ओर सोई समुहावहीं।
अहिन को भूतल सुरन को अकास वास,
जानि कवि 'पूरन' विचार ठहरावहीं।
टेरि टेरि नागिन औ देवन की अंगनान,
गर्विता नवेली चारु चरन दिखावहीं।

इन्होंने शृंगार रस की बहुत कम रचनाएँ की हैं। परन्तु जो की हैं उनमें भावुकता तथा सरसता पर्याप्त मात्रा में मिलती है। ऐसी रचनाओं से इनके हृदय का सामंजस्य नहीं था इसीसे उनमें वह नवीनता तथा मौलिकता नहीं आ पाई जो इनकी दूसरी रचनाओं में मिलती है। एक उदाहरण :—

सखियान की सीख लगै भिख-सी बँसुरी धुनि कान पगे सो पगे;
मति बौरी भई है अचेत दसा तन मैन के ज्वाल जगे सो जगे।
रँग त्यागि सबै दृग पूरन ये घनश्याम के रंग रँगे सो रँगे;
अँखियाँ पल एक न रैन लगैं ब्रजचंद सों नैन लगे सो लगे॥

इनकी दो प्रकार की कविताओं में अधिक सरसता आई है; एक तो प्रकृति-वर्णनों में दूसरे भक्ति तथा वेदांत विषय की रचनाओं में। प्रकृति-वर्णनों की कविताओं के कुछ उदाहरण ऊपर आ चुके हैं। भक्ति विषयक कविताओं में ये कभी अपने को धिक्कार रहे हैं, कभी अपने मन को भगवान के पतितपावन नाम का स्मरण कराकर धैर्य दिलाते हैं, कभी मनुष्य देह का फल भगवान का भजन ही है; इस प्रकार के विचारों में मग्न हो रहे हैं। उदाहरण :—

सजि लीजिए हार सरोजन के चहै पीजिये जो हिम को जल है;
चहै न्हाइए अमृत के सर में चहै खाइए जौन सुधा फल है।
निगमागम 'पूरन' टेरि कहैं वृथा चंदन चाँदनी को बल है;
हरि के पद पंकज धारे बिना नर हीतल होत न शीतल है।

"रहिए मकानन में चाहै घोर कानन में" को लेकर इनकी नीचे की पूर्ति देखिए :—

'पूरन' सप्रेम जो न लेत मुख राम नाम,
टीका अभिराम है निकाम तासु आनन में;
उर में नहीं जो हरि-मूरति बिराजी मंजु
कौन महिमा है कंठ मालन के दानन में।
आसन को नेम बिन बासना नमाए मिथ्या,
बिनु श्रुति ज्ञान होत मुद्रा वृथा कानन में;
चाहिए सुप्रीति धर्म कर्म के बिधानन में
'रहिए मकानन में चाहै घोर कानन में'।

भक्ति विषय की रचना का एक उदाहरण और :—

कैधौं अटके हो सबरी के बेर चाखन में,
कैधौं भक्त नरसी की हुंडी के सकारन में;

जूटे हौ अजामिल कै गनिकै उधारन में,
कैधौं मुनि गौतम की अंगना को तारन में।
कैधौं स्रम करत हतत खर-दूखन को,
लागे कुंभकर्न कैधौं रावनै सँघारन में;
पतित उधारन! हा करुना-जलधि नाथ,
बार क्यों लगाई मेरी बिपति बिदारन में।

गौ-रक्षा के ये बड़े भारी पक्षपाती थे। ये मानते थे कि सनातन धर्म की रक्षा के लिए गौ-संरक्षण अत्यंत आवश्यक है। इस विषय की भी इनकी रचनाएँ अच्छी बन पड़ी हैं:—

उठिकै सवेरे जाय नेरे जासु आदर सों,
पहिले दरस लह्यौ मोद अधिकाई है;
नैकु दुहि जाको दूध बछरै पियायो कृष्ण,
तीर यमुना के सब दिवस चराई है।
आवै अन्हवायो मैल देह को छुड़ायो जासु,
नितही ललक संग कीन्ही सेवकाई है;
दीनानाथ सोई कलिकाल के प्रभावन सों
हाय जगपावन अनाथ भई गाई है।

देशभक्ति विषयक इनके विचार बहुत उग्र नहीं थे परंतु इनका ध्यान देश की सब समस्याओं पर जाता था। स्वदेशी वस्त्र-व्यवहार इत्यादि का उपदेश इन्होंने अपनी रचनाओं में दिया है। कालिदास के मेघदूत का अनुवाद भी इन्होंने बहुत ही सरल भाषा में किया है। राजा लक्ष्मणसिंह तथा ठाकुर जगमोहनसिंह इस ग्रंथ का अनुवाद पहिले कर चुके थे परंतु जैसा प्रवाह इनके अनुवाद में मिलता है वैसा उनमें नहीं है। इस अनुवाद का नाम 'धाराधरधावन' है। एक उदाहरण:—

परसि सलिल तेरो सीतल है पौन जौन,
ताके मंद झुकन जगैयो प्रानप्यारी को;
मुकुलित मालती समूहन के साथ-साथ,
प्रफुलित कीजियो पयोद! सुकुमारी को।

ह्वै कर चकित जबै ताकै सो झरोखे ओर,
दामिनि वलित बेस बानिक तिहारी को;
लागियो सुनावन सरस सोरवारे बैन,
नीरद सुहावन ! वा मान जोग नारी को।

'चंद्रकला भानुकुमार' नामक एक बड़ा नाटक भी पूर्ण जी ने लिखा। इसमें आई हुई कविताएँ ब्रजभाषा में हैं। इसका ऋतु-वर्णन अच्छा हुआ है। इसमें वैसा चरित्र-चित्रण नहीं हो पाया। अभिनय के भी योग्य यह नहीं हुआ। संभवतः पूर्ण जी यह बात स्वयं समझते थे क्योंकि उन्होंने लिखा है "यदि यह नाटक सर्वसाधारण के सम्मुख खेला जाने योग्य न होगा तो मुझे कुछ शोक न होगा, मैंने तो इसे साहित्य की दृष्टि से लिखा है।" काव्य की दृष्टि से इस नाटक का महत्व अवश्य है।

**पंडित रामचंद्र शुक्ल** (संवत् १६४१–१९९७) आपने ब्रजभाषा में बहुत ही सुन्दर रचनाएँ कीं। बुद्ध-चरित्र नामक एक प्रबंध काव्य भी लाइट ऑफ एशिया ( Light of Asia ) के आधार पर लिखा। आप बड़े भावुक तथा सहृदय थे। इन वृत्तियों का प्रभाव आपकी रचनाओं पर भी पड़ा। आपकी भावुकता दूसरों के दुःखों से आर्द्र होकर करुणा में परिवर्तित हो जाती है अतः आपकी करुण रस की कविताएँ बहुत ही प्रभाव डालने वाली हुई हैं। आपके हृदय की रागात्मक वृत्तियाँ मनुष्यों की परिधि के बाहर प्रकृति के कोने कोने तक पहुँचती हैं। अतः आपके प्रकृति के चित्र बहुत सटीक उतरे हैं। आपका प्रकृति-वर्णन हिंदी के और कवियों से भिन्न प्रकार का है। पहली बात तो यह है कि प्रकृति के अनुरंजनकारी दृश्यों ही तक आपकी दृष्टि परिमित नहीं है। दूसरे, आपके प्रकृति-वर्णन अपनी स्वतंत्र सत्ता रखते हैं। प्रकृति के चित्रणों में आप अपनी ओर से कुछ मिलाते नहीं हैं, न प्रकृति के ऊपर अपनी भावनाओं का आरोप ही करते है, न उसको सजाने का ही प्रयत्न करते हैं। आपके द्वारा प्रकृति अपने भोले रूप में जैसी है वैसी ही सामने आती है। आप स्वयं उच्च कोटि के समालोचक थे अतः आपकी कविताओं में

दोष नहीं आने पाए हैं। भाषा आपकी बहुत ही परिमार्जित तथा प्रवाह संपन्न है। आप प्राचीन काल में प्रचलित पदावली के प्रयोग के पक्षपाती नहीं थे अतः आपकी भाषा व्रजभूमि में आजकल प्रचलित भाषा से मिलती है। दोनों में भेद इतना ही है जितना कि साहित्यिक तथा लोगों द्वारा व्यवहार में प्रत्युक्त भाषा में होना स्वाभाविक है। व्यर्थ के अलंकारों के आप क़ायल नहीं। परंतु आप कविता का वास्तविक आभूषण भावों की सम्यक् स्थापना को ही मानते थे। कुछ उदाहरण :—

तनि गए सित ओस-बितानहू,
अनिल - झार - बहार धरा परी।
लुकन लोग लगे घर बीच हैं,
विवर भीतर कीट पतंग से।
युग भुजा उर बीच समेटिकै।
लखहु आवत गैयन फेरिकै।
कँपत कंबल बीच अहीर है।
भरमि भूलि गई सब तान है।

* * *

कंचन की दीवट पै दीपक सुगंध भरे
जगमग होत भौन भीतर उजास करि।
आभा रंग रंग की दिखाय रहीं तासों मिलि
किरन मयंक की झरोखन सों ढरि ढरि।
जामें है नवेलिन की निखरी निकाई अंग
अंगन की बसन गए हैं कहुँ नेकु टरि।
उठत उरोज हैं उसासन सों बार बार
सरकि परे हैं हाथ नीचे कहूँ ढीले परि।

* * *

देखि परें साँवरे सलोने, कहुँ गोरे मुख,
भृकुटी विशाल बंक, बरुनी निछी है श्याम।

अध खुले अधर दिखात दन्त कोर कछु,
चुनि धरे मोती मानौं रचिबे के हेत दाम।
कोमल कलाई गोल, छोटे पाँय पैजनी है,
देति झनकार जहाँ हिलै कहूँ कोउ बाम
स्वप्न टूट जात वाको जामैं सो रही है पाय
कुँवर रिझाय उपहार कछु अभिराम।

**पं० सत्यनारायण** कविरत्न—( संवत् १९४१–१९७५ ) इनको अधिक समय तक ब्रजभूमि में निवास करने का अवसर मिला था अतः इनका ब्रजभाषा पर स्वाभाविक अधिकार था। इनकी भाषा ठेठ ब्रज-भाषा कही जा सकती है। प्रायः साहित्यिक भाषा में सब स्थानीय प्रयोग नहीं लिए जाते, चाहे वे ब्रजभूमि के ही क्यों न हों। परंतु सत्यनारायण जी ने इस बात पर ध्यान नहीं दिया। इससे अन्य प्रान्तवालों (अवध आदि) को इनकी भाषा में कहीं कहीं कठिनता प्रतीत होती है। ये ब्रज-भूमि तथा श्री कृष्णचंद्र के अनन्य उपासक थे। इनकी कविताएँ प्रायः भक्ति रस की हुई हैं। इस दुनियादारी के युग में जो भक्त कवि हुए उनमें आपकी भी गणना है। इनका कविता पढ़ने का ढंग बहुत ही मनोहर तथा प्रभाव डालनेवाला होता था। अन्य भाषा-भाषी भी इनके स्निग्ध उच्चारण को देखकर मुग्ध हो जाते थे। श्री रवीन्द्रनाथ ने इनके कविता-पाठ को देखकर बड़ी प्रशंसा की थी। इन्होंने भवभूति के दो नाटकों—उत्तर रामचरित्र तथा मालती माधव—के अनुवाद भी प्रस्तुत किए हैं। अनुवादों में मूल के भावों की रक्षा अच्छी हुई है परंतु मूल का अधिक ध्यान रखने के कारण भाषा में कुछ क्लिष्टता आ गई है। इनके कुछ उदाहरणः—

( भ्रमरदूत से )

बिलखाती, सनेह पुलकाती, जसुमति माई।
स्याम-बिरह-अकुलाती, पाती कबहुँ न पाई॥
जिय प्रिय हरि-दरसन बिना, छिन-छिन परत अधीर।
सोचति मोचति निसि दिना, निसरत नैनुन नीर॥
बिकल कल ना हिये।

कहति विकल मन महरि कहाँ हरि ढूँढ़न जाऊँ।
कब गहि लालन ललकत मन गहि हृदय लगाऊँ।
सीरी कब छाती करौं, कब सुत दरसन पाऊँ।
कबै मोद निज मन भरौं, किहि कर धाइ पठाऊँ ॥

सँदेसो श्याम पै।

(मालती माधव से)

सब ओर जितै जित देखत हौं हग मोहिनी मूरति भाइ रही।
चहुँ बाहिर औ उर-अंतर में बहु रूप अनूप दिखाइ रही।
खिले स्वर्न सरोज मनोहर को जिह आनन ओप लजाइ रही।
अति नेह सों मो-दिसि लाज-पगी निज दीठि कछू तिरछाइ रही।

मथन शील कोउ वेदना, जारत सकल शरीर।
इंद्रिय-ग्राहक गुन हरत, मोह महा बेपीर।
उत्कंठित छिन-छिन परम, उफनत क्राथ समान।
जरत हृदय, तोऊ बसत, वा प्यारी में प्रान ॥

श्री बचनेश जी—आप ब्रजभाषा के पुराने कवि हैं। आपकी रचनाएँ 'सुकवि' में प्रायः निकला करती हैं। आप खड़ी बोली में भी सुंदर रचनाएँ कर लेते हैं। भाषा शुद्ध प्रवाहयुक्त होती है। शृङ्गारी कविताएँ बहुत सुंदर बन पड़ी हैं। सामयिक विषयों पर भी लिखा करते हैं। इनकी दोनों भाषाओं का एक-एक उदाहरण दिया जाता है :—

हाय हाय आयकै पराय गयो प्यारो कहाँ,
भागी तजि गेह नहिं देह की सुरति है।
खोजै खोजै खरिक धरिक कल धारै नहीं,
कुंज बन कूलन कछारन भ्रमति है।
बूझै तरु बेलनि अरूझै मृग वृन्दन सों,
जित को डुलत पात तितही को गति है।
टेरति मुरारी चौंकि हेरति खरक सुनि,
छाँह सों सुमति करि रोवति हँसति है।

इस भाँति की बातें अनेक बनाकर छीन गुलाब को ले गया माली।
भ्रमरादिक ने भी निराश यहाँ हो प्रफुल्ल लता कोई दूसरी जा ली।
'बचनेश' लखो जननी का हिया सुत के हित में तब तो गम खाली।
पर काट न डाली गई तब लौं रही शुष्क ही होती गुलाब की डाली।

श्री वियोगी हरि (संवत् १९५३—वर्त्तमान) ये एक भक्त कवि हैं। पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय जी के ब्रजभाषा क्षेत्र को छोड़कर खड़ी बोली में चले जाने के कारण रत्नाकर जी के पश्चात् ये आजकल ब्रजभाषा के सर्वश्रेष्ठ कवि माने जाते हैं। जैसे भावमय भक्ति के उद्‌गार भक्ति काल के कवियों की रचनाओं में मिलते हैं वैसे ही इनके रचनाओं में भी। परंतु ये अपने इष्ट की उपासना में इतने तल्लीन कभी भी नहीं होते कि लोक को भूल जावें। ये अपने भगवान् के दर्शन घट-घट में करते हैं, संकुचित भक्तों की तरह केवल प्रतिमाओं में नहीं। वैष्णवों की-सी कट्टरता भी आप में नहीं है। अछूतोद्धार के आप पूरे पक्षपाती हैं। यह पक्षपात मौखिक ही नहीं है; आप कार्य-क्षेत्र में भी समाज-सुधारकों के साथ कंधे से कंधा मिलाकर चलते हैं। अछूतों के पक्ष को आप बड़ी भावुकता के साथ पेश करते हैं। आजकल आप दिल्ली से निकलनेवाले 'हरिजन सेवक' का संपादन कर रहे हैं।

आपकी प्रेम विषय की कविताएँ भी बड़ी मार्मिक होती हैं। आपके इस विषय के उद्‌गारों का आलंबन लौकिक नहीं रहता। किसी ऐसे के इश्क में आप व्याकुल रहते हैं जो इन आँखों संसार में नहीं दिखाई पड़ता। पर आपके लिए वही सत्य है, वही जीवन है।

वीर रस की कविताएँ भी आपकी सुन्दर होती हैं। हिंदी में वीर रस का प्रयोग प्रायः ठीक अर्थ में नहीं होता है। वीर रस का स्थायी केवल उत्साह है, क्रोध नहीं। परन्तु ब्रजभाषा में वीर रस से युद्ध वीर ही समझा जाता है। वियोगी जी ने इस रस को इस संकुचित अर्थ में नहीं लिया है। संस्कृत आचार्यों ने वीर रस के स्थायी उत्साह को दृष्टि में रखकर इसके चार विभाग किए हैं—दानवीर, धर्मवीर, दयावीर, युद्धवीर। इसी व्यापक अर्थ में वियोगी हरि जी ने भी वीर रस को

लिया है। हिंदी में वीर रस के बहुत कम काव्य लिखे गए। भूषण की शिवाबावनी, चंद्रशेखर वाजपेयी का हम्मीर हठ, सूदन का सुजानचरित्र आदि दो-चार पुस्तकें ही नाम लेने को हैं। रत्नाकर जी ने भी वीराष्टकों की रचना कर इस ओर बहुत बड़ा काम किया। आपकी 'वीर सतसई' का हिंदी-साहित्य में बहुत महत्त्व है। हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन ने इस पुस्तक पर आपको १२००) का पुरस्कार दिया था।

वीर तथा शृंगार रस की व्यंजनाओं में एक भेद है। शृंगार रस की स्थापना किसी भी नायिका पर चाहे वह परिचित हो, चाहे अपरिचित, हो ही सकती है। पर वीर रस के लिए यह आवश्यक है कि काव्य में वर्णित आलंबन पाठकों को उत्साहित करने की क्षमता रखता हो और ऐसा तभी हो सकता है जब वीरता का विषय ऐसा हो जिसके साथ सब लोग अपने हृदय का सामंजस्य स्थापित करने में समर्थ हो सकें। जब लोक के मंगल तथा कल्याण करनेवाले महापुरुषों के चरित्रों से वीर रस की सामग्री ली जाती है तभी वास्तविक वीर रस की व्यंजना हो पाती है। किसी ऐरे-गैरे के उत्साह से साधारण लोगों को क्या पड़ी है। अपने आश्रयदाता राजाओं की प्रशंसा में अनेक कवियों ने रचनाएँ कीं, पर उन रचनाओं को स्थायित्व न मिल सका। शिवाजी एक ऐसे नायक थे जो लोक की भावनाओं के प्रतिनिधि थे, अतः भूषण की रचनाओं को लोगों ने बड़े उत्साह से अपनाया। वियोगी हरि जी की रचनाओं में ऐसे ही वीरों की प्रशस्तियाँ हैं अतः आपका काव्य लोगों को उत्साहित करने में बहुत सफल हो सकता है।

आपकी भाषा में वैसी सफाई नहीं आने पाई है जैसी रत्नाकर आदि के काव्यों में। भाषा में एकरूपता भी नहीं है। भिन्न-भिन्न कालों में प्रयुक्त होनेवाले संज्ञाओं एवं सर्वनामों के रूपों तथा क्रिया के कालों को एक साथ रखने से भाषा का स्वरूप विकृत-सा लगता है। कहीं-कहीं खड़ी बोली का भी मेल है। कभी-कभी आप भ्रमात्मक अनुरूपता से भी शब्दों के स्वरूपों की रचना कर लेते हैं। आपने 'प्रान' को 'प्रानु' नहीं लिखा है पर 'देत हैं' को 'देतु हैं' लिख दिया है। वास्तव

में यह व्रज की परिपाटी का पूर्ण परिचय सूचित नहीं करता। 'बेंचि' के लिए 'बैंचि' आदि प्राचीन प्रयोग समीचीन नहीं प्रतीत होते। रत्नाकरजी की बात दूसरी थी। उनकी संपूर्ण भाषा की गठन ही उसी श्रेणी की होती थी। एक ओर सप्तमी के अर्थ में 'में' का प्रयोग किया गया है दूसरी ओर सागर के लिए बाबा आदम के समय के 'सायर' शब्द का प्रयोग हुआ है। श्मशान के लिए 'समसानु' का प्रयोग ठीक नहीं हुआ है। जब बिहारी के 'समरु' शब्द की इतनी खिल्ली उड़ाई जाती है तो प्रचलित 'मसान' या 'मसानु' को छोड़कर 'समसानु का प्रयोग क्यों किया जावे। पर ये बातें आपकी पदों की भाषा पर लागू नहीं होती। आपके रचे पदों की भाषा बहुत चलती हुई तथा मधुर है। प्राचीन वैष्णव भक्तों को भाषा में जो माधुर्य्य है वही आपकी रचनाओं में है।

अलंकारों की ओर आपकी रुचि नहीं है। आप जब आलंकारिक शैली पर रचनाएँ करते भी हैं तो भी अलंकारों के नियमों का कठोरता से पालन करने के पक्ष में नहीं रहते। निम्नलिखित दोहे के अंत में उपमावाची 'इव' आ जाना कुछ लोगों को खटकेगा क्योंकि अब तक रूपक चल रहा था :—

ग्रसति ग्राह अवरंग मुख, खंड बुँदेल गयंद।
उमगि उधार्यो धाय धनि हरि इव चंपत नंद।

पर ये सब अलंकार-शास्त्र की सांप्रदायिक बातें हैं जिनका ध्यान एक सच्चे कवि को भाव के प्रवाह में कभी-कभी नहीं रहता। अपभ्रंश काल की द्वित्ववर्णवाली शैली का अनुकरण आपने अपनी 'वीरसतसई' में नहीं किया है। संभवतः यही एक दोहा ऐसा है जिसमें ऐसा किया गया है:—

रण सुभट्ट वै भुट्ट लौं गहि असि कट्टत मुंड।
उठि कबंध जुट्टत कहूँ, कहुँ लुट्टत रिपु मुंड॥

नीचे इनकी वीर सतसई के कुछ दोहे दिए जाते हैं :—

दल्यौ अहिंसा अस्त्र लै, दनुज दुःख करि युद्ध।
अजय मोहगज केसरी, जयतु तथागत बुद्ध॥

वह चितौर की पद्मिनी, किमि पैहो सुलतान।
कब सिंहिनी अधरान कौ, कियौ स्वान मधुपान।
प्राणप्रिया को सीसु लै, परम प्रेम उपहार।
चल्यौ हुलसि रणमत्त ह्वै, चूडावत सरदार।
करकीं क्यों आपहिं छुरीं! कहति हरम अकुलाय।
सुन्यो नाहिं आवत सिवा, समर निसान बजाय॥
माथ रहौ वा ना रहौ, तजैं न सत्य अकाल।
कहत कहत ही चुनि गए, धनि गुरु गोविंदलाल॥
निज प्रिय लाल कटाय जो, प्रभु सिसु लियो बचाय।
क्यों न होय मेवाड़ में, पूजित पन्ना धाय॥
भ्रमत हे जहँ मत्त ह्वै, सहज सूर दिन रैन।
लटकि लजीले छैल तहँ, मटकि नचावत नैन॥

इनका एक पद भी देखिए :—

माधव आज कही किन साँची!
क्यों हम नीचन तें हरि रूठे ऊँचन में मति राँची।
यंत्रित बज्र कपाटनि गढ़ ए दृढ़ मंदिर तुन पाए।
बलिहारी रणछोड़नाथ जू! भले भाजि इत आए॥
हम सब के अघ देखि दुरे हौ किधौं मंदिरन-माहीं।
कै कछु डरत उच्च बंसिन को, छुवत न हमरी छाहीं॥
पै इतहूँ नहिं कुसल तुम्हारी, कल न लेन हम दैहैं।
जो पै हियें प्रेम कछु ह्वैहै, तुम्है खैंचि प्रभु लैहैं॥

यहाँ तक ब्रजभाषा के विशेष विशेष कवियों का वर्णन हुआ। इनके अतिरिक्त भी अनेक प्रसिद्ध कवि हैं जिनके नाम यहाँ नहीं आए। जो खड़ी बोली की कविता में प्रसिद्ध हो गए हैं उनकी चर्चा खड़ी बोली के प्रसंग में की जावेगी। पं० नाथूरामशंकर शर्मा, पं० गयाप्रसाद शुक्ल सनेही, लाला भगवानदीन, पं० रूपनारायण पाण्डेय इत्यादि की ब्रजभाषा की रचनाएँ उच्चकोटि की हुई हैं परन्तु पीछे चलकर इन्होंने ब्रजभाषा छोड़ ही सी दी तथा खड़ी बोलीके क्षेत्र

में अपना महत्त्व का स्थान बना लिया। अतः इनका वर्णन उसी प्रसंग में अधिक समीचीन होगा। पुरानी शैली के कवियों में किशोरीलाल गोस्वामी, जगन्नाथ प्रसाद 'भानु', सुधाकर द्विवेदी इत्यादि भी उल्लेख्य हैं परन्तु विस्तार भय से इन पर अधिक नहीं लिखा जा सकता।

ब्रजभाषा के प्रकरण को खड़ी बोली से अलग कर देने के कुछ कारण थे। प्रथम तो ब्रजभाषा में गद्य की धारा नहीं चली, दूसरे नवीन-नवीन भावनाओं का जितना प्रभाव खड़ी बोली के काव्यों पर पड़ा उतना ब्रजभाषा पर नहीं। देशभक्ति, समाज-सुधार, भाषा की उन्नति इत्यादि नवीन विषय ब्रजभाषा में भी आए परन्तु इन नवीन विषयों के लेने पर भी ब्रजभाषा बहुत कुछ अपनी पुरानी शैली को बनाए रही और ब्रजभाषा के बहुत से श्रेष्ठ कवि तो रीतिकाल अथवा भक्तिकाल में ही श्वास लेते रहे। उदाहरण के लिए ब्रजभाषा के सर्वश्रेष्ठ कवि रत्नाकर जी ने नवीन भावनाओं को अपने पास फटकने ही नहीं दिया। इन सब विचारों से ब्रजभाषा का विवेचन अलग ही करना कुछ अधिक समीचीन प्रतीत हुआ।

—:※:—

# खड़ी बोली

—*—

## प्रस्तावना

व्रजभाषा के प्रकरण में इस बात की चर्चा हो चुकी है कि व्रजभूमि के आस-पास बोली जानेवाली भाषा में सर्वप्रथम काव्य-रचना प्रारंभ हुई। क्रमशः इस भाषा को विस्तृत साहित्यिक महत्त्व प्राप्त होता गया तथा दूर-दूर के प्रदेशों में इसने विस्तार प्राप्त किया। शताब्दियों तक यही भाषा काव्य-भाषा के रूप में व्यवहृत होती चली आई। अँगरेजी राज्य की स्थापना के पहले किसी अन्य उप-भाषा में रचना करने का प्रश्न ही नहीं उठा। इस राज्य की स्थापना होने पर कुछ ऐसी परिस्थितियाँ उत्पन्न हुई जिनके कारण मेरठ तथा दिल्ली प्रान्त के आस-पास की भाषा का प्रचार बढ़ने लगा। अँगरेजों ने देखा कि यहाँ का परंपरागत साहित्य एक भिन्न भाषा में है और आधुनिक काल में साहित्य में एक नवीन भाषा को स्थान दिया जा रहा है। इस देश की भाषाओं से परिचित न होने के कारण उन लोगों को भ्रम हुआ कि यह नवीन भाषा एक गढ़ी हुई कृत्रिम भाषा है तथा इसका अस्तित्त्व देश में प्राचीन समय से कभी नहीं रहा है। साधारण लोगों को यदि ऐसा भ्रम होता तो ऐसी कोई बात न थी, पर ग्रियर्सन साहब ऐसे भाषा-तत्वविद् को भी जब हम इस भ्रम में पड़ा हुआ पाते हैं तो हमारे आश्चर्य का ठिकाना नहीं रहता। 'लालचन्द्रिका' की भूमिका में ग्रियर्सन साहब लिखते हैं:—

"Such a language did not exist in India before... When, therefore Lalluji Lal wrote his Premsagar in Hindi, he was inventing an altogether new language"

अर्थात् 'इस प्रकार की भाषा भारतवर्ष में पहले कहीं थी ही नहीं; इसलिए जब लल्लूजी लाल ने प्रेमसागर लिखा, उस समय उन्होंने एक बिलकुल नई भाषा ही गढ़ी'। इसी भ्रम की पुनरावृत्ति उन्होंने लिंग्विस्टिक

सर्वे 'Linguastic Survey' (भाषाओं की जाँच) की रिपोर्ट में की है। ऐसी अवस्था में यह देख लेना अत्यन्त आवश्यक होगा कि वस्तुतः इस भाषा का देश में कभी पहले भी अस्तित्त्व था या यह एक दम गढ़ी हुई ही भाषा है। इसमें सन्देह नहीं कि साहित्य में इसको विस्तृत स्थान कभी नहीं मिला, पर इसके अस्तित्त्व का पता हम बहुत प्रचीन काल से पा सकते हैं। प्रसिद्ध जैन विद्वान् हेमचन्द्र सूरि ने अपने व्याकरण में अपभ्रंशों के जो उदाहरण दिए हैं उनको देखने से हम इस निष्कर्ष पर पहुँच सकते हैं कि वे सब उदाहरण किसी एक ही अपभ्रंश के नहीं हैं। जिस प्रकार भिन्न-भिन्न प्रान्तों की प्राकृतें थीं उसी प्रकार उनकी पृथक्-पृथक् अपभ्रंश बोलियाँ भी थीं। उनमें से कुछ उदाहरणों में हम खड़ी बोली के प्रचीनतम स्वरूपों का पता चला सकते हैं। यों तो खड़ी बोली की अनेक प्रवृत्तियाँ तथा विशेषताएँ हैं, पर इसकी आकारान्त प्रवृत्ति ही मोटे ढंग से इसे ब्रजभाषा से पृथक् करती है, क्योंकि ब्रजभाषा की प्रवृत्ति ओकर की ओर है। इस आकारान्तवाली प्रवृत्ति के अनुरूप अनेक उदाहरण हेमचन्द्र के व्याकरण में मिल सकते हैं। उदाहरणः—

भल्ला हुआ जु मारिया बहिणि महारा कंतु।
लज्जेजंतु वयंसिअह जइ भग्गा घरु एंतु॥ १॥

इसमें भल्ला, हुआ, मारिया, महारा, भग्गा आदि की प्रवृत्ति खड़ी बोली का आभास देती है। हेमचन्द्र का समय विक्रम की बारहवीं शताब्दि का उत्तरार्द्ध माना जाता है। परन्तु उन्होंने सब उदाहरण अपने ही बनाये हुए नहीं दिये हैं। अनेक उदाहरण उनसे पूर्व के कवियों की कृतियाँ हैं। ऐसी अवस्था में इन दोहों का समय और भी पहिले पड़ता है। इसके पश्चात् हिन्दी-भाषा की सर्व प्रथम पुस्तक जो हमें प्राप्त है वह बीसलदेव रासो है। इसका रचनाकाल संवत् १२१२ है। इसके कवि 'नरपति नाल्ह' ने इसका रचनाकाल यों लिखा हैः—

बारह से बहोत्तरहाँ मझारि।
ज्येष्ठ बदी नवमो बुधवार॥
"नाल्ह" रसायण आरंभई।

इस पुस्तक की भाषा व्रजभाषा से बहुत कुछ प्रभावित है, पर है वह राजपूताने की प्रान्तीय बोली ही जिसे उस समय पिंगल के अनुकरण पर 'डिंगल' कहते थे। इस पुस्तक में भी खड़ी बोली के अस्तित्त्व के प्रमाण मिलते हैं। निम्नलिखित उदाहरण में खड़ी बोली की उक्त आकारान्त प्रवृत्ति देखी जा सकती है।

१—मोती का आषा किया।

२—दीधा ताजी उत्तिम ठाई।

३—चित फाट्या मन उचट्या।

इस पुस्तक में जहाँ 'गायो', 'जोहार्यो', निरखियो' आदि व्रजभाषा के रूप मिलते हैं वहाँ साथ-ही-साथ 'भराया,' 'पहूँचा', 'पखाल्या', 'आठ्या' आदि रूप भी मिलते हैं जो इस बात की ओर संकेत करते हैं कि कोई अपभ्रंश खड़ी बोली के रूप में भी विकसित हो रही थी। इसके पश्चात् तेरहवीं शताब्दि में अमीर खुसरो का समय आता है। उनकी कविता के उदाहरणों की भाषा तो एकदम आधुनिक खड़ी बोली के बहुत पास पहुँच गई है।

१—"आदि कटैं ते सब को पारै।
मध्य कटैं ते सबको मारै॥
अंत कटैं ते सब को मीठा।
कह खुसरो मैं आँखों दीठा॥"

२—"जल का उपजा जल में रहै।
आँखों देखा खुसरो कहै॥

खुसरो की कविता में एक बात हमें अवश्य आश्चर्य में डाल देती है। तेरहवीं शताब्दि में खड़ी बोली ने इतना विकास कर लिया होगा यह समझ में नहीं आया। इसी कारण कुछ लोग उसकी कविता के बहुत से अंशों को प्रक्षिप्त मानते हैं। यदि कुछ अंश प्रक्षिप्त भी मान लिए जायँ तो भी प्रतिपाद्य सिद्धांत पर कोई आघात नहीं पहुँचता। इसके पश्चात् कबीरदास जी की कविता में हमें खड़ी बोली के दर्शन होते हैं। कबीरदास जी का समय पंद्रहवीं शताब्दि में पड़ता है। इनके नाम से प्रसिद्ध

बहुत सी साखियों और पदों की भाषा एकदम आधुनिक खड़ी बोली से मिलती है। भाषा-विज्ञान की दृष्टि से विचार करने पर कुछ लोग यह कहते हैं कि कबीर के समय में खड़ी बोली को ऐसा समुन्नत रूप प्राप्त ही न हुआ होगा। 'काशी-नागरी-प्रचारिणी-सभा' ने एक प्राचीन हस्त-लिखित प्रति के अनुसार 'कबीर ग्रंथावली' का प्रकाशन किया है। इस प्रति का रचनाकाल संवत् १५६१ है। ऐसी अवस्था में इस पुस्तक के प्रामाणिक होने में संदेह नहीं किया जा सकता। इस ग्रन्थावली के अनुसार भी कबीर के अनेक दोहे, पदावली आदि मिलती हैं जिनके रूप खड़ी बोली के बहुत पास पहुँच गये हैं:—

नां कुछ किया न करि सक्या, नां करणें जोग सरीर।
जे कुछ किया सु हरि किया, तार्थें भया कबीर॥ १॥
कबीर किया कछू न होत है, अनकीया सब होइ।
जे किया कछु होत है, तौ करता औरे कोइ॥ २॥

इसके बाद नानक, दादू आदि अनेक संत कवियों ने भी इस भाषा का प्रयोग अपने उपदेशों में स्थान-स्थान पर किया है। भूषण ने भी 'शिवाबावनी' में इसका प्रयोग किया है:—

(१) अब कहाँ पानी मुकतों में पाती हैं।
(२) खुदा की कसम खाई है।
(३) अफजलखान को जिन्होंने मैदान मारा।

संवत् १८०२ में काशिराज महाराज बरिवंडसिंह की सभा में 'रघुनाथ' नाम के एक प्रसिद्ध कवि थे। इनकी रचनाओं में भी खड़ी बोली के उदाहरण मिलते हैं।

आप दरियाव पास नदियों के जाना नहीं
दरियाव पास नदी होयगी सो धावैगी।
दरखत बेलि आसरे को कभी राखता न,
दरखत ही के आसरे को बेलि पावैगी॥
मेरे ही लायक जो था कहना सो कहा मैंने,
'रघुनाथ' मेरी मति न्याय ही को गावैगी।

वह मुहताज आपकी है आप उसके न,
आप क्यों चलोगे ? वह आप पास आवैगी ॥

रघुनाथ से २०-२५ वर्ष पहले ही सीतल कवि ने भी खड़ी बोली में काव्य-रचना की थी। तोप, सूदन, ग्वाल आदि और भी अनेक कवियों की कविता में खड़ी बोली के उदाहरण मिल जाते हैं। इसके पश्चात् तो आधुनिक युग ही प्रारंभ हो जाता है जिसमें क्रमशः खड़ी बोली विस्तार को प्राप्त होती गई। फोर्ट विलियम कॉलेज के अध्यक्ष जान गिल क्राइस्ट ने देशी भाषा की गद्य पुस्तकें लल्लूलाल जी तथा सदल मिश्र से प्रस्तुत करवाई थीं। इन पुस्तकों की आवश्यकता इसी लिए पड़ी कि अँगरेजी व्यापारी देशी भाषा का परिचय प्राप्त करने के लिए कुछ आधार चाहते थे। यदि ग्रियर्सन साहब के मतानुसार यह हिंदी एक गढ़ी हुई भाषा थी तो इसमें पुस्तकें प्रस्तुत करवाने की आवश्यकता ही क्या थी, क्योंकि एक कृत्रिम भाषा के द्वारा अँगरेज व्यापारियों की देशी लोगों के साथ भाव-विनिमय की आवश्यकता की पूर्त्ति ही नहीं हो सकती थी। ऐसी अवस्था में इसे एक गढ़ी हुई भाषा कहना युक्तिसंगत नहीं।' अब इस बात पर भी विचार कर लेना आवश्यक है कि इस खड़ी बोली ने संपूर्ण प्रांत में अपना विस्तार किन-किन परिस्थितियों से प्रेरित होकर कर लिया। मुसलमानों का प्रभुत्व इस प्रांत में सर्व प्रथम दिल्ली के आस-पास स्थापित हुआ। वे आगंतुक यहाँ की भाषाओं से परिचित नहीं थे, और उनके लिए यह संभव भी नहीं था कि अपनी भाषाएँ ( फ़ारसी आदि ) यहाँ के लोगों को सिखा दें। पर परस्पर भावों को समझे-समझाए विना व्यवहारिक जीवन का निर्वाह तथा साम्राज्य का संचालन संभव न था। अतः उन लोगों ने दिल्ली के आस-पास की बोली को ही अपनाना प्रारंभ किया। इसमें सन्देह नहीं कि देशी बोली पर अधिकार प्राप्त करने में बहुत काल लगा होगा और उनके संपर्क से विदेशी बोलियों के-फ़ारसी अरबी, तुर्की आदि भाषाओं के—अनेक शब्द उस बोली में संमिलित होते चले गए होंगे तथा उनकी भाषा के व्याकरण आदि का भी प्रभाव देशी बोली पर अवश्य पड़ा होगा। कहने की आवश्यकता नहीं कि यह

देशी बोली 'खड़ी' ही थी। इसे मुसलमानों ने अपनी भाषा समझ लिया तथा इसका नामकरण उर्दू हुआ। यह उर्दू हिंदी से भिन्न न थी। मुसलमानी भाषाओं से प्रभावित हिंदी का वह रूप ही था जिसका जन्म आगंतुकों की सेनाओं के शिविर में हुआ था, जैसा इसके नाम ही से सूचित होता है। प्रारंभ में यह भाषा उर्दू-हिंदी ही कहलाती रही। पश्चात् यह उर्दू विशेषण विशेष्य के स्थान पर आ बैठा और संक्षेप में इसे उर्दू ही कहा जाने लगा। नूरनामा नामक पुस्तक के एक मुसलमान लेखक ने उस भाषा को हिंदी ही बतलाया है जिसे आजकल उर्दू कह लेते हैं। देखिये:—

जुबाने अरब में य' था सब कलाम।
किया नज्म हिंदी में मैंने तमाम॥

इस भाषा को अपना मान मुसलमान लोग जहाँ-जहाँ फैलते गए वहाँ-वहाँ इसे अपने साथ लेते गए। साम्राज्य-विस्तार के साथ-साथ यह भाषा भी भारत के भिन्न-भिन्न प्रांतों में फैलने लगी। रेखता, दक्खिणी इत्यादि इसी के भेद हैं। विजेताओं का प्रभाव विजितों की भावनाओं पर भी पड़ता है। हारे हुए लोग यदि हरानेवालों को अपने से कुछ श्रेष्ठ समझ लेवें तो कोई आश्चर्य की बात नहीं। इसके पश्चात् विजेताओं की रीति, नीति, शिष्टता, वेश आदि का अनुकरण प्रारंभ होता है। मुसलमानों के अँगरखे, चुस्त पैजामे का अनुकरण जिस प्रकार प्रारंभ हुआ उसी प्रकार उनकी-सी बोली बोलने का भी। यह प्रयत्न संभवतः अपने को शिष्ट तथा सभ्य समझे जाने के उद्देश्य से ही हुआ होगा। मुसलमानों के साथ-साथ हिंदुओं में भी इस विदेशी शब्दों से मिश्रित भाषा का पठन-पाठन प्रारंभ हुआ। दरबारों में नौकरी पाने की अभिलाषा से फारसी का अध्ययन तो हिंदू लोग बड़े चाव से पहले ही से करते आते थे अतः उनके लिये इस बोली को सीखने में कोई कठिनाई न हुई। इस प्रकार मुसलमानों के साथ हिंदुओं का भी सहयोग प्राप्त करते हुए यह बोली संपूर्ण उत्तरापथ में फैलने लगी। यदि खुसरो को हम छोड़ भी दें तो भी यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि और-

ङ्गजेब के समय से उर्दू में काव्यरचना भी प्रारंभ हो गई। परंतु उस समय की उर्दू आजकल की मौलवियों की उर्दू से एक बात में भिन्न थी। प्रारंभ के उर्दू लेखकों को देशी शब्दों के बहिष्कार की धुन सवार न थी। विदेशी शब्दों का प्रयोग होता तो अवश्य था पर केवल भावाभिव्यंजन की सुगमता को लक्ष्य में रखकर। हम चाहें तो कह सकते हैं कि प्रारंभिक उर्दू कविता की भाषा हिंदी ही थी, यद्यपि कविगण छंद फारसी ही के चुना करते थे। यही अवस्था एक शताब्दि के लगभग चलती रही। औरंगजेब की मृत्यु के पश्चात् मुग़ल सिंहासन डाँवाडोल होने लगा। यद्यपि मुगलराज्य के एक दम से ध्वंस हो जाने में देर थी, फिर भी शासन की अव्यवस्था के कारण व्यापार के लिए आवश्यक शांति के वातावरण की कमी होने लगी। वैश्य खत्री आदि जातियाँ जिनके हाथों में दिल्ली आदि पश्चिमी नगरों का व्यवसाय था, धीरे-धीरे पूर्व की ओर बढ़ने लगीं। पूर्व की ओर से अँगरेजों का साम्राज्य बढ़ता हुआ चला आ रहा था। अँगरेजी राज्य की सुव्यवस्था में व्यापारियों को अनुकूल स्थिति मिली। अतः वे धीरे-धीरे पूर्वी नगरों की ओर फैलने लगे। ये अपने साथ-साथ अपने नगरों की खड़ी बोली भी लिए चलते थे। ज्यों-ज्यों पूर्व के बाजारों में इनका आधिपत्य जमता गया त्यों-त्यों वहाँ की बाजारू बोली खड़ी होती गई। इन व्यवसायों के द्वारा प्रयुक्त खड़ी बोली में तथा मुसलमानों द्वारा व्यवहृत उर्दू-हिंदी में एक बड़ा भेद था। इनकी भाषा में विदेशी शब्दों का उतना आधिक्य नहीं रहता था जितना मुसलमानों की भाषा में। परंतु ढाँचा दोनों का एक ही था। दरबारों में मुसलमानों के द्वारा खड़ी बोली का प्रचार बढ़ रहा था; बाजारों में व्यवसाइयों द्वारा। प्रांतीय बोलियाँ केवल घरों के अंदर काम आती थीं। मुसलमान लोग उर्दू में काव्य-रचना करते थे, हिंदू लोग अपनी ब्रजभाषा में। हिंदू भी मुसलमानों की काव्य-रचना में योग देने लगे थे। अनेक हिंदुओं ने उच्चकोटि के ग्रंथ प्रस्तुत कर उर्दू-साहित्य की बहुत सेवा की। इस उर्दू का कितना प्रचार हो गया था वह इसी बात से जाना जा सकता है कि हरिश्चंद्र काल के प्रायः सभी हिंदी-लेखक

पहले उर्दू के ही लेखक थे। स्वयं हरिश्चंद्र जी भी 'रसा' नाम से उर्दू काव्य-रचना में योग दे चुके थे।

हमारे साहित्य का रीति-काल अब समाप्त हो चुका था। अँगरेजों के सामने यह प्रश्न था कि किस भाषा के द्वारा वे अपने दरबारों, कचहरियों आदि का कार्य चलावें। देश में संस्कृत तथा फारसी भाषाएँ हिंदू तथा मुसलमानों के द्वारा उच्चदृष्टि से देखी जाती थीं। अँगरेजों ने भी इन्हीं भाषाओं के अध्ययन में आर्थिक सहायता देना प्रारंभ किया। परंतु ये भाषाएँ व्यावहारिक दृष्टि से अधिक काम की न थीं। उधर राजा राममोहन राय आदि प्रभावशाली सज्जन अँगरेजी के प्रचार के लिए प्रयत्न कर रहे थे। कलकत्ता के हिंदू कॉलेज की स्थापना इन्हीं लोगों के उद्योग का फल था। अँगरेजी शिक्षा के प्रचार का आदेश संवत् १८५४ में चार्ल्स ग्रांट ने ईस्ट इंडिया कंपनी के डाइरेक्टरों को दिया था। पर एक शताब्दि तक इसका पालन विस्तृत रूप से न हो सका। संवत् १८८३ में लार्ड विलियम बेंटिंक के समय में मेकाले ने अँगरेजी भाषा के प्रचार का बहुत ही जोरों के साथ समर्थन किया। संस्कृत आदि भाषाओं की उसने बड़ी उग्र निंदा की और कहा कि जब तक भारतवर्ष में अँगरेजी-शिक्षा का प्रचार न होगा तब तक देशी लोगों के हृदय में अँगरेजों के प्रति सहानुभूति ही नहीं हो सकती। अँगरेजों के उद्योग का यह फल हुआ कि देश में अँगरेजी की शिक्षा का प्रारंभ हो गया और वह राज-भाषा मान ली गई। इस शिक्षा के प्रचार के लिए स्थान-स्थान पर अँगरेजी के कॉलेजों तथा स्कूलों की स्थापना प्रारंभ हुई। पर अँगरेजी के अतिरिक्त भी एक भाषा की और आवश्यकता थी। यद्यपि उच्चकोटि से दरबारी कार्यों में अँगरेजी का व्यवहार हो चला, पर कचहरियों आदि के कार्य के लिए, जिनको साधारण जनता के संपर्क में आने की आवश्यकता रहती है, एक अन्य भाषा अपेक्षित हुई। अँगरेज लोग अपने मुसलमान खानसामों तथा मुंशियों को उर्दू का व्यवहार करते हुए पाते थे अतः उन्होंने भ्रमवश समझ लिया कि उर्दू ही यहाँ की देशी भाषा है। कुछ लोगों की सम्मति है कि उर्दू को देश

भाषा मानने में भ्रम न था किंतु राजनीतिक चातुर्य से प्रेरित होकर ऐसा किया गया। इस प्रकार अँगरेजी के साथ-साथ उर्दू का महत्त्व भी बढ़ने लगा। उर्दू तथा अँगरेजी की शिक्षा प्राप्त करके बाबू लोग स्कूलों से निकलने लगे। ऐसे लोगों के हृदयों में देशी भाषा के प्रति यदि उपेक्षा अथवा घृणा ही उत्पन्न हो जाय तो कोई आश्चर्य की बात नहीं। धार्मिक भावना से प्रेरित होकर हिंदू लोग कभी-कभी तुलसी कृत रामायण का पाठ तथा सूर के पदों का गान अपने-अपने घरों के अंदर कर लिया करते थे। घर से बाहर आकर लोग इनका नाम संभवतः इस डर से नहीं लेते थे कि गँवार या असभ्य न समझे जायँ। बाहर तो सभा सोसाइटियों में, परस्पर मैत्रीपूर्ण विवादों में, सर्वत्र उर्दू का बोलबाला था। हिंदी घरों के अंदर सिकुड़कर बैठ गई थी और संकोचवश कभी बाहर झाँकने तक का साहस नहीं करती थी। हमारे साहित्य की जिस समय ऐसी स्थिति थी उसी समय बलवे के एक वर्ष पूर्व संवत् १९१३ में राजा शिवप्रसाद सितारेहिंद की नियुक्ति शिक्षा विभाग में हुई इन्होंने हिंदी भाषा के उत्थान के लिए कैसे-कैसे उद्योग किए उनकी चर्चा कुछ आगे चलकर करनी है अभी यहाँ केवल यह देख लेना है कि हमारी भाषा में इस समय के पूर्व गद्य की क्या स्थिति थी तथा मुंशी सदासुखलाल, इंशा अल्लाखां, सदल मिश्र तथा लल्लूलाल ने गद्य-साहित्य में क्या-क्या कार्य किए थे तथा ईसाई पादरियों ने हिंदी के किस रूप को अपना कर अपने धर्म का प्रचार आरंभ कर दिया था।

आधुनिक काल के पूर्व हमारा साहित्य पद्यमय ही रहा। प्रायः सब देशों के साहित्यिक इतिहास का अध्ययन करने पर हम इस सरल तथ्य पर सुगमता से पहुँच सकते हैं कि भाषाओं का प्रायः लिखित साहित्य पद्य से प्रारंभ होता है तथा पद्यमय साहित्य की यह धारा बहुत काल तक निरंतर प्रवाहित होती रहती है। गद्य की रचना का प्रारंभ तो समाज में व्यावहारिकता की दृष्टि से होता है। पहले-पहल उपयोगिता को दृष्टि में रखकर गद्य की रचनाएँ प्रारंभ होती है। क्रमशः समृद्ध होता हुआ गद्य-साहित्य फिर सौंदर्य की ओर अग्रसर होने लगता है। संक्षेप

में हम यह कह सकते हैं कि साहित्य में साधारण गद्य-रचनाओं के पश्चात् गद्य-काव्यों का युग आता है पर इन उच्चकोटि के गद्य-काव्यों के साथ-साथ व्यवहारोपयोगी गद्यसाहित्य की सृष्टि होती ही रहती है। अपने यहाँ के गद्य साहित्य की भिन्न-भिन्न अवस्थाओं का अध्ययन करने के पूर्व यह देख लेना आवश्यक होगा कि आधुनिक युग के पूर्व हमारे गद्य-साहित्य की क्या स्थिति थी तथा गद्य यदि लिखा जाता था तो किस प्रकार की भाषा में। हिंदी पुस्तकों की खोज के फल-स्वरूप हठ-योग आदि की कुछ पुस्तकें गोरखनाथ के नाम पर मिली हैं। पंडित रामचंद्र शुक्ल जी की सम्मति में ये सब पुस्तकें स्वयं गोरखनाथ जी की लिखी हुई नहीं है। कुछ पुस्तकों का तो नाम ही यह बताता है कि वे गोरखनाथ के शिष्यों की लिखी हुई हैं। जैसे—गोरख-गणेश-गोष्ठी, महादेव-गोरख-संवाद, गोरखनाथ जी की सत्रह कला। अवशिष्ट पुस्तकों के विषय में भी यह अनुमान होता है कि ये भी गोरखनाथ के शिष्यों द्वारा संग्रहीत होंगी। यह भी संभव है कि उनके शिष्यों ने स्वयं इन पुस्तकों की रचना की हो। गोरखनाथ जी का समय विक्रम की चौदहवीं शताब्दि का उत्तरार्द्ध माना जा स ता है। इनमे से कुछ पुस्तकों के रचनाकाल के विषय में संदेह ही नहीं किया जा सकता क्योंकि लेखक ने रचनाकाल स्वयं दे दिया है। इन पुस्तकों की भाषा ब्रज है। इनकी वाक्यरचना कुछ इस प्रकार की है जिससे यह अनुमान भी किया जा सकता है कि संभवतः ये संस्कृत की किसी पुस्तक के अनुवाद हों। जो कुछ भी हो, संवत् १४०० के लगभग के ब्रजभाषा के गद्य के नमूने के रूप में हम इन्हें प्रस्तुत कर सकते हैं। एक उदाहरण :—

"श्री गुरु परमानंद तिनको दंडवत है। है कैसे परमानंद, आनंद स्वरूप है सरीर जिन्हि को। जिन्हि के नित्य गाए तें सरीर चेतन्नि अरु आनंदमय होतु है। मैं जु हौं गोरिष सो मछंदरनाथ को दंडवत करत हौं। हैं कैसे वे मछंदरनाथ ? आत्मज्योति निश्चल है अंतःकरण जिनके अरु मूलद्वार तैं छह चक्र जिनि नीकी रहत जानै। ...... स्वामी तुम्ह तो सतगुरु, अम्ह तो सिष। सबद एक पूछिबा, दया करि कहिबा, मनि न करबा रोस।"

इसके बाद तीन सौ वर्ष तक की लिखी कोई पुस्तक प्राप्त नहीं हुई है। विक्रम की सत्रहवीं शताब्दि के पूर्वार्द्ध में जाकर दो सांप्रदायिक पुस्तकें मिलती हैं, वे भी व्रजभाषा में ही हैं। चौरासी वैष्णवों की वार्ता तथा दो सौ बावन वैष्णवों की वार्ता। ये पुस्तकें विट्ठलनाथ जी के पुत्र गोसाईं गोकुलनाथ जी की लिखी हैं। इनमें वैष्णव भक्तों की कथाएँ जनता में भक्ति के प्रचार को दृष्टि में रखकर लिखी गई हैं। उदाहरण के लिए कुछ पंक्तियाँ नीचे दी जाती हैं :—

"जो श्रीठाकुरजी तो बालक हैं ॥ भोग धरे पाछें विलंब न सहि सकें ॥ यातें भोग धरिये तो दूध तातो न समर्पिये ॥ ऐसी शिक्षा कहिकें श्रीठाकुरजी को अनुभव वाकों जतायो ॥ तब तो वहाँतें अपने घर आयो ॥ तब यह बात वाने अपनी स्त्री के आगें कही ॥ पाछें वे सावधानता सों सेवा करन लागे ॥ तब श्रीआचार्यजी महाप्रभुनकी कृपातें श्रीठाकुरजी विन पधारावलकों तथा वाकी स्त्रीकों सानुभवता जतावन लागे।"

ज्ञानमंजरी नाम की एक पुस्तक की हस्तलिखित प्रति हमारे पास है। इसका लेखक कोई वैष्णव मतानुयायी प्रतीत होता है। ब्रह्मज्ञान का प्रतिपादन भी इस पुस्तक में वैष्णवों की सांप्रदायिक शैली पर किया गया है तथा ग्रंथारंभ में भी श्रीगणेशायनमः आदि के स्थान में श्रीमते रामानुजायनमः लिखा गया है। पुस्तक का लिपिकाल विक्रम संवत् १८४४ दिया है परंतु पुस्तक की रचना इस समय से पहले ही हुई होगी। इसके गद्यांशों को हम कम-से कम विक्रम की उन्नीसवीं शताब्दि के आरंभ का तो अवश्य मान सकते हैं। उदाहरण के लिए कुछ पंक्तियाँ नीचे दी जाती हैं :—

"अरु स्वरूप ज्ञान हैं सो काहू कौ विरोधी नाही काहेतें की जा स्वरूप ज्ञान कौ कोउ अधिकरण नाही विद्या ज्ञान को अधिकरण अंतःकरण है स्वरूप ज्ञान अधिष्ठान सब कौ है"

इसी विक्रमी शताब्दि के उत्तरार्द्ध में सेवक कवि ने वाग्विलास की रचना की थी। इस पुस्तक में विषय को स्पष्ट करने के लिए लेखक ने गद्य का भी प्रयोग किया है। यह गद्य बहुत ही शिथिल है। विषय का

सम्यक् रूप से प्रतिपादन करने की क्षमता इसमें नहीं है। इसी प्रकार की भाषा का प्रयोग सरदार, नारायण आदि कवियों ने अपनी टीकाओं में किया है। वाग्विलास से कुछ अंश दिया जाता है:—

"मुग्धादिक में जो लाज है, सो धर्म सहित ज्ञान का घर है। परकीया में जो लाज है। सो अधर्म जुक्त अज्ञान को घर है। कुल छूटिवे की संका है धर्म युक्ति नहीं है।"

ऊपर ब्रजभाषा गद्य के जो उदाहरण दिए गए हैं उनसे इतना तो पता लगता ही है कि गद्य का उचित रूप में विस्तार तथा प्रचार नहीं हो पाया था। इसका कारण यही था कि उस समय इसकी आवश्यकता ही नहीं पड़ती थी। वैष्णवों को अपने धर्म-प्रचार की आवश्यकता थी इस लिए हम देखते हैं कि गोसाईं गोकुलनाथ जी की भाषा उस समय को देखते हुए अपेक्षाकृत प्रौढ़ ही है। खड़ी बोली की भी दो पुस्तकें प्राचीन-काल की मिली हैं। एक अकबर के समय के गंग कवि की "चंद छंद वर्णन की महिमा" है दूसरी संवत् १६८० की लिखी जटमल नामक लेखक की "गोरा बादल की कथा" है। गंग की पुस्तक से कुछ पंक्तियाँ नीचे दी जाती हैं:—

"आमखास भरने लगा है जिसमें तमाम उमराव आय आय कुर्निश बजाय जुहार करके अपनी बैठक पर बैठ जाया करे अपनी अपनी मिसल से।"

ब्रजभाषा में गद्य-साहित्य का विकाश नहीं हुआ यह भी हमारे साहित्य के लिए एक सौभाग्य की बात हुई। खड़ी बोली के गद्य के प्रसार के लिए जो क्षेत्र मिला वह वैसी अवस्था में न मिल पाता। संभवतः दो प्रकार के गद्यों की धाराएँ एक साथ प्रवाहित होतीं जिस प्रकार काव्य-क्षेत्र में बहुत विरोधों का सामना करने पर खड़ी बोली को स्थान मिला है उसी प्रकार गद्य में भी हुआ होता। परंतु गद्य में ऐसे विरोध की आवश्यकता ही नहीं पड़ी। एक ओर हमारा साहित्य काव्य-क्षेत्र में ब्रजभाषा की उपासना करता हुआ प्रवाहित हो रहा था दूसरी ओर खड़ी बोली सर्वसम्मति से गद्य में स्वीकृत कर ली गई।

जैसा पीछे कहा जा चुका है, साम्राज्य की स्थापना के साथ-ही-साथ

अँगरेज़ों को व्यवहार की दृष्टि से देशी भाषाएँ सीखने की आवश्यकता पड़ी। पद्य की भाषा व्यवहार के लिए उपयोगी नहीं हो सकती थी। इस लिए गद्य-पुस्तकों की आवश्यकता हुई। जान गिलक्राइस्ट ने देशी भाषा की पुस्तकें प्रस्तुत कराने की योजना की। इनके आश्रय में लल्लूलाल जी ने प्रेमसागर तथा सदल मिश्र ने नासिकेतोपाख्यान लिखा। इन लोगों से कुछ पहले ही सैयद इंशा अल्ला खाँ 'रानी केतकी की कहानी' खड़ी बोली के गद्य में प्रस्तुत कर चुके थे। मुंशी सदासुखलाल की लिखी हुई एक सुखसागर नामकी पुस्तक का भी नाम लिया जाता है। सुखसागर नाम की एक पुस्तक प्रसिद्ध तो अवश्य है और उसका प्रचार प्रायः कम पढ़े लिखे लोगों में है। परंतु उसके लेखक सदासुखलाल नहीं हैं। श्री रामदास गौड़ ने सर्वप्रथम सदासुखलाल की चर्चा छेड़ी थी परंतु संभवतः यह तो उन्होंने भी नहीं कहा था कि उनके पास सुखसागर नाम की कोई पुस्तक उपयुक्त लेखक की है। ऐसी अवस्था में इस पुस्तक का उल्लेख न जाने किस आधार पर आधुनिक इतिहासों में किया जाता है। सदासुखलाल के लिखे हुए कुछ लेख मिले हैं जो गौड़ जी के ही पास हैं। उनमें से एक लेख 'हिंदी-भाषा-सार' में प्रकाशित किया गया है जिसके उद्धरण प्रायः दिए जाते हैं। इस प्रकार इस प्रारंभिक काल में गद्य के चार लेखक हमारे सामने आते हैं—मुंशी सदासुखलाल, इंशा अल्ला खाँ, लल्लूलाल और सदल मिश्र। सदासुखलाल तथा खाँ साहब ने अपनी रचनाएँ स्वान्तःसुखाय की थीं, किसी की प्रेरणा से नहीं मुंशी जी भगवद्भक्त थे तथा खाँ साहब एक मौजी आदमी। खाँ साहब ने अपनी पुस्तक से विदेशी शब्दों को अलग रखने की प्रतिज्ञा कर ली थी। इनकी भाषा में प्रायः तद्भव शब्दों का प्रयोग हुआ है। भाषा को मुहावरों आदि से अलंकृत करने की ओर भी इनका ध्यान था। संभवतः ये भाषा को कला के रूप में ग्रहण करनेवाले थे। जैसा इनका विषय है वैसी ही इनकी भाषा। प्रेम-कथा के लिए गंभीर भाषा उपयोगी सिद्ध नहीं हो सकती थी। यौवन के उल्लास में हम प्रायः भाषा में जिस चंचलता तथा सजीवता को पाते हैं वही इंशा की रचना

में मिलती है। इन्होंने शब्दों के बहुवचन प्रायः ब्रजभाषा के अनुसार बना लिए हैं। क्रिया-पदों में भी ब्रजभाषा की छाप मिलती है। कहीं-कहीं ब्रजभाषा की विभक्तियों का भी प्रयोग हुआ है। संपूर्ण पुस्तक में घरेलू भाषा की-सी एक मिठास मिलती है। नीचे उदाहरण के लिए कुछ पंक्तियाँ दी जाती हैं:—

१—अब मैं निगोड़ी लाज से कुट करती हूँ।

२—ऐसे लटके किसी बुरे दिन को सँभालने को डाल रखते हैं।

३—इस बात पर पानी डाल दो।

४—यह बात मेरे पेट में नहीं पच सकती।

५—सिर मुँड़वाते ही ओले पड़े थे।

६—कुछ दाल में काला है।

'नासिकेतोपाख्यान' की रचना सदल मिश्र ने संवत् १८६० में की। इन्होंने अपनी भाषा का नाम 'खड़ी बोली' लिखा है। इससे प्रतीत होता है कि उस समय हमारी इस भाषा का यह नवीन नामकरण हो चुका था। उन्होंने स्वयं लिखा है:—

"अब संवत् १८६० में नासिकेतोपाख्यान को कि जिसमें चंद्रावती की कथा कही है, देव वाणी से कोई-कोई समझ नहीं सकता, इसलिये खड़ी बोली में किया।"

इनकी भाषा प्रेमसागर की भाषा की अपेक्षा खड़ी बोली के ढाँचे के अनुरूप अधिक शुद्ध हुई है, पर ये बिहार के रहनेवाले थे अतः इनके लिए यह संभव नहीं था कि खड़ी बोली के स्वरूप को ठीक-ठीक परख सकें। पूर्वकालिक क्रियाओं के लिए इन्होंने प्रायः ब्रजभाषा के रूप रखे हैं। 'पूजा करके' के स्थान में इन्होंने 'पूजा करि' ही लिखा है। भये, आय, तिस (उसके लिए), आवने, होय आदि प्राचीन रूप इनकी भाषा में प्रायः मिलते हैं। 'और' के लिए इन्होंने 'वो' तक लिखा है। बहुवचन रूप भी कभी-कभी ब्रजभाषा के अनुसार बना लिए गये हैं, जैसे तारन्ह आदि। बिहार वालों की कुछ ऐसी प्रवृत्ति है कि वे 'र' के लिए 'ड़' बोलते हैं तथा 'ड़' के लिए 'र'। वे सदा घोड़ा गाड़ी को घोरा गारी तथा 'छपरा' को 'छपड़ा' कह बैठते हैं। इसी प्रवृत्ति के अनुसार सदल

मिश्र ने भी 'बौरी' को 'बौड़ी' लिखा है। चीहना, जौन, गंजन, (दुख के लिए) आदि पूरबी शब्दों का प्रयोग भी हुआ है। इनके वाक्यों का संगठन किस प्रकार का हुआ है यह नीचे के उद्धृत अंश से देखा जा सकता है:—

"जो नर किसी को खाने पीने में बाधा करते हैं सो सब भी विसी नरक में रहते हैं कि जिसका दारुण दुःख सहा नहीं जाता है। और जो नारी स्वामी को निंदती वो नित्य कलह करती हैं सो वहाँ डाली जाती हैं कि जहाँ बड़े-बड़े सीमर के अंगारे ऐसे लहर रहे हैं। पति के मरे पर औरों से मिलती हैं। जम के दूत सब विस की जीभ को काट लेते वो अष्टधातु की प्रतिमा को पकड़ाते हैं।"

प्रेमसागर की भाषा उसी प्रकार की है जिस प्रकार की मथुरा के आस-पास के कथावाचकों की कथक्कड़ी भाषा होती है। यह एक प्रकार से खड़ी बोली तथा ब्रजभाषा के बीच की भाषा है। इसमें ब्रजभाषा की केवल ओकारांत-प्रवृत्ति का बहिष्कार किया गया है और सब बातों में यह ब्रजभाषा के ही अनुरूप हुई है। पूर्वकालिक क्रियाओं के, रूप, संज्ञाओं के वहुवचन, संकेत वाचक सर्वनामों के रूप सब ब्रजभाषा ही के अनुरूप हुए हैं। उदाहरण के लिए एक अंश दिया जाता है:—

"फिर सभा कर अपने बड़े-बड़े राक्षसों से कहने लगा कि जब हमारे भानजे राम कृष्ण यहाँ आवें तब तुममेंसे कोई उन्हें मार डालियो, जो मेरे जी का खटका जाय। विन्हें यों समझाय पुनि महावत को बुला के बोला कि तेरे वश में मतवाला हाथी है, तू द्वार पर लिये खड़े रहियो। जब वे दोनों आवें और बार में पाव दें, तद तू हाथी से चिरवा डालियो, किसी भाँति भागने न पावें। जो विन दोनों को मारेगा सो मुँह माँगा धन पावेगा।"

इस काल में गद्य के हमें चार लेखक मिलते हैं। इनमें लल्लूलाल की भाषा ब्रजरंजित खड़ी बोली है तथा सदल मिश्र की भाषा पर बिहारी भाषा का प्रभाव है। सदासुखलाल की भाषा पंडिताऊ है। इन चारों लेखकों में इंशा की भाषा सबसे प्रौढ़ है। इस भाषा में हमें एक फुदकसी अवश्य मिलती है पर यह उनकी भाषा का दोष नहीं कहा जा सकता। उनकी पुस्तक का विषय ही ऐसा था जिसके लिए वैसी ही भाषा की

आवश्यकता थी। सब दृष्टि से विचार करने पर ख़ाँ साहब ही आधुनिक गद्य के प्रथम प्रतिष्ठापक ठहरते हैं।

इस समय एक प्रकार से गद्य की प्रतिष्ठा तो अवश्य हो गई पर राजा लक्ष्मणसिंह तथा राजा शिवप्रसाद सितारेहिंद के समय तक कोई भी लेखक साहित्य-क्षेत्र में नहीं आया। जान गिल क्राइस्ट ( संवत् १८६० ) के समय से बलवे के समय तक ( संवत् १९१४ ) एक प्रकार से गद्य-क्षेत्र सूना पड़ा रहा। पर गद्य की जो प्रतिष्ठा हो गई उसका लाभ ईसाई धर्म-प्रचारक उठाते रहे। उन्होंने बाइबिल के अनुवाद प्रस्तुत किए, खंडन मंडन पर पुस्तकें लिखीं, पाठ्य पुस्तकें प्रस्तुत करवाईं तथा अनेक ईसाई भक्तों ने देशी भाषा में पद्य रचनाएँ भी कीं। ईसाई धर्म पुस्तकों के अनुवादों की भाषा में वाक्यों का संगठन कुछ शिथिल तथा विचित्र-सा होता था। इनका प्रधान कारण यह था कि मूल की यथासाध्य रक्षा करने की चेष्टा से भाषा में कुछ अनोखापन आ जाता था। पर पदावली सदा संस्कृत गर्भित रहती थी। साथ में कभी-कभी ग्रामीण शब्दों का भी प्रयोग कर दिया जाता था। संस्कृत के शब्द, जैसे—परीक्षा, व्यभिचारी, भविष्यद्वक्ता, याजक, अध्यक्ष, अध्यापक, शिष्य, प्राचीन, व्यवहार, संकल्प, वृथा आदि लाया करते थे। चलते हुए शब्दों में आँचल, बयार, डेवढ़ी आदि ये। ये लोग किरिया ( शपथ ) ऐसे ठेठ ग्रामीण शब्दों तक का प्रयोग कर दिया करते थे। कभी-कभी विभक्तियों के चिह्न छोड़ दिए जाते थे जिससे भाषा में कुछ अप्रौढ़ता तथा अस्पष्टता आ जाती थी।

इन लोगों का उद्देश्य अपने धर्म का प्रचार करना था। अतः यह कभी भी संभव नहीं था कि ये ऐसी भाषा का प्रयोग करें जिसे जन-साधारण न समझ सकें। इसलिए यह अवश्य मानना पड़ेगा कि इनके द्वारा जो भाषा प्रयुक्त हुई है उससे जनसाधारण का संपर्क अवश्य था। इस भाषा की एक विशेषता तो यह लक्षित होती थी कि इसमें अरबी, फ़ारसी के शब्दों का प्रायः बहिष्कार रहता था। विदेशी शब्द वे ही प्रयुक्त होते थे जिन्हें पारस्परिक संपर्क के कारण यहाँ की जनता सीख चुकी थी। पर ये शब्द भी तद्भव रूप में प्रयुक्त होते थे। आगे चलकर कुछ

लोगों ने उर्दू मिश्रित गद्य का जो प्रचार करना चाहा था उसकी असफलता के बहुत से कारणों में एक यह भी था कि उस खिचड़ी भाषा से यहाँ वालों का कोई सामंजस्य नहीं था। संवत् १९०० के करीब छपे हुए बाइबिल के अनुवाद से एक अंश यहाँ दिया जाता है :—

"तब यीशुने तुरन्त अपने शिष्यों को दृढ़ आज्ञा दिई कि जबलों मैं लोगों को बिदा करूँ तुम नाव पर चढ़के मेरे आगे उस पार जाओ। वह लोगों को बिदाकर प्रार्थना करनेको एकान्त में पर्वत पर चढ़ गया और साँझ को वहाँ अकेला था। उस समय नाव समुद्र के बीच में लहरों से उछल रही थी क्योंकि बयार सन्मुख थी। रातके चौथे पहर में यीशु समुद्र पर चलते हुए उनके पास गया। शिष्य लोग उसको समुद्र पर चलते देख घबरा गये और बोले यह प्रेत है और डर के मारे चिल्लाये। यीशु तुरन्त उनसे बात करने लगा और कहा ढाढ़स बाँधो मैं हूँ डरो मत"

ईसाइयों का पहला प्रेस संभवतः संवत् १८९० के आस-पास श्रीरामपुर में स्थापित हुआ था। यहाँ से धर्म पुस्तक के अनुवाद तथा अनेक और धार्मिक पुस्तकें प्रकाशित हुई। इसी प्रेस से संवत् १८९३ में 'दाउद के गीतें' नामक पुस्तक प्रकाशित हुई जिसमें चलते हुए अरबी फारसी के शब्द भी रखे गए। एक उदाहरण :—

"बदकारों की तरफ से मत कुढ़ वा अधर्मियों को देख के मत जल ॥ क्योंकि वे घास के ऐसे जल्दी काटे जांगे वा हरी घास के ऐसे मुर्झाय जांगे ॥ यिहुह में भरोसा रख वा भला काम कर देशमें रह वा सत्य को भोग कर ॥ यिहुह में संतुष्ट हो वा वह तेरे हिया की बांछा तुझे देगा"

संयुक्त प्रांत में आगरा, मिर्जापुर आदि स्थानों में ईसाइयों के केंद्र थे। बिहार में मुंगेर में ईसाइयों ने अपना केंद्र बनाया था। अपने धर्म के प्रचार के लिए इन्होंने अस्पताल, स्कूल आदि स्थापित करना प्रारंभ कर दिया था। स्कूलों के लिए पाठ्य-पुस्तकें भी प्रस्तुत कराई जाने लगी थीं। ऐसी ही एक प्रकाशन-संस्था आगरे में थी जिसका नाम 'स्कूल बुक्स सोसायटी' था। इससे भूगोल, रसायन आदि विषयों की कुछ पुस्तकें निकलीं। कुछ स्थानों से इन लोगों ने अन्य विषयों की भी पुस्तकें

निकलवाना प्रारंभ किया। हिंदी में सर्व प्रथम पाठ्य-पुस्तकों की रचना का श्रेय इन्हीं प्रचारकों को ही है। ईसाइयों में 'आसी', 'जान'❀ आदि ने भजन भी बनाए। इन पद्यों की रचना उच्च साहित्यिक दृष्टि से उतनी प्रौढ़ नहीं होती थी पर ऐतिहासिक दृष्टि से इनका महत्त्व अवश्य है। नीचे मुँगेर के जान क्रिश्चियन उपनाम 'अधम जन' का एक पद दिया जाता है :—

"तू भजि ले मन प्रेम सहित, यीशु गुरु स्वामी। धरण सकल जगत धीर, कलिक कलुष दलन बीर, रहत निकट हरण पीर, संकट सहगामी॥ दुखद सिंधु सुखद सेतु नाम जे है सतत हेतु, शुभद शरण जवन देतु, पूरण सत कामी॥ अमित नरहि धरणि देख; वपुष मनुप धरहिं वेख, प्रेम जिहि न जातु लेख, करुण अनुगामी॥ गुणन तेहि अधम 'जान', रटहु जोरि जुगल पान, इतहि लहहि अमल ज्ञान, उतही अमर ठामी॥"

इधर देश तंद्रा की अवस्था में पड़ा हुआ था, उधर ईसाई-प्रचारक

---

❀ 'चंदा' की रचनाओं का भी ईसाई समाज मे पर्याप्त संमान है। काल-क्रम के विचार से इनका वर्णन यहाँ नही होना चाहिए पर ईसाइयो का प्रसंग आगे चलकर फिर न उठाना पड़े इसलिये यहीं उनका भी उल्लेख कर दिया जाता है। चंदा ने 'प्रेम दोहावली' नामकी ५०० दोहों की एक पुस्तक लिखी है जो प्रयाग से प्रकाशित हुई है। इसके कुछ दोहे नीचे दिए जाते हैं :—

भाई भाई के एवज़, प्राण नहीं जग देत।
कीनो प्रभु बलिदान निज, प्राण यिसू रिपु हेत॥
प्रभु यीसु जग आयके, दाता अति विख्यात।
अन्धन को आँखें दियो, कोढ़िन किय शुभगात॥
बालक रोटी माँगते, पिता न कंकर देय।
तस अघमोचन माँगते, यीसु न नहीं कर देय॥
अन्य देश को देवता, समुझि यीसु मत त्याग।
कुनैन दवा विलायती, तिस्से तनु तप भाग॥
मरघट तक साथी सबै, तात मात सुत मित्र।
रहत सदा दोउ लोक में, केवल यीसु सुमित्र॥

बड़े वेग से अपने धर्म का विस्तार कर रहे थे पर यह अवस्था बहुत दिनों तक नहीं रही। धीरे-धीरे लोग ईसाइयों का विरोध करने के लिए उठने लगे। परस्पर घात-प्रतिघात से अपूर्व धार्मिक जागर्ति हुई। बंगाल में राममोहन राय प्रभृति सज्जन ईसाइयों के प्रतिरोध का उद्योग पहले ही कर चुके थे। हमारे यहाँ सबसे प्रथम स्वामी दयानंद जी ने आर्य-धर्म के महत्त्व का झंडा उठाया। इस धार्मिक उद्योग के साथ ही साथ हमारी भाषा को भी बहुत लाभ पहुँचा। खंडन मंडन के लिए किसी एक भाषा की आवश्यकता अवश्य पड़ती है। आर्यसमाजियों ने हिंदी को इस कार्य के लिए अपनाया और इसका नाम अपने समाज के नाम के अनुसार 'आर्य-भाषा' रखा। स्वामी दयानंदजी ने शास्त्रार्थ करना तो संवत् १९२० ही से प्रारंभ कर दिया था पर आर्यसमाज की स्थापना संवत् १९३२ में बंबई नगर में हुई थी। इसके बाद नवीन धर्म के उत्साह में भरे हुए आर्यसमाजियों ने गुजरात, युक्तप्रांत, तथा पंजाब में प्रचार करना आरंभ कर दिया। स्वामी जी ने अपने ग्रंथ 'आर्य-भाषा' में ही लिखे हैं। इनके मुख्य ग्रंथ सत्यार्थप्रकाश, वेदांगप्रकाश, संस्कारविधि, ऋग्वेदादिभाष्य भूमिका तथा वेदों के भाष्य हैं। आर्यसमाजियों के कारण हिंदी भाषा की चर्चा पंजाब में प्रारंभ हुई। इससे पहले वहाँ उर्दू का बोलबाला था। स्वामी जी की भाषा पंडिताऊपन लिए हुए है। एक गुजराती के लिए शुद्ध हिंदी लिख लेना उस समय अवश्य असंभव रहा होगा जिस समय हिंदी के किसी आदर्शरूप की प्रतिष्ठा ही नहीं हो पाई थी। स्वामी जी की भाषा में संस्कृत के तत्सम शब्दों का प्रयोग हुआ है। सत्यार्थप्रकाश से एक उद्धरण :—

मत वाले श्रीकृष्णजी की बहुत सी निंदा करते हैं। जो यह भागवत न होता तो श्रीकृष्ण जी के सदृश महात्माओं की झूठी निंदा क्योंकर होती ?"

स्वामी जी वैदिक एकेश्वरवाद को लेकर खड़े हुए थे। इन्होंने पुराणों का खण्डन किया था। फुल्लौर ( पंजाब ) के पंडित श्रद्धाराम को पुराणों की अप्रतिष्ठा उचित प्रतीत नहीं हुई। वे भी ईसाइयों का विरोध तो अवश्य करना चाहते थे पर अपने धर्म की काँट-छाँट करके नहीं। इन्होंने पुराणों के आधार पर हिंदू-धर्म के महत्व का प्रतिपादन किया। ये अपने व्याख्यानों में कभी-कभी वेदों की अपेक्षा उपनिषदों की ब्रह्म-विद्या को अधिक महत्व दे दिया करते थे जिसके कारण कुछ लोगों ने इनको नास्तिक तक कहना प्रारम्भ कर दिया। इन्होंने 'सत्यामृतप्रवाह' नाम की एक पुस्तक बहुत ही समर्थ भाषा में लिखी जिसमें प्रश्नोत्तर के क्रम से बड़ी प्रौढ़ता से अपने सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया। इनकी भाषा बहुत ही प्रौढ़ तथा परिमार्जित है। उसमें संस्कृत के तत्सम शब्दों का प्रयोग बहुत अधिक मात्रा में हुआ है। ये सापेक्ष, स्वभावानुसार, परिशांति, शोषक आदि शब्दों का निस्संकोच प्रयोग किया करते थे। फिर भी पंजाबी का कुछ-कुछ प्रभाव इनकी भाषा पर है ही। ये 'कभी' को 'कबी' तथा 'कधी' भी लिखा करते थे और 'प्रश्न' को 'प्रश्ण' भी। इनके 'सत्यामृतप्रवाह' से कुछ उदाहरण दिये जाते हैं:—

"फिर जो आप कहते हो कि ईश्वर शक्तिमान है इसमें हमारा एक प्रश्ण है। अर्थात् यदि शक्तिमान है तो मेरी बुद्धि को अनीश्वरवाद से फेर के ईश्वरवाद में क्यों नहीं ले आता। यदि कहो तुम्हारे अनीश्वरवादी होने से उसकी क्या हानि है तो इससे अधिक हानि उसकी क्या होगी कि मैं सहस्रों जन को अनीश्वरवादी बना दूंगा। यदि कहो वह हमारे कहने से कुछ नहीं करता सब कुछ अपनी इच्छा से करता है तो जाना गया कि उसकी यही इच्छा है कि मै अनीश्वरवादी बना रहूँ और कई एक और जनों को भी इसी पंथ पर चलाऊँ।"

"सुनी बातें सारी ही सत्य नहीं होतीं क्योंकि सुनने में बहुत सी बातें ऐसी भी आती हैं जो अनुभव और संसारी नियम से विरुद्ध हों जैसा कि पिछले समय में

लोग, वृक्षों, पर्वतो तथा पक्षी आदिकों का बातचीत करना सुनाया करते थे। सच वही है जो सम्यक् बुद्धि के अनुकूल हो। यदि मारणादि व्यवहार मंत्र यंत्र द्वारा सिद्ध हो जाते हों तो जीवनादि व्यवहार भी किसी मंत्र से अवश्य सिद्ध होने चाहिये।"

पं० श्रद्धाराम फुल्लौरी ने हिंदी में और भी अनेक ग्रंथ लिखे हैं तथा हिंदी-प्रचार के लिये पंजाब में बहुत उद्योग भी किया था। इन्होंने अपना जीवनचरित्र भी लिखा था जो किसी ने चुरा लिया। 'भागवती' नाम की स्त्री-शिक्षा की एक पुस्तक भी इन्होंने लिखी थी। पंडित जी के देहांत के बाद 'भारतजीवन' के प्रकाशक बाबू रामकृष्ण वर्मा ने बिना आज्ञा के भागवती को प्रकाशित कर लिया था। श्रद्धाराम की धर्मपत्नी तथा वर्मा जी में कुछ दिनों तक मुकदमेबाजी भी होती रही।

हिंदी के प्रचार को दृष्टि में रखकर धार्मिक उत्थान का वर्णन किया जा चुका। शिक्षा के प्रचार की दृष्टि से इन्हीं दिनों दो और सज्जन भी साहित्यिक क्षेत्र में कार्य कर रहे थे। ये काशी के राजा शिवप्रसाद सितारेहिंद तथा पंजाब के बाबू नवीनचन्द्र राय महाशय थे। इन दोनों के उद्देश्य धार्मिक नहीं थे राजा शिवप्रसाद सितारेहिंद शिक्षा-प्रेमी थे; इनके उद्योग शिक्षा-विस्तार की दृष्टि से किये गए थे। ये धीरे-धीरे उर्दू मिश्रित भाषा के पक्षपाती होते गए। लोगों को उनका यह सिद्धांत रुचि-कर नहीं प्रतीत हुआ। नवीनचंद्र राय पंजाब में कार्य कर रहे थे। यद्यपि ये आर्यसमाजी नहीं थे पर विधवा-विवाह स्त्री-शिक्षा आदि के पक्षपाती थे। पंजाब में स्त्री-शिक्षा के प्रचार के लिए इन्होंने बहुत उद्योग किया। 'ज्ञान प्रदायिनी' पत्रिका भी निकाली थी। इनकी भाषा शुद्ध हिंदी होती थी। ये सितारेहिंदवाली भाषा के पक्षपाती नहीं थे। इन्होंने स्वयं भी अनेक पुस्तकें लिखीं तथा इनकी प्रेरणा से अनेक अन्य सज्जनों ने भी पुस्तकें प्रस्तुत कीं। इनमें से बहुत सी पुस्तकें तो न्याय, वेदांत ऐसे उच्च कोटि के विषयों पर लिखी गई थीं। जब हम यह देखते हैं कि आज हिंदी भाषा के इतनी प्रौढ़ हो जाने पर भी न्याय आदि पर सुन्दर पुस्तकें नहीं लिखी जा रही हैं तब नवीनचंद्र राय के उद्योग से पंजाब ऐसे देश में साहित्य की जो सेवा उस समय की गई उसका महत्व हमारी दृष्टि में

बहुत बढ़ जाता है। नवीनचंद्र राय लिखित विधवा-विवाह-व्यवस्था नामक पुस्तक में से यहाँ एक उदाहरण दिया जाता है:—

"विधवा विवाह शास्त्र सम्मत अथवा शास्त्र विरुद्ध कर्म है इस विषय की मीमांसा में प्रवृत्त होना हो तो पहिले यह निरूपण करना आवश्यक है कि वह शास्त्र कौन-सा है जिसके सम्मत होने से विधवा विवाह कर्त्तव्य समझा जावे और जिसके विरुद्ध होने से अकर्त्तव्य समझा जावे। व्याकरण काव्य अलंकार दर्शन प्रभृति-शास्त्र इस विषय के शास्त्र नहीं हैं।"

नवीनचंद्र राय की प्रेरणा से पुस्तकें लिखनेवालों में पंजाब के प्राच्य महाविद्यालय के अध्यापक पंडित सुखदयालु शास्त्री का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है। 'न्यायबोधिनी' नाम की प्रसिद्ध पुस्तक—जो अब पुस्तकालयों में भी अप्राप्य है—इन्हीं पंडित सुखदयालु शास्त्री की लिखी हुई है। इस पुस्तक से एक उदाहरण नीचे दिया जाता है:—

"यद्यपि मनुष्य जगत् के पदार्थों का प्रत्यक्ष से ही निश्चय कर सकता है; तो भी बहुत पदार्थ परमाणु आदि ऐसे हैं जो युक्ति सिद्ध हैं मानने तो अवश्य पड़ते हैं; परंतु प्रत्यक्ष उनका नहीं होता और जानना संपूर्ण पदार्थों का अभीष्ट है; इसलिए सब पदार्थों के मिले हुए और भिन्न २ ऐसे २ धर्म जानने चाहिए कि जो धर्म्म जिस वस्तु का हो वह उस सारी वस्तु में रहे कोई स्थान रीता न छोड़े और उस वस्तु से भिन्न वस्तु में कहीं न रहे ऐसे धर्म का नाम लक्षण है। जिसका लक्षण कर्ना अभीष्ट है उसे लक्ष्य कहते हैं।"

उधर पंजाब में नवीन बाबू के द्वारा शुद्ध हिंदी के प्रचार का उद्योग हो रहा था, इधर काशी में राजा शिवप्रसाद सितारेहिंद अपने ढंग से प्रयत्न कर रहे थे। इनका वास्तविक प्रयत्न तो संवत् १९१३ से प्रारंभ होता है जब बलवे से एक वर्ष पूर्व इनकी नियुक्ति इन्सपेक्टर के पद पर हुई थी। इससे दस-बारह वर्ष पहिले से ही इन्होंने कार्य करना प्रारंभ कर दिया था। संवत् १९०२ में इनके संचालन में बनारस से 'बनारस अखबार' निकलना प्रारंभ हुआ। इसके संपादक गोविन्द रघुनाथ थत्ते थे। यह हिंदी अक्षरों में बहुत ही रद्दी कागज पर लीथो में छपता था। भाषा इसकी उर्दू होती थी। संवत् १९०९ के दिसम्बर वाले अंक से एक उद्धरण दिया जाता है:—

"ख़बर अजीब

जो ख़बर साबिक में काबिल एतबार न थी हरकारा अब उसको मज़बूती से बयान कर्ता है और बेशक आजतक ऐसी ख़बर अजीब और वारदात ग़रीब न किसी ने सुनी होगी और न देखी कि दो साहेबान अहल विलायत फिरंग ने अपना काम तर्क कर्के डाकाज़नी का तरीक़ा इख्तियार किया है। एक उनमें से कलकत्ते में साबिक में काम बग्गी और घोड़े साज़ी का किया कर्ता था कुदरत इलाही से उसने सब कारबार छोड़कर यह पेशा इख्तियार किया।"

जिस समय राजा शिवप्रसाद जी शिक्षा-विभाग में आए उस समय उनके सामने कई कठिनाइयाँ थीं। शिक्षा-विभाग में मुसलमानों का प्रभाव अधिक था। स्कूलों में भी उर्दू पठन-पाठन की व्यवस्था थी। वे हृदय से हिंदी के पक्षपाती अवश्य थे, पर यह कब संभव था कि इतनी विपरीत परिस्थितियों का वे अकेले विरोध करते। इसलिए उन्होंने उर्दू मिश्रित भाषा का ही पक्ष लिया। एक बात और भी थी। उन्होंने देखा कि कचहरियों की भाषा उर्दू हो चुकी है, ऐसी अवस्था में यदि हिन्दुओं को उर्दू से अपरिचित रखा जावेगा तो उनके आर्थिक तथा सामाजिक दृष्टि से हानि उठाने की संभावना है। इसी प्रकार की अपनी सम्मति अपने 'इतिहास तिमिर नाशक' की भूमिका में उन्होंने प्रकट की है। इसलिए वे खिचड़ी भाषा का प्रयोग उचित समझते थे। इस पुस्तक में यद्यपि 'बनारस अखबार' की-सी भाषा का अनुकरण नहीं किया गया है, तथापि इनकी भाषा उर्दू से पर्याप्त रूप में प्रभावित हो चुकी थी। 'तिमिर नाशक' में-से एक उदाहरण दिया जाता है:—

"अहमदशाह दुर्रानी अनूपशहर में छावनी डाले हुए था। दिल्ली में कुछ थोड़े से सिपाही छोड़ रक्खे थे उनसे मरहठों का मुकाबला न हो सका। भाऊ ने वहाँ बहुत ज़ियादती की। दीवानख़ास में जो चाँदी की छत लगी थी बिल्कुल उखाड़ ली। मसजिद और मक़बरों को भी लूट पाट और तोड़ फोड़ से बाक़ी न छोड़ा। वह तो विश्वासराय को तख़त पर बैठाना चाहता था लेकिन फिर सलाह यही ठहरी कि अहमदशाह दुर्रानी का काम तमाम हो लेने दो। भाऊ दिल्ली से कुंजपुरे की तरफ गया।"

लोकनीति से ही प्रभावित होकर राजा साहब ने ऐसी भाषा लिखना

प्रारंभ किया नहीं तो ये संस्कृत-गर्भित भाषा लिख सकते थे जैसा कि उन्होंने 'मानव-धर्म-सार' में किया है :—

"तप और वेद से रहित है, प्रतिग्रह में रुचि रखता है ऐसा ब्राह्मण दाता सहित डूबता है जैसे जल में पत्थर की नौका।"

इनकी सबसे सुन्दर भाषा का नमूना वह है जिसका प्रयोग इन्होंने 'राजा भोज का सपना' ऐसे लेखों में किया है। इन लेखों की भाषा बहुत ही चलती हुई है। प्रवाह में यह कभी कभी इंशा अल्ला खाँ की भाषा से मिल जाती है। इस भाषा में अधिक सजाने का प्रयत्न लक्षित नहीं होता पर व्यावहारिक दृष्टि से यह बहुत शक्ति सम्पन्न है। उस समय के मुसलमान गद्य-लेखक प्राय: ऐसी ही भाषा का व्यवहार किया करते थे। तब मुसलमानों को भी संस्कृत शब्दों के बहिष्कार की धुन नहीं सवार हुई थी। 'राजा भोज का सपना' में से एक उद्धरण:—

"जड़ाऊ पलँग और फूलों की सेज पर सोया। रानियाँ पैर दबाने लगीं। राजा की आँख झप गई तो स्वप्न में क्या देखता है कि वह बड़ा संगमर्मर का मंदिर बनकर बिलकुल तैयार हो गया जहाँ कहीं उस पर नक्काशी का काम किया है वहाँ उसने बारीकी और सफाई में हाथी दाँत को भी मात कर दिया है, जहाँ कहीं पच्चीकारी का हुनर दिखलाया है वहाँ जवाहिरोंको पत्थरोंमें जड़कर तसवीरका नमूना बना दिया है"

इधर राजा साहब उर्दू मिश्रित हिंदी के लिए उद्योग कर रहे थे उधर आगरे में राजा लक्ष्मणसिंह ने शुद्ध हिंदी में लिखना प्रारंभ कर दिया था। इन दोनों राजाओं के भाषा-संबंधी सिद्धांतों में भी मत भेद था। राजा लक्ष्मणसिंह ने रघुवंश के अनुवाद की भूमिका में अपनी जो सम्मति प्रकट की है वह यह है "हमारे मत में हिंदी और उर्दू दो बोली न्यारी न्यारी हैं। हिंदी इस देश के हिंदू बोलते हैं और उर्दू यहाँ के मुसलमानों और पारसी पढ़े हुए हिंदुओं की बोलचाल है।" "उर्दू पारसी पढ़े हुए हिन्दुओं की बोलचाल है" यह वाक्यांश बड़े महत्त्व का है। इससे प्रतीत होता है कि उर्दू केवल मुसलमानों ही की भाषा नहीं थी पढ़े लिखे हिंदू भी अपनी नित्य की बोलचाल में इसका व्यवहार करते थे। ऐसी अवस्था में यदि हिंदी अक्षरों में राजा शिवप्रसाद ने उर्दू लिखने का प्रस्ताव किया

तो हमें उनकी नियत पर संदेह नहीं करना चाहिए। वास्तव में उर्दू और हरिश्चंद्री हिंदी के बीच की कड़ी जोड़नेवाले शिवप्रसाद जी ही थे। उनके उपकार को हिंदीवाले भूल नहीं सकते। उन्हीं की डाली हुई नींव पर भारतेंदु जी की प्रांजल भाषा का भव्य प्रासाद खड़ा किया गया। यह बात दूसरी है कि इन दोनों महाशयों में आगे चलकर वैमनस्य हो गया। पर यह उनकी व्यक्तिगत बात थी।

संवत १९१९ में राजा लक्ष्मणसिंह ने कालिदास के शकुंतला नाटक का अनुवाद प्रस्तुत किया। इसकी भाषा अपने सिद्धांत के अनुसार उन्होंने शुद्ध हिंदी ही रखी और यथासाध्य विदेशी शब्दों को बचाया। इनकी भाषा पर प्रांतीय व्रजभाषा का भी कुछ प्रभाव है। यह संस्कृत की तत्समता की ओर नहीं झुकती। घरेलू भाषा की सा मिठास तथा अपनापन इस भाषा में मिलता है। इस पुस्तक की देश-विदेश में बड़ी धूम हुई। संवत् ९३२ में फ्रेडरिक पिन काट ने इसे इंग्लैड में छपवाया और सिविल सरविस की परीक्षा में यह पाठ्य-पुस्तक नियत हुई। शकुंतला का अनुवाद करने के एक वर्ष पूर्व ही संवत् १९१८ में "प्रजा हितैषी" नाम का एक पत्र भी इन्होंने निकालना प्रारंभ किया। उस पत्र की भाषा भी ऐसी ही होती थी। गुणग्राही राजा शिवप्रसाद ने शकुंतला के इस अनुवाद की बहुत प्रशंसा की और संवत् १९२४ में प्रकाशित होने वाले अपने गुटके में इसे भी स्थान दिया। इससे भी प्रतीत होता है कि शिवप्रसाद जी वास्तव में हिंदी का प्रचार चाहते थे। शकुंतला नाटक में से एक अंश नीचे दिया जाता है:—

"जब तक सज्जनों के न्हाने का समय है अप्सरा तीर्थ पर हमको बारी बारी से जाना पड़ता है। इस काम से तो मैं निरचू हुई, अब चलकर उस राजर्षि का वृत्तांत देखूँ, क्योंकि मेनका के संबंध से शकुतला तो मेरा अंग ही हो गई है और मेनका ही ने बेटी के काम निमित्त मुझे भेजा है। हैं! ऋतूत्सव के दिनों में भी राजभवनों में क्यों उदासी सी छा रही है! मुझे यह तो सामर्थ्य है कि बिना प्रकट हुए भी सब वृत्तांत जान लूँ, परंतु सखी की आज्ञा मानना चाहिए। इसलिए इन उद्यान रखनेवालियों के पास ही अपनी माया के बल से अदृश्य होकर बैठूँगी।"

अभी तक हिंदी के स्वरूप के लिए भिन्न-भिन्न प्रकार के प्रस्ताव ही हो रहे थे। भाषा के किसी सर्वसम्मत रूप की प्रतिष्ठा नहीं हो पाई थी। कोई ऐसा शक्तिशाली लेखक नहीं आया जिसको नेता मान सब लोग उसका अनुसरण करना प्रारंभ करते। यह कार्य भारतेंदु हरिश्चंद्र जी के द्वारा पूर्ण हुआ। उनकी सर्वतोमुखी प्रतिभा से लोगों ने उन्हें अपना अगुआ मान लिया। इस दृष्टि से 'आधुनिक काल' भारतेंदु हरिश्चंद्र जी के समय से ही प्रारंभ होता है। यदि निश्चित् तिथि देनी हो तो हम कह सकते हैं कि संवत् १९२५ से–जिस वर्ष 'कविवचनसुधा' का प्रकाशन प्रारंभ, हुआ–आधुनिक काल चला। हरिश्चंद्र जी के समय से लेकर 'सरस्वती' के प्रकाशन के समय तक हम आधुनिक काल का प्रारंभिक काल मान सकते हैं। प्रारंभिक काल में गद्य की भाषा खड़ी बोली रही। पद्य में ब्रजभाषा ही चलती रही। प्रारंभिक काल के अंतिम दिनों में लोगों को यह बात खटकने लगी कि गद्य और पद्य दो भिन्न-भिन्न भाषाओं में लिखे जायँ। खड़ी बोली के लिए आंदोलन प्रारंभ हुआ। कुछ कवियों ने उस बोली में रचनाएँ भी प्रारंभ कर दीं। इसके बाद आधुनिक काल का मध्य काल आता है। यह नागरीप्रचारिणी सभा काशी की स्थापना के बाद प्रारंभ होता है। इसके प्रारंभ में 'सरस्वती' पत्रिका का प्रकाशन प्रारंभ हुआ तथा गद्य और पद्य दोनों क्षेत्रों में पंडित महावीर-प्रसाद जी द्विवेदी का प्रभाव पड़ने लगा। द्विवेदी जी के साहित्य क्षेत्र से हटने के कुछ दिन पहले ही हमारी भाषा का नवीन काल प्रारंभ हुआ। मध्य काल अथवा द्विवेदी काल में खड़ी बोली ने गद्य तथा पद्य दोनों क्षेत्रों में अपना विस्तार किया। इस काल में रचनाएँ उतनी भावप्रधान नहीं हुई। नवीन काल में प्राचीनता के प्रति विरोध प्रारंभ हुआ और गद्य तथा पद्य दोनों में भावों को प्रधानता दी जाने लगी। आधुनिक काल के तीनों विभागों का समय इस प्रकार रखा जा सकता है:—

प्रारंभिक काल ( अथवा हरिश्चंद्र काल )–संवत् १९२४ से १९६० तक
मध्य काल ( अथवा द्विवेदी काल )–संवत् १९६० से १९७५ तक
नवीन काल ( अथवा वर्त्तमान काल )–संवत् १९७५ से २००५ तक

# खड़ी बोली

## प्रारंभिक काल

## संवत् ( १९२५–१९६० )

### गद्य

गद्य की भिन्न-भिन्न शैलियों के प्रस्ताव हो चुके थे पर अभी यह निश्चित् नहीं हो पाया था कि हिंदी गद्य किस आदर्श को लेकर आगे बढ़े। बोलचाल में उर्दू मिश्रित गद्य ही प्रामाणिक माना जाता था। इसका कारण यही था कि पढ़े-लिखे लोगों का अध्ययन प्रायः उर्दू साहित्य का ही होता था। दूसरे उर्दू को राजाश्रय भी प्राप्त था। इसलिए शिष्ट कहलाने के लिए यह आवश्यक था कि अपनी बाहरी बातचीत में हिंदू लोग भी उस भाषा के प्रयोग की सामर्थ्य दिखला दें। हिंदू-समाज का संगठन कुछ ऐसे प्रकार से हुआ है कि बाहर की नवीन बातों का प्रभाव लोगों के आंतरिक घरेलू-जीवन में शीघ्र प्रवेश नहीं कर पाता। इसका फल यह हुआ कि सांसारिक आवश्यकताओं की प्रेरणा से अपने बाहरी जीवन में हिंदुओं ने भी उर्दू को अपना तो लिया पर उनके घरों की पवित्र सीमा के भीतर यह विदेशी-सी भाषा प्रवेश न कर पाई। घरों में प्रांतीय भाषा का ही प्रयोग होता रहा। इसी कारण हिंदी के प्रारंभिक गद्य प्रतिष्ठापकों के सम्मुख यह कठिन समस्या उपस्थित हुई कि किस आदर्श को लेकर आगे बढ़ा जाय। राजा लक्ष्मणसिंह ने विदेशी शब्दों को बचाते हुए एक परिष्कृत देशी शैली का संकेत किया।

भारतेंदु हरिश्चंद्र जी ने भी इसी आदर्श पर आगे बढ़ना समीचीन समझा पर उन्होंने विदेशी शब्दों के उग्र बहिष्कार की उतनी आवश्यता नहीं समझी, जितनी आगरे के राजा साहब समझते थे। हरिश्चंद्र जी ने ऐसे अरबी, फारसी के शब्दों का सदा प्रयोग किया है जो हमारी भाषा में घुलमिल गए थे। इसके अतिरिक्त इन्होंने संस्कृत के शब्द भी अपनी भाषा में रखे। जो संस्कृत के शब्द तद्भव रूप में हमारी भाषा में प्रयुक्त

होते आते थे उन्हें तत्सम रूप में प्रयोग करना इन्होंने उचित नहीं समझा। 'उरिण' आदि शब्दों का प्रयोग बहुधा किया गया है। छिपाव, मूँझल, पचड़ा ऐसे घरेलू शब्दों का प्रयोग भी इनकी भाषा में प्रायः हुआ है। व्यर्थ के मुहावरे इनकी भाषा में अधिक नहीं मिलते पर आवश्यकतानुसार उचित अवसर पर मुहावरों का भी प्रयोग बराबर किया गया है। 'आँखें भर आना', 'नजर चुराना', 'बात लगना', 'पाले पड़ना', 'जी से उतरना', 'आँख लगना', 'नीचा दिखाना', 'कुछ न गिनना', आदि इनके द्वारा प्रयुक्त मुहावरों के कुछ उदाहरण हैं। क्रिया पदों में करै, कहैगा, करैहै आदि प्रयोग बराबर रखे हैं।

खड़ी बोली की एक प्रवृत्ति है जिसके अनुसार सकर्मक क्रियाओं के भूतकाल में कर्त्ता के साथ 'ने' विभक्ति लग जाती है और क्रिया के लिंग का अनुशासन कर्म के लिंग से होता है। जैसे, 'उसने पुस्तक पढ़ी'। कभी-कभी कर्म प्रकट नहीं होता तो भी कर्म का प्रभाव वाक्य-रचना पर पड़ जाता है, जैसे 'उसने अच्छी कही'। यहाँ 'बात' शब्द छिपा हुआ है। ऐसे वाक्यों का प्रयोग प्रायः बोलचाल में होता है। खड़ी बोली की इस विशेषता की ओर ध्यान न रखने से इन्होंने कभी-कभी इस प्रकार के वाक्य भी लिख दिए हैं जैसे—वे डर के मारे कबूल दिए'। इन साधारण बातों के अतिरिक्त हरिश्चंद्र जी ने हिंदी-साहित्य के सम्मुख बहुत ही उच्चकोटि की भाषा का आदर्श उपस्थित किया। विषयों के अनुसार भिन्न-भिन्न शैलियों का प्रयोग भी इन्होंने किया है। गंभीर विषयों का विवेचन करते समय इनकी भाषा संस्कृत पदावली की ओर झुकने लगती थी। इतिहास आदि चलते विषयों पर लिखते समय भाषा व्यावहारिक हो जाती थी। भावावेश की शैली में भाषा में अपूर्व मार्मिकता तथा माधुर्य्य आ जाता था। भावावेश में इनके मुख से जो उद्गार निकले हैं उनमें विदेशी शब्द भी आ गए हैं। यह स्वाभाविक ही हुआ है, क्योंकि भावना की तरंगों में बहता हुआ व्यक्ति विदेशी स्वदेशी के इतने विचार में नहीं पड़ सकता। इनकी संस्कृत गर्भित भाषा प्रायः इस प्रकार की होती थी:—

"इसके बदले यदि कालिदास कण्व ऋषि का छाती पीटकर रोना वर्णन करते तो उनके ऋषि जनोचित धैर्य की क्या दुर्दशा होती अथवा कण्व का शकुंतला के जाने पर शोक ही न वर्णन करते तो कण्व का स्वभाव मनुष्य स्वभाव से कितना दूर जा पड़ता। इसी हेतु कविकुल मुकुट-माणिक्य भगवान् कालिदास ने ऋषि जनोचित भाव ही में कण्व का शोक वर्णन किया।"

इनकी सबसे मधुर भाषा वह हुई है जिसका प्रयोग इन्होंने चंद्रावली, माधुरी आदि में किया है। 'माधुरी' से एक उदाहरण:—

"मेरी लाड़ली! मैं सब भुगते बैठी हूँ, दुख नहीं है तो आँखें क्यों भर आईं? मैंने तो उसी दिन जान ली थी कि तू किसी कि कनौड़ी हो रही है, प्रेम भी कहीं छिपा है? क्यों? जब मैं फूल बीनती दूर निकल गई थी और तू उधर से घूर सरसार चली आती थी, मेरे पास से निकल गई पर तैंने मुझे नहीं देखा कि तू किसै देखै थी, तुझे मेरी कसम जो सच न कहै; उस वेला तुझे कुछ भी याद थी कि तू किसी की ब्हलनी है?"

इस प्रकार यद्यपि विषय के अनुरूप भारतेंदुजी की भिन्न-भिन्न शैलियाँ थीं, तथापि अपने भाषा-विषयक साधारण सिद्धांत का पालन इन्होंने सर्वत्र किया है। वह सिद्धांत यही था कि यथासाध्य भाषा में अपनेपन की रक्षा की जाय। भारतेंदु जी ने तो अपनी 'हरिश्चंद्रचंद्रिका-वाली हिंदी को विशेष महत्त्व दिया है पर 'कविवचनसुधा' में भी हम इसी प्रकार की हिंदी देख सकते हैं। संवत् १९२७ के 'कविवचनसुधा' से एक समाचार दिया जाता है:—

"आजकल राजा चरखारी काशी में पधारे हैं और चतुर्दिक यात्रा करते फिरते हैं। इसी हेतु एक दिन गोपाल मन्दिर में भी गये थे और चाहा कि अस्त्र बांधे भीतर चले जायँ। निःसन्देह वहाँ के द्वारपालों ने रोका क्योंकि कि वह रणभूमि नहीं है कि लोग वहाँ अस्त्र बाँध कर जायँ और युद्ध करें और न वह किसी राजा का दुर्ग है कि वहाँ अस्त्र रख देने से कुछ अप्रतिष्ठा हो जाती?"

संवत् १९३० में 'हरिश्चंद्र-मैगजीन' निकली थी। एक वर्ष के बाद इसका नाम 'हरिश्चंद्र-चद्रिका' हो गया। इसकी भाषा का लोगों ने बड़े चाव से स्वागत किया। इसी की भाषा के विषय में भारतेंदु जी ने लिखा

था 'हिंदी नई चाल में ढली, सन् १८७३ ई०'। इस पत्रिका की हिंदी का भी एक उदाहरण देख लेना उचित होगा:—

"हम सर्कार से और अपने सब आर्य्य भाइयों से हाथ जोड़कर निवेदन करते हैं इसको सब लोग एक बेर चित्त देकर और हठ छोड़कर सुनैं। यदि सर्कार कहै कि हम धर्म्म विषय में नहीं बोलते तो उसका हम से पहिले उत्तर सुन ले। सती होना हमारे यहाँ स्त्रियों का परम धर्म्म है इसको सर्कार ने बल पूर्वक क्यों रोका है? क्योंकि यह धर्म्म प्राण से संबंध रखता है और प्रजा के प्राण की रक्षा राजा को सबके पहिले मान्य है। वैसे ही जो हम कहैंगे उस्से भी प्रजा के प्राण से संबंध है इस्से सरकार को अवश्य सुनना चाहिए। अभी बनारस में बूलानाले पर एक लड़की नल से निकली है।"

भारतेंदु जी की भाषा में हम सर्वत्र उनके हृदय को झाँकता हुआ पाते हैं। इनकी भाषा सर्वदा लेखक के हृदय का रागात्मक संबंध पाठक से स्थापित करने में समर्थ होती है। भाषा में मार्मिकता तथा भावों की गंभीरता है। भावानुरूपता इनकी शैली की एक सलक्ष्य विशेषता है। इनकी दृष्टि चमत्कार-विधान की ओर न थी इसलिए भाषा में अलंकारों आदि के प्रयोग कम हुए हैं। भारतेंदु जी के प्रभाव से प्रभावित होकर अनेक लेखक हिंदी-साहित्य की सेवा करने को उठ खड़े हुए। इन लेखकों में पंडित बदरीनारायण चौधरी, पंडित बालकृष्ण भट्ट, पंडित अंबिकादत्त व्यास, पंडित प्रतापनारायण मिश्र, पंडित राधाचरण गोस्वामी तथा दिल्ली के लाला श्री निवासदास मुख्य हैं। कुछ लेखक स्वतंत्र-रूप से भी साहित्य क्षेत्र में आए पर उन पर भी भारतेंदु जी का प्रभाव स्पष्ट लक्षित होता है। हिंदी के दुर्भाग्य से भारतेंदु जी का निधन संवत् १९४२ में ही हो गया। पर उनके द्वारा साहित्य-गगन में जो बिजली चमक उठी थी, वह बहुत दिनों तक अपना प्रकाश फैलाती रही। उनके द्वारा उत्पन्न स्फूर्ति से बहुत दिन तक साहित्य में ठोस काम होता रहा। उपर्युक्त लेखकों की शृंखला में हम बाबू राधाकृष्णदास का भी नाम ले सकते हैं। इन्होंने भारतेंदु जी द्वारा उठाये हुए काम को बहुत आगे बढ़ाया। इन सब लेखकों की रचनाओं में हम प्रथम यौवन का-सा उल्लास पाते

हैं। जिस प्रकार नवीन धर्म को पाकर जनता बड़े आवेश में उसके प्रचार के लिए आगे बढ़ती है उसी प्रकार मातृभाषा की भावना ने इन लेखकों में अद्भुत स्फूर्ति भर दी थी। यद्यपि इनकी भाषा में उतनी प्रौढ़ता नहीं आ पाई थी, जितनी हम आजकल के गद्य में पाते हैं, पर उसका विकास अपने ढंग से हो चला था। बँगला अँगरेजी आदि भाषाओं का जैसा प्रभाव हमारी भाषा पर आजकल पड़ रहा है, वैसा उस समय नहीं पड़ा था। वे लेखक हिंदी की प्रकृति को पहचानते थे और उसको अक्षुण्ण रखने के लिए सदा तत्पर तथा सतर्क रहते थे। शैलियों की भिन्नता भी हम इनकी रचनाओं में पाते हैं। पं० बालकृष्ण भट्ट तथा पं० प्रतापनारायण मिश्र के लेखों में हास्य-विनोद का पुट सदा वर्तमान रहता था। लाला श्रीनिवासदास विषय के अनुरूप भिन्न-भिन्न प्रकार की भाषाओं का प्रयोग कर सकते थे। ठाकुर जगमोहनसिंह की रचनाओं में दृश्यों के चित्रण तथा भावों के उद्घाटन का प्रयत्न लक्षित होता है।

पंडित प्रतापनारायण मिश्र—ये भारतेंदु जी को अपना नेता मानते थे तथा उन पर असीम श्रद्धा रखते थे। हरिश्चंद्र जी को इन्होंने पूज्यपाद तक लिखा है। एक बार उनसे मिलने पर उनके पैरों पर भी लोट गए थे। हरिश्चंद्र जी के निधन पर इन्होंने उर्दू में एक बहुत ही भावपूर्ण कविता लिखी थी जिसकी दो पंक्तियाँ ये हैं:—

बनारस की ज़मी नाज़ा है जिसकी पायबोसी पर।
अदब से जिसके आगे चर्ख ने गर्दन झुकाई है।

ये भारतेंदु जी की शैली को ही आदर्श मानते थे। पर इनकी शैली वास्तव में उनसे बहुत भिन्न हुई है। भारतेंदु जी की शैली में एक गंभीरता, स्निग्धता तथा सरसता मिलती है। मिश्र जी की शैली में विनोद तथा मनोरंजन की सामग्री अधिक पाई जाती है। मिश्र जी बैसवाड़े के रहने वाले कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे। इनकी भाषा पर पश्चिमी अवधी का कुछ-कुछ प्रभाव अवश्य पड़ा है। पर यह प्रभाव यों ही इनकी भाषा पर नहीं पड़ गया है। ये समझ बूझकर अपनी भाषा में प्रांतीयता रखते

थे। इनकी गंभीर भाषा में यह बात नहीं है पर विनोदपूर्ण लेखों में यह विशेषता प्रायः लक्षित होती है। बैसवाड़ी मुहावरों तथा कहावतों का भी इन्होंने प्रयोग किया है। जैसे—घूरे के लत्ता बिनैं कनातन क डौल बाँधैं, खरी बात शहिदुल्ला कहैं, सबके जी तें उतरे रहैं, मुँह बिचकाना, पख निकालना आदि। प्रांतीय शब्दों का भी इन्होंने प्रयोग किया है, जैसे-टेंव ( स्वभाव ), सेंतमेंत ( बिना मूल्य ), खौखियाना ( क्रुद्ध होकर बोलना )। ये संस्कृत के शब्दों को प्रायः हिंदी के उच्चारण के अनुरूप लिखा करते थे, जैसे—रिषि, रिषीश्वर; रितु आदि। मुहावरों तथा लोकोक्तियों का प्रयोग इनकी भाषा की विशेषता है। प्रांतीय लोकोक्तियों की ओर इनका झुकाव अधिक था। पानी पानी होना, आपे से बाहर होना, धोखे की टट्टी खड़ी करना आदि इनके मुहावरों के कुछ उदाहरण हैं। ये 'लेखणी' 'औगुण' आदि प्रयोग भी कर दिया करते थे। इनके 'भए' आदि प्रयोगों की प्रवृत्ति कोई ऐसी विशेषता नहीं है जो इन्हें उस समय के लेखकों से अलग करती हो। पं० बदरीनारायण चौधरी, पं० बालकृष्ण भट्ट आदि सभी लेखकों में ऐसे प्रयोग मिलते हैं। उस समय के उर्दू-लेखकों ने भी 'हुआ' के लिए 'भया' लिखा है। इनके 'ब्राह्मण' पत्र में हास्यबिनोद, देशभक्ति, देशी कपड़ा, मातृभाषा महत्त्व इत्यादि अनेक विषयों के लेख निकला करते थे। इनके कुछ लेखों के शीर्षकों से इनके विषयों का पता लग सकता है। उनमें से कुछ ये हैं—'धोखा', 'बालक', 'युवावस्था', 'दाँत 'भौं', 'ट', 'द', 'खड़ी बोली का 'पद्य' 'मरे का मारैं शाह मदार', 'पंच परमेश्वर' इत्यादि। इनके लेखों में से दो उद्धरण दिए जाते हैं:—

"इधर आपने जब से स्कूल में पाँव रक्खा तभी से विलायती वस्तुओं के व्यवहार की लत डाल के खर्चा बढ़ा रखा है। यों लेक्चर देने में चाहे जैसी सुन लीजिए, पर बर्ताव देखिए तो पूरा सात समुद्र के पार का पाइएगा। इस पर भी ऐसे लोगों की संख्या इस देस में अब बहुत नहीं है, जो धाए धूपे बिना अपना तथा अपने कुटुम्ब का पालन कर सकते हों। इससे बाबू साहब को भी पेट के लिए कुछ करना पड़ता है, सो और कुछ न कर सकते हैं, न करने में अपनी

इज्ज़त समझते हैं, अतः हेर फेर कर नौकरी ही की शरण सूझती है। वहाँ भी काले रंग के कारण इनकी विद्या बुद्धि का उचित आदर नहीं।"

"सहृदय सुहृद्गण आपस में आप आपकी बोली बोलते भी नहीं हैं। एक हमारे उर्दूदाँ मुलाकाती मौखिक मित्र बनने की अभिलाषा से आते जाते थे, पर जब ऊपरी व्यवहार मित्रता का सा देखा तो हमने उनसे कहा कि बाहरी लोगों के सामने की बात न्यारी है, अकेले में अथवा अपनायतवालों के आगे आप आप न किया करो, इससे भिन्नता की भिनभिनाहट पाई जाती है। पर वह इस बात को न माने; हमने दो चार बार समझाया, पर वह "आप" थे, क्यों मानने लगे! इस पर हमें झुँझलाहट छुटी तो एक दिन उनके आते ही और "आप" का शब्द मुँह पर लाते ही हमने कह दिया कि आप की ऐसी तैसी! यह क्या बात है कि तुम मित्र बनकर हमारा कहना नहीं मानते? प्यार के साथ तू कहने में जितना मज़ा आता है उतना बनावट से आप साँप कहो तो कभी सपने में नहीं आने का। इस उपदेश को वह मान गए।"

पंडित बालकृष्ण भट्ट ने संवत् १९३३ में अपना 'हिंदी प्रदीप' निकाला। इनकी शैली प्रतापनारायण मिश्र की शैली से कुछ-कुछ मिलती थी। विनोदपूर्ण वक्रता इनके लेखों में भी मिलती है। ये आलंकारिक शैली के पक्षपाती प्रतीत होते हैं। उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा इत्यादि अलंकारों का प्रयोग इनके गद्य में बराबर मिलता है। इनका 'चंद्रोदय' नाम का लेख तो रूपक, संदेह, उत्प्रेक्षा आदि से भरा हुआ है। एक उदाहरण,—

"अथवा यह कालरूपी श्रोत्रिय ब्राह्मण के नित्य जपने का ओंकार महामंत्र है, या अंधकार महाराज के हटाने का अंकुश है; या विरहिणियों के प्राण कतरने की कैंची है, अथवा शृंगार-रस से पूर्ण पिटारे के खोलने की कुंजी है, या तारामौक्तिकों से गुँथे हार के बीच का यह सुमेर है; अथवा जंगम जगत्मात्र को डसनेवाले अनंग-भुजंग के फन पर चमकता हुआ मणि है, या निशा-नायिका के चेहरे की मुस्कराहट है; या संध्या नारी की काम-केलि के समय में उसकी छाती पर लगा हुआ नखक्षत है, अथवा जगज्जेता कामदेव का धन्वा है, या तारा मोतियों की दो सीपियों में से एक सीपी है।"

शब्दों के प्रयोग की दृष्टि से हम भट्ट जी की तीन प्रकार की शैलियाँ पाते हैं। एक संस्कृत प्रधान होती थी। दूसरी उर्दू की ओर कुछ-कुछ

झुकती हुई। अपनी तीसरी शैली में वे विदेशी शब्दों का अधिक प्रयोग करते थे। संस्कृत प्रधान शैली में आलंकारिक प्रयोगों की विशेषता है। उर्दू-मिश्रित शैली में वे साधारण विषयों पर लिखा करते थे। मुहावरों का प्रयोग अधिक करते थे। मुहावरों का प्रयोग जितना इन्होंने किया है उतना उस समय के कम लेखकों ने किया। आज कल के हिंदी-लेखक तो मुहावरों की ओर से प्रायः उदास ही रहते हैं। इनकी संस्कृत-प्रधान भाषा इस प्रकार की होती थी:—

"शान्ति और क्षमा के यह आधार थे, तृष्णालता-गहनवन के काटने को मानो कुठार थे, अज्ञान तिमिर के हटाने को सहस्राशु थे, हठ और दुराग्रह आदि महाक्रूर ग्रह के अस्ताचल थे; उदार भाव के हृदय गिरि थे। क्षमा और उपशम महावृक्ष के मूल थे; धर्म की ध्वजा, सत्पथ के दिखानेवाले, शील के सागर, सौजन्य सुमन के कुसुमाकर थे।"

उनकी मिश्रत भाषा नाइत्तिफाकी, खासखूसियत, अज़हद, सिपाहियाना, क़िला ज़ाहिरदारी, मोतक़िद, खामखाह, संजीदगी, नाज़नखरा बेतकल्लुफी, हिमाक़त, गिल्ला, शिकवा इत्यादि विदेशी शब्दों का प्रयोग साधारण बात थी। यह विदेशीपन फारसी अरबी के शब्दों तक ही सीमित न था अंग्रेजी के शब्द भी प्रायः आते रहते थे जैसे— "Education" "Society" "Standard" "Character" "Pulpit" "Formality" "Art of conversation" इत्यादि। इनकी इस प्रकार की भाषा ऐसी होती थी:—

"चंद के उपदेश का असर बड़े बाबू पर कुछ ऐसा हुआ कि उस दिन से यह सब सोहबत-संगत से मुँहमोड़ अपने काम में लग गया। सवेरे से दोपहर तक कोठी का सब काम देखता भालता था; और दोपहर के बाद दो बजे से इलाकों का सब बंदोबस्त करता था। वसूल और तहसील की एक एक मद खुद आप जाँचता था। उजड़े आसामियोंको दिलासा दे और उनकी यथोचित सहायता कर फिर से बसाता था।"

यद्यपि इन दोनों बाबुओं की आँख का पानी ढरक गया था, शरम और दया को पी बैठे थे, कार्य-अकार्य में इन्हें कुछ संकोच न रहा, धृष्टता, अशालीनता और बेहयायी का जामा पहन सब भाँति निरंकुश और स्वच्छंद बन गये थे।

इस मिश्रित भाषा में संस्कृत के शब्दों का तत्सम रूप में प्रयोग

करने का उन्हे आग्रह नहीं था। इस प्रकार के तद्भव रूपों का वे सदा प्रयोग कर दिया करते थे जैसे-गुन-औगुन, मिठास, परख, घिन, लिलार तरुनाई, साखी इत्यादि। सूक्तियों के प्रयोग की ओर भी इनकी रुची थी। संस्कृत, पारसी, अंग्रेजी इत्यादि की सूक्तियाँ इनकी भाषा में बराबर मिलती हैं। कभी-कभी वे संस्कृत के और अरबी फारसी के शब्दों को एक साथ ही रख दिया करते थे। यह कभी तो 'या' लगाकर होता था और कभी युग्मरूप में जैसे—'अपव्यय या फिजूलखर्ची, सोहबत संगत'। लोकोक्तियों का प्रयोग इन्होंने कम ही किया है; 'नाऊ ब्राह्मण हाऊ, जाती देख गुर्राऊ', ऐसी घरेलू कहावतें इनकी भाषा में मिल सकती हैं। शब्दों को ध्वनि के अनुरूप दोहराने की प्रवृत्ति भी इनमें थी; जैसे देखना-भालना, गवार-सवार इत्यादि।

जिस प्रकार पंडित बालकृष्ण भट्टजी 'हिंदी-प्रदीप' लेकर जनता के सामने आये थे उसी प्रकार उपाध्याय पंडित बदरीनारायण (प्रेमघन) 'आनंदकादंबिनी' लेकर आए। इनकी भाषा दो प्रकार की है। अपने 'भारत-सौभाग्य' नाटक आदि में इन्होंने उर्दू मिश्रित भाषा का प्रयोग किया है। अपनी पत्रिका में ये संस्कृत मिश्रित भाषा का प्रयोग किया करते थे। इनकी भाषा में स्वाभाविकता कम है, बनावट तथा कृत्रिमता अधिक। सीधी-सी बात को घुमा फिराकर शब्दाडंबर के द्वारा कहना इन्हें अधिक रुचता था। इसे हम भाषा का सजाना नहीं कह सकते। यह एक व्यक्तिगत विशेषता थी जिसका न तो काव्य-सौंदर्य की दृष्टि से कोई महत्त्व है, न व्यवहार तथा उपयोगिता की दृष्टि से। गद्य में शब्द-मैत्री का भी ये ध्यान रखते थे। इंशा की भाषा की तरह इनकी भाषा में तुकबंदी भी रहा करती थी। एक बार पंडित रामचंद्र शुक्ल से इन्होंने काँग्रेस में दो दल हो जाने पर एक नोट लिखने को कहा। शुक्ल जी की प्रवृत्ति बनावट तथा व्यर्थ के चमत्कार विधान की ओर नहीं थी। इनके लिखे हुए नोट के एक वाक्य में उपाध्याय जी ने कुछ परिवर्तन करवा दिए और उसको इस प्रकार बनवा दिया—"दलों की दलादली में दलपति का भी विचार अद्यावधि दलदल में पड़ा है!" अपने नाटकों में भी

इन्होंने दो प्रकार की भाषाओं का प्रयोग किया है। 'भारतसौभाग्य' से एक उदाहरण दिया जाता है :—

"वे समस्त जन जो सर्वसाधारण के कामों और राजप्रबन्ध में जानकारी प्राप्त करने के उत्कंठित हैं; अपने उस जानकारी की विशेष वृद्धि करें; और अपनी भूलों को सुधारें, और परस्पर सम्मिलन से तुच्छ ईर्षा, द्वेष, दुष्ट विचार को श्रवण, मनन और स्वीकार करने और कराने में धैर्यवान् हो परम मैत्री युक्त मनोजित् हो, प्रसन्नता के प्रकाश करने में भी शिक्षा लाभ करें। और इस प्रकार से वे ऐसे सुशिक्षित कर दिये जायँ, जो यथार्थ में पार्लीमेंट महासभा के सभ्यों के समान वादानुवाद करने के योग्य बन जायँ।"

इनके नाटकों की उर्दू-मिश्रित भाषा प्रायः इस प्रकार की हुआ करती थी :—

"हुजूर क्या करें जब वहाँ से निकाल दी गई, अगर फिर देख पड़ती तो बस उन्हीं सरदारों का हाल होता। उस एजूकेशन की बला की रौशनी में छिपना मुतलक् मुहाल हो गया; और फिर लाजवाब तिलिस्मों के आगे किसी का कुछ चलता भी तो न था, अलाहाजुलक़यास उस मेम मुसम्मात पालिसी का तो कहना ही क्या था गोया जादू की पुतली थी।"

अपनी 'आनंदकादंबिनी' में ये इस प्रकार की भाषा लिखा करते थे:—

इस बार कांग्रेस का अधिवेशन भारत-राजधानी कलकत्ते में होगा, इसी के सिद्धान्त और कार्य प्रणाली के परिवर्तन के विषय में बंगाल में घोर मतभेद उपस्थित हुआ है। क्योंकि बाईस वर्ष पर्य्यंत देश शासन आदि के सुधार के विषय में बारम्बार भारत साम्राज्य से जो प्रार्थनाएँ की गई उसका कुछ फल होते न देखकर प्रजा का अधिकांश दल हताश होकर अब "अपने ही मरने में स्वर्ग देखने" का स्वप्न देख रहा है। इसी से अब वह कोई प्रार्थना भारत साम्राज्य से न कर केवल अपने ही बाहुबल से ऐसे उद्योग में लगना उचित समझता है, जिसकी सिद्धि में न तो अधिक संदेह और न परमुखापेक्षी होना पड़े।"

आनंदकादंबिनी के समाचार भी कभी-कभी अनुप्रास युक्त भाषा में निकला करते थे। एक उदाहरण :—

"श्रीमान् महाराज—लेफ्टिनेन्ट गवर्नर भी आए, शिकार के बहाने जंगल

में भी मंगल मचाए। पहाड़ों पर भी बाजारें लगीं, स्थानिक राजकर्मचारियों की खैरखाहियाँ जगीं। कुछ लोग जो हरखाए तो अनेक बेगार से चिल्लाए, नगर के टाउनहाल में ऐड्रस का तदवीर भी हुआ।"

इस पत्रिका की साधारण सूचनाएँ भी विनोदपूर्ण हुआ करती थीं। संवत् १९४२ की एक सूचना देखिए:—

"हम लोगों की यह इच्छा थी कि वर्ष में कादम्बिनी के दो मेघ साधारण रूप से न हों, विशेष गुणों से सुसज्जित हुआ करें अर्थात् श्रावण फाल्गुन के, परन्तु विलम्ब के कारण यह फाल्गुन का मेघ होली के योग्य लेख से यथार्थ भूषित न हो सका। ग्राहक गण बहुत हँस थोड़े ही में बस करें।"

और यदि योग्य समझें दाम देना भी आरंभ कर चलें, जिस्से परलोक में पापी न समझे जाँयगे, क्योंकि नव महीने हो गये अब तो प्रसव की अवधि भी पूरी हो गई।"

दिल्ली के लाला श्रीनिवासदास मातृभाषा के अनन्य उपासकों में से थे। ये स्वयं भी काय करते थे और दूसरों को भी उत्साहित करते थे। एक बार ये पंडित प्रतापनारायण मिश्र से मिलने गए और उनके चरणों पर एक असर्फी निकालकर रख दी। मिश्रजी स्वाभिमानी प्रकृति के थे, उन्होंने समझा कि हमें तुच्छ ब्राह्मण समझकर यह दान दिया जा रहा है। जब मिश्रजी बिगड़ने लगे तो लाला श्रीनिवासदास ने बड़ी विनम्रता से करबद्ध होकर कहा "भगवन्! मैं तो मातृभाषा के मंदिर पर अक्षत चढ़ाता हूँ"। इनके लिखे हुए तीन नाटक तप्तासंवरण, संयोगिता-स्वयंवर तथा रणधीर-प्रेममोहिनी हैं। परीक्षागुरु नामक इनका एक उपन्यास भी है। 'संयोगिता-स्वयंवर' की पंडित बदरीनारायण चौधरी ने बड़ी कठोर समालोचना की थी। इनके नाटक किस कोटि के हैं, यह आगे नाटकों के प्रसंग में कहा जायगा। तप्तासंवरण तथा रणधीर-प्रेममोहिनी की उस समय बड़ी प्रशंसा हुई थी। तप्तासंवरण को भारतेंदु जी ने 'हरिश्चंद्र-मैगज़ीन' में निकाला था तथा इसका गुजराती अनुवाद गुजरात के 'बुद्धि-वर्द्धक' पत्र में प्रकाशित हुआ था। इनकी भाषा के उदाहरण स्वरूप प्रायः परीक्षागुरु की भाषा उपस्थित की जाती है परंतु इस उपन्यास की भाषा लेखक की साहित्यिक भाषा नहीं है। इन्होंने अपनी भूमिका में स्वयं

लिखा है कि "दिल्ली के रहनेवालों की साधारण बोलचाल पर ज्यादः दृष्टि रक्खी गई है।" दिल्लीवालों का जैसा उच्चारण है उसी के अनुरूप इसकी भाषा है। उसमें उन्के, इस्की, कौन्सा ऐसे प्रयोग बराबर मिलते है। दिल्लीवाले 'में' का उच्चारण कुछ खींच कर करते हैं इसीलिए 'में' के लिए सदा 'मैं' लिखा गया है। 'बोलने का हाव नहीं पड़ता', काँटा कसकै है,' 'सौदागर सै पूछा', इत्यादि प्रयोग दिल्ली प्रांत के ही हैं। इस उपन्यास की भाषा इस प्रकार की है:—

'हाय! हाय! तुम यह क्या कहते हो? मदनमोहन पर तक़ाज़ा हो गया। तुमने यह बात किस्सै सुनी? मैं चाहता हूँ कि परमेश्वर करे यह बात झूठ निकले।' लाला व्रजकिशोर इतनी बात कहकर दुःखसागर में डूब गए, उनके शरीर में बिजली का सा एक झटका लगा, आँखो में आँसू भर आए, हाथ पांव शिथिल हो गये। मदनमोहन के आचरण सै बड़े दुःख के साथ वह यह परिणाम पहिले ही समझ रहे थे।

अपने नाटकों मे इन्होंने संस्कृत नाटकों की उस शैली का पालन किया है जिसमें प्रत्येक पात्र अपनी भाषा बोलता है। उदाहरण के लिए रणधीर-प्रेममोहिनी के लाला सुखवासीलाल उर्दू-मिश्रित भाषा में बोलते हैं, चौबे जी अपनी वृंदावनी भाषा में बोलते हैं तथा नाथूराम मारवाड़ी बनिया अपनी मारवाड़ी बोली बोलता है। श्रीनिवासदास ने सम्मानित पात्रों के द्वारा जिस भाषा का प्रयोग करवाया है उसे हम लाला साहब की निजी भाषा के बहुत पास पहुँचा हुआ मान सकते है। उदाहरण—

"जीवन! तू मुझे कृतघ्न मत समझ, मै कृतज्ञ हूँ। मेरे हृदय में क्रोधकी आग धधकती है, मेरे मनमें मित्रकी प्रीति महकती है, मै बैरिया को तिनके बराबर जानता हूँ। मैं जगतके अपयशको मौतसे बढ़कर मानता हूँ। ये लड़ाई का बाजा मेरे मनकी उमंगको चौगुना बढ़ाता हैं। लड़ाईसे विमुख होना हमारे कुलको कलंक लगाता है, तौभी तेरे लिए, तेरी प्रसन्नताके लिए तू कहे तो मै इन सब बातोंको पानी दूँ। मैं अपने प्राणोसे बढ़कर जस और जससे बढ़कर धर्मको समझता हूँ तौभी तेरे लिए मेरा धर्म जाय तो जावे, तेरी मर्जी बिना कभी कोई काम न करूँगा।"

मुहावरों के प्रयोग भी इनकी भाषा में हुए हैं। बात उड़ाना, जवानी

जमा खर्च करना, क़ागज़ के घोड़े दौड़ाना, लट्टू होना इत्यादि कुछ उदाहरण हैं। ये अँगरेजी शब्दों का भी प्रयोग कभी-कभी अपनी भाषा में कर लिया करते थे। उर्दू के प्रचलित शब्दों, जैसे वाक़िफ़, रुख़सत शामिल तामील आदि का प्रयोग ये अनुचित नहीं समझते थे। इनकी भाषा में मिठास तथा सुकुमारता है। खड़ी बोली साहित्यिक रूप में प्रायः अपनी मिठास खो देती है। जिस प्रकार की रूखी-सी भाषा हम पत्रिकाओं में देखते हैं उस प्रकार की दिल्ली तथा मेरठ में नहीं बोली जाती। दिल्ली की बोली में प्रांतीय मिठास है। यही मिठास हमें लाला जी की भाषा में मिलती है।

मध्यप्रदेश के विजयराघवगढ़ के राजकुमार ठाकुर जगमोहनसिंह जब अपने अध्ययन के लिए काशी आए हुए थे तो इन्हें भारतेंदु जी के संपर्क में आने का सौभाग्य प्राप्त हुआ था। इनकी प्रकृति भी भारतेंदुजी से मिलती थी। ये भी प्रेम-पथिक कवि थे। इनके हृदयपर भी सहानुभूति, स्नेह, सुकुमारता आदि कोमल भावों ने प्रभाव डाला था। एक बात में ये भारतेंदु जी से कुछ भिन्न दिखाई पड़ते हैं। भारतेंदु जी के हृदय का रागात्मक सामंजस्य केवल मनुष्यों के कार्यकलापों तक सीमित था। ठाकुर साहब प्रकृति के स्वच्छन्द स्वरूपों के सौंदर्य पर मुग्ध थे। प्राकृतिक दृश्यों का जैसा वर्णन इन्होंने अपनी रचनाओं तथा 'श्यामास्वप्न' नामक उपन्यास में किया है वैसा उस समय के किसी लेखक ने नहीं किया, ये अपनी भाषा में अलंकारों का भी प्रयोग किया करते थे। छोटे-छोटे वाक्यों की रचना की ओर इनकी रुचि अधिक थी। इन्हैं, मुझैं, बातैं, सच्ची, जिस्में आदि प्रयोग इनके लिए साधारण बात थी। प्रांतीय शब्दों का भी प्रयोग इन्होंने किया है। जैसे—परग (पैर), चिरौरी, भाँख (बोली) खीस (जेब), व्यारी (रात्रि भोजन) आदि। मुहावरों का भी ये प्रयोग किया करते थे, जैसे—आँख लगना, बात काटना, मग जोहना, जी टूक-टूक होना। आदि। इनकी भाषा पर ब्रजभाषा का भी प्रभाव पड़ा। है जिन सुकुमार विषयों को इन्होंने लिया है उनमें भाषा विषयों के अनुरूप हुई है। उदाहरण:—

"इसके दक्षिण विंध्याचल सा अचल उत्तर और दक्षिण को नापता भगवान्

अगस्त्य प... ...ण्डवत् करता हुआ विराजमान है। इसके पुण्य-चरणों को धोती मोती की माला के नाईं मेकलकन्यका बहती है। यह पश्चिमवाहिनी जिस्की सबसे बिलग गति है, अपनी बहिन तापती के साथ होकर विंध्य के कंदरों की दरी में तप करती, सूर्य के तप से तापित, सौतों के सदृश अपने बहु वल्लभ सागर से जा मिलती है। नर्मदा के दक्षिण दण्डकारण्य का एक देश दक्षिण कोशल के नाम से प्रसिद्ध है।

"यहाँ पहुँचते ही उनकी आँखें कोने २ दौड़ीं मानों मुझे ही ढूँढ़ती थीं—मैं ऊपर की खिरकी से उन्हें निहारती थी। वे तो घोड़े पर थे। खोर में इधर उधर देखा—कोई न दिखा तब अपने कलेजे से पलाश की डार मय गुच्छे से मुझे हाथ से चौंका दिया—बोले कुछ नहीं पर चार आँखें हो गईं—हिये से हिया दूर ही से मिल गया—ललाट खुजाने के मिस मुझे प्रणाम किया वृन्दा को देख हँस पड़े।"

पंडित अंबिकादत्त व्यास उच्च कोटि के संस्कृत के विद्वान् थे। इन्हें आर्यसमाज का प्रचार समुचित नहीं प्रतीत हुआ। ये सदा आर्य-समाजियों का विरोध करने तथा सनातनधर्म का प्रचार करने में लगे रहे। अवतारमीमांसा, मूर्त्तिपूजा इत्यादि पुस्तकें इन्होंने सनातनधर्म पर लिखीं। इनके अतिरिक्त आश्चर्य-वृत्तांत नाम का एक उपन्यास भी इन्होंने लिखा है। ललिता नाटिका, गोसंकट नाटक इत्यादि भी इन्होंने लिखा। दयानंद-पाण्डित्य-खंडन नामक पुस्तक में इन्होंने बड़ी योग्यता से स्वामी जी की भाषा में अशुद्धियाँ निकाली हैं। इनके एक-आध लेख को देख-कर इनकी भाषा के विषय में कुछ लोगों ने जो सम्मति प्रकट की है वह ग्राह्य नहीं है। यह कहना कि इनकी भाषा पंडिताऊ तथा गँवारू है ठीक नहीं है। इस प्रकार के प्रयोग उस समय के प्रायः सभी लेखकों में मिलते हैं। इनकी भाषा में उच्च विषयों के प्रतिपादित करने योग्य गंभी-रता है। ये बहुत लंबे-लंबे वाक्य लिख लेते थे, पर कहीं भी शिथिलता नहीं आने पाती थी और न कहीं वाक्यों का अन्वय बिगड़ता था। कुछ उदाहरण दिए जाते हैं:—

"जिस लड़के को कुरते में घुंडी तक लगाना नहीं आता और पाखाने से आ हाथ धोना तक नहीं आता उस लड़के के विशुद्ध दुग्ध के फेन ऐसे कोमल हृदय में यूरोप और अमेरिका की खेती की जाती है। घर से चटनी और घुंघना चाटतेहु ए

स्कूल में पहुँचे कि देखादेखी पेंसिल चाटना तो पहला लेसन् सीखा अब चाहे हिंदू का लड़का मुसल्मान के लड़के से पेंसिल ले और चाहे श्रोत्रिय ब्राह्मण का लड़का धोबी के बच्चे से ले, पेंसिल चाटने के समय कुछ सोचे विचारें सो क्यों ? अब थस्सर नोसर का सर्राटा लेते सरसराकर ऊँचे से ऊँचे दर्जे तक पहुँच गए पर अपने अपने धर्म का कुछ भी मरम न समझा। हाँ यह उन्नति अवश्य भई कि पहले लिफाफा बंद करने को गोंददानी या पानी ढूँढ़ना पड़ता था सो अब तो चट हाथ होंठ पर फेर थूक लगाया और बन्द किया।"

"मैं ऊधर फिरा तो देखा कि हम लोग घूम कर पहाड़ की जड़ में आ गए हैं, औ जिस चेला बाबा को मार्ग दिखलाने को संग लिया था वही लोगों से कह रहा है कि अब सावधान होकर चढ़ो। वहाँ से सिर उठाकर मैंने पहाड़ की चोटी की ओर ताका तो अपूर्व शोभा देख पड़ी कि जैसे पहाड़ आकाश को चूम रहा हो। वह तो अपनी समझ में पहाड़ पर चढ़ने के मार्ग पर हम लोगों को लाया था पर देखा तो मार्ग क्या था, पुरसा पुरसा ऊँचे ढोके थे।"

उस समय के अन्य हिंदी-लेखकों में अलीगढ़ के बाबू तोताराम बी० ए०, बिहार के पंडित केशवराम भट्ट, पंडित राधाचरण गोस्वामी, पंडित मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या, पंडित भीमसेन शर्मा, पं० दुर्गाप्रसाद मिश्र, पं० सदानंद मिश्र, बाबू रामकृष्ण वर्मा आदि के नाम भी उल्लेख्य हैं। बाबू रामकृष्ण वर्मा ने 'भारतजीवन' के संपादन के अतिरिक्त बहुत से नाटक तथा उपन्यासों के अनुवाद भी प्रस्तुत किए थे। अपने अनुवादों में हिंदी के स्वरूप की रक्षा का ये सदा ध्यान रखते थे। इनके अनुवादों की भाषा इस प्रकार की होती थी:—

"अब हमारी मनोकामना सिद्ध हुई। तो इस आँधी के आरंभ होने के पूर्व ही मेरा यहाँ से हट जाना ही उत्तम है। इस विषय में आप लोगों का अनुरोध हमारे प्रति उचित नहीं है। देखो, हम वृद्ध तपस्वी हैं, और आप सब्री देवनारी हैं। आप लोगों में सर्वापेक्षा कौन अधिक सुन्दरी है यह निर्णय हम से नहीं हो सकता, अतएव इस कनकपद्म को हम, यह देखो, भगवान् विंध्याचल के शृंग पर रख देते हैं।

इन लेखकों के अंत में बाबू राधाकृष्णदास का भी नाम ले लेना उचित होगा। इन्होंने प्रारंभिक काल में ही लिखना प्रारंभ किया था

और मध्यकाल तक लिखते रहे। इनकी रचानाएँ 'सरस्वती' आदि में भी निकलती थीं। इनकी भाषा बहुत प्रौढ़ तथा व्याकरण सम्मत है। च्युत-संस्कृति दोष जो उस समय के प्रायः लेखकों में मिलता है इनकी भाषा में नहीं पाया जाता। जीवनचरित्र, इतिहास, नाटक इत्यादि अनेक विषयों पर इन्होंने लिखा है। दुःखिनी बाला, महारानी पद्मावती, सती प्रताप, महाराणा प्रतापसिंह, इनके प्रसिद्ध नाटक हैं। सती-प्रताप का प्रारंभिक भाग भारतेंदु जी ने स्वयं लिखा था। इनकी ब्रजभाषा की कविताएँ भी सुंदर होती थीं। इन्होंने 'रहीम' के दोहों पर कुंडलियाँ भी जोड़ी हैं। इनके गद्य का एक उदाहरण दिया जाता है:—

"इन दिनों भाषारसिक समाज में इस बात की चर्चा फैल रही है कि भाषा-कविता की भाषा क्या होनी चाहिए? कुछ लोगों की सम्मति है कि ब्रजभाषा के अतिरिक्त प्रचलित बोलचाल की भाषा में कविता हो ही नहीं सकती, और कुछ कहते हैं कि ब्रजभाषा की कविता हिन्दी भाषा की कविता ही नहीं है, वह केवल एक प्रान्त की भाषा कविता कही जा सकती है; कविता जब खड़ी बोली में होगी तभी वह हिन्दी कविता कहलाने योग्य होगी। मेरी समझ में दोनों ही दलवाले कुछ भ्रम में हैं।"

## सामयिक पत्र पत्रिकाएँ

### ( संवत् १९०२ से १९५७ तक )

उस समय के प्रायः हिंदी के गद्य-लेखक पत्र-संपादक भी थे। राजा शिवप्रसाद के प्रसंग में उनके 'बनारस अखबार' के विषय में कहा जा चुका है। यह पत्र उर्दू जाननेवालों हो के काम का था। हिंदीवालों के लिए कोई पत्र तब तक नहीं निकला था। संवत् १९०७ में बाबू तारामोहन मित्र के उद्योग से 'सुधाकर' नाम का पत्र काशी से निकला। इसके दो वर्ष बाद आगरे से मुंशी सदासुखलाल के संपादन में 'बुद्धिप्रकाश' नाम का पत्र निकला। इसकी भाषा बहुत ठिकाने की होती थी, क्योंकि मुंशी जी उस समय के प्रसिद्ध हिंदी लेखकों में थे। इसके बाद भारतेंदु जी के तीनों प्रसिद्ध पत्र—कविवचनसुधा, हरिश्चंद्र-चंद्रिका तथा बाला-बोधिनी—निकले। संवत् १९२८ में पंडित सदानंद के संपादकत्व में

'अल्मोड़ा अखबार' अल्मोड़ा से निकला था। कलकत्ते से सब से पहला पत्र बाबू कार्तिकप्रसाद ने निकाला था। इसका नाम 'हिंदी दीप्ति प्रकाश' था। इस पत्र के लिए बाबू साहब को बहुत प्रयत्न करना पड़ा। कभी-कभी तो उन्हें लोगों को पत्र सुनाने तक जाना पड़ता था। इस पत्र में भारतेंदु जी भी कभी-कभी लिखा करते थे। बिहार प्रांत से सबसे पहला पत्र 'बिहार-बंधु' संवत् १९२९ में निकला। इसके संपादक पंडित केशवराम भट्ट थे। इसकी भाषा-व्याकरण की दृष्टि से तो सुंदर होती थी, पर भट्ट जी का झुकाव उर्दू-पदावली की ओर विशेष रहता था। कुछ दिनों के बाद यह पत्र साप्ताहिक से मासिक हो गया।

संवत् १९३४ में पंडित दुर्गाप्रसाद मिश्र, पंडित सदानंद मिश्र, पंडित छोटूलाल मिश्र और बाबू जगन्नाथ खन्ना के उद्योग से कलकत्ते में 'भारतमित्र कमेटी' का संगठन हुआ और 'भारतमित्र' पत्र का प्रकाशन प्रारंभ हुआ। जब पंडित छोटूलाल मिश्र इसके संपादक थे तो भारतेंदु जी भी इसमें कभी-कभी लिखा करते थे। इसी वर्ष लाहौर से पंडित गोपीनाथ के संपादकत्व में 'मित्रविलास' नाम का एक साप्ताहिक पत्र निकला। इसके विषय प्रायः धार्मिक रहते थे। पंजाब प्रांत में हिंदी-प्रचार के लिए इस पत्र से बहुत काम हुआ। इसके पहले पंजाब में बाबू नवीनचंद्र राय के प्रबन्ध से प्रकाशित 'ज्ञान प्रदायिनी पत्रिका' थी। बाबू नवीनचन्द्र यद्यपि हिंदी के पक्षपाती थे और स्वयं बहुत शुद्ध हिंदी लिख सकते थे, पर अपने पत्र के लिए उर्दू-मिश्रित भाषा ही रखना उन्होंने उचित समझा। इसका कारण संभवतः यही था कि वे ब्रह्मसमाज का प्रचार करना चाहते थे। प्रचार के लिए लोगों के संपर्क में आना आवश्यक था। पंजाबी साधारण जनता उस समय हिंदी से विशेष परिचित नहीं थी। कलकत्ते से प्रकाशित होनेवाले दो पत्रों का उल्लेख ऊपर हो चुका है। संवत् १९३५ में वहाँ से दो प्रसिद्ध पत्र और निकले। पंडित दुर्गादत्त मिश्र के संपादन में 'उचितवक्ता' और पं० सदानंद मिश्र के संपादन में 'सार-सुधानिधि'। उचितवक्ता में उस समय के प्रसिद्ध विद्वान् लेख लिखा करते थे। यह पत्र मातृभाषा का पक्षपाती था। सारसुधा-

निधि की भाषा बहुत ही परिमार्जित होती थी।

संवत् १९३९ में मिर्जापुर से पंडित बदरीनारायण चौधरी ने 'आनंदकादंबिनी' प्रकाशित करना प्रारंभ किया। हिंदी के दूसरे प्रसिद्ध लेखक पंडित बालकृष्ण भट्ट संवत् १९३३ से ही प्रयाग से 'हिंदी-प्रदीप' नाम का पत्र निकाल रहे थे। पंडित अंबिकादत्त व्यास का 'पीयूष-प्रवाह' (संवत् १९४१) थोड़े ही दिन चल कर बंद हो गया। जिस वर्ष पं० अंबिकादत्त व्यास ने अपना पत्र निकाला था उसी वर्ष काशी का प्रसिद्ध पत्र 'भारतजीवन' निकला। यह बहुत दिनों तक मातृभाषा की सेवा करता रहा। कई वर्ष बंद रहने के बाद इसका प्रकाशन अभी कुछ वर्ष हुए फिर प्रारंभ किया गया था, पर यह चल नहीं सका। कानपुर से पंडित प्रतापनारायण मिश्र के संपादन में ब्राह्मण (संवत् १९४०) नाम का पत्र निकला। इस पत्र की चर्चा मिश्र जी के प्रसंग में हो चुकी है। इसमें देश-भक्ति, समाजसुधार, मातृभाषा-प्रचार इत्यादि विषयों पर लेख निकलते थे। यह पत्र जनता की ज्ञान-वृद्धि के साथ-साथ मनोरंजन भी किया करता था।

'हिंदुस्तान' नाम का प्रसिद्ध पत्र पहले-पहल संवत् १९४० में इंग्लैंड से निकला क्योंकि इसके संपादक तथा संचालक राजा रामपालसिंह उस समय वहीं थे। कुछ दिनों तक यह पत्र हिंदी तथा अँगरेजी में निकलता रहा। इसके बाद इन दो भाषाओं के साथ-साथ इसमें उर्दू के लेख भी निकलते थे। जब राजा साहब स्वदेश लौट आए तो उन्होंने इस पत्र को दैनिक रूप में यहीं से निकालना प्रारंभ किया। इस पत्र का मुख्य विषय राजनीति था। इसकी राजनीतिक टिप्पणियों का देश में बहुत महत्त्व था। अँगरेजी पत्र भी इसके उद्धरण दिया करते थे। इसके संपादकों में देशपूज्य स्व० पंडित मदनमोहन मालवीय, बाबू अमृतलाल चक्रवर्ती, लाला बालमुकुंद गुप्त, पंडित प्रतापनारायण मिश्र ऐसे लोग रह चुके हैं। इन पत्रों में से कुछ तो थोड़े दिन चलने के पश्चात् बंद हो गए। बहुत से बहुत दिनों तक मातृभाषा की सेवा करते रहे।

इनके अतिरिक्त दो और पत्र महत्त्व के हैं जिनके नाम अभी नहीं

आए। कलकत्ते से बाबू योगेशचंद्र वसु के प्रयत्न से 'हिंदी वंगवासी' का प्रकाशन संवत् १९४७ में आरंभ हुआ। इसमें चित्र भी रहते थे। यह पत्र सनातनधर्म का पक्षपाती था। इसके ग्राहकों की संख्या सहस्रों तक पहुँच गई थी। इस पत्र का इतना प्रचार था कि लोग 'वंगवासी' शब्द का अर्थ ही अखबार समझा करते थे। इन प्रारंभिक काल के प्रायः अंत में बंबई से 'वेंकटेश्वर समाचार' (संवत् १९५२) का प्रकाशन प्रारंभ हुआ। ये दोनों पत्र अभी तक उसी रूप में चल रहे हैं। इन पत्रों के अतिरिक्त कुछ धार्मिक तथा जातीय पत्रिकाएँ भी निकली थीं। दो एक पत्र आर्यसमाजियों के उत्साह से निकले थे। इनका क्षेत्र स्वाभाविकतः संकुचित था।

## नाटक तथा उपन्यास

संवत् १९३० में भारतेंदु जी ने अपना पहला मौलिक नाटक 'वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति' नाम का लिखा। इसके पश्चात् सत्य हरिश्चंद्र, चंद्रावली, भारत दुर्दशा, अंधेर नगरी, नील देवी, प्रेम योगिनी इत्यादि नाटक इन्होंने लिखे। दिल्ली के लाला श्रीनिवासदास ने रणधीर प्रेममोहिनी, संयोगिता स्वयंवर और तप्तासंवरण नामक तीन नाटक प्रस्तुत किए। पंडित अंबिकादत्त व्यास ने ललिता नाटिका, गोसंकट नाटक तथा भारत-सौभाग्य लिखे। भारत-सौभाग्य नाम का एक नाटक उपाध्याय बदरीनारायण चौधरी ने भी लिखा था। पंडित प्रतापनारायण ने गोसंकट, कलिकौतुक रूपक आदि नाटक लिखे थे। नाटक लिखनेवालों के सम्मुख एक विचारणीय प्रश्न था। अँगरेजी नाट्यशैली संस्कृत नाट्यशैली से सर्वथा भिन्न है। इसका कारण दोनों देशों की भिन्न-भिन्न परिस्थितियाँ हैं जिनमें रहकर नाटकों का विकास हुआ है। जब बंगाली समाज अँगरेजों के संपर्क में आया तो उस पर विलायती संस्कृति का बहुत प्रभाव पड़ा। बंगालियों ने अँगरेजों की नाट्यशैली का अनुकरण करना आरंभ किया। संस्कृत के नाटकों में नान्दी पाठ, सूत्रधार की प्रस्तावना, कवि-परिचय इत्यादि का बहुत विस्तार किया जाता है। संधियों इत्यादि के नियम भी बहुत जटिल हैं। भारतेंदु

हरिश्चंद्र ने न तो संस्कृत की जटिल शैली का पूर्ण अनुसरण किया और न विलायती शैली को एक दम से अपनाया। उनका मार्ग दोनों के बीच का था। अपने बड़े नाटकों में प्रस्तावना की योजना वे बराबर किया करते थे। छोटे-छोटे प्रहसनों में उन्होंने उसकी आवश्यकता नहीं समझी।

लाला श्रीनिवासदास ने अपने तप्तासंवरण नाटक में सूत्रधार आदि की योजना की है। इसमें एक प्रेमकथा का वर्णन है जो 'रानी केतकी की कहानी' तथा शकुंतला नाटक के संमिश्रण से बनी है। भेद इतना ही है कि यहाँ गौतम ऋषि संवरण ( नायक ) को शाप देते हैं। पाँच छोटे-छोटे अंकों में यह नाटक बहुत ही सुन्दर बना है। इन्होंने अपने रणधीर-प्रेममोहिनी नाटक में प्रस्तावना की योजना नहीं की है। इसमें अंक और गर्भांक रखे गए हैं। यह नाटक अभिनय के योग्य भी बना है। इसमें एक बहुत शिष्ट प्रहसन भी रखा गया है। यह प्रहसन मुख्य कथा पर ऊपर से चिपका हुआ नहीं है। मुख्य कथा के साथ-साथ उसके अनिवार्य अंग की तरह आगे चलता है। हास्य की योजना संस्कृत नाटकों में भी ठीक नहीं हुई। संस्कृत नाटककार विनोद के लिए सर्वदा प्रायः एक पेटू ब्राह्मण उपस्थित करते थे। यह रुचि बहुत भद्दी है। यह सब देखते हुए लाला श्रीनिवासदास अपने नाटकों के कारण बहुत ही प्रशंसा के योग्य हैं। इनका संयोगिता-स्वयंबर नाटक वैसा नहीं बन सका। अन्य नाटककारों की कृतियाँ नाट्यकाल की दृष्टि से अधिक महत्व नहीं रखतीं। पंडित बदरीनारायण चौधरी का भारत-सौभाग्य नाटक किसी काम का नहीं हुआ है। इसमें सब मिलाकर प्रायः ९० के लगभग पात्र हैं।

उस समय नाटकों की जो बाढ़ आई उसका मुख्य श्रेय बाबू हरिश्चंद्र जी को है। इस सिद्धांत में बहुत कुछ सत्यता है कि एक अच्छा अभिनेता ही अच्छा नाटककार हो सकता है। रंगमंच की आवश्यकताओं तथा कठिनाइयों को बाहर से कोई कैसे समझ सकता है। भारतेंदु जी स्वयं उच्चकोटि के अभिनेता थे। बलिया के हिंदी प्रेमी कलक्टर के निमंत्रण पर वे अपने मंडल को लिए दिए वहाँ गए थे और

अपने कई नाटकों का तथा रविदत्त शुक्ल के बनाए हुए देवाक्षरचरित्र नाटक का अभिनय किया था। हरिश्चंद्र नाटक का अभिनय बड़ी ही सुंदरता से किया गया था। श्मशान के अंतिम दृश्य पर लोगों में इतनी करुणा जाग्रत हो गई कि अँगरेज रमणियों तक को आँसू पोछ कर रूमाल निचोड़ने पड़े थे। भारतेंदु जी की सफलता का रहस्य इसी बात में है। हम चाहें तो यह कह लें कि भारतेंदु जी के नाटक उच्च कला की दृष्टि से उतने सुंदर नहीं हुए परंतु हमें यह भी स्मरण रखना चाहिए कि भारतेंदु जी के इतने दिनों बाद तक भी हम उच्च कोटि के अधिक नाटक प्रस्तुत नहीं कर सके हैं। जब तक हिंदीवालों के पास अपना रंगमंच नहीं हो जाता तब तक उच्चकोटि के अभिनय के योग्य नाटकों की आशा करना केवल दुराशा मात्र है। भारतेंदु काल के अंत में बाबू राधाकृष्णदास के रूप में हम एक सफल नाटककार को पाते हैं। इनके मुख्य नाटक दुःखिनी बाला, महारानी पद्मावती तथा महाराणा प्रतापसिंह हैं। महाराणा प्रतापसिंह नाटक उनके सब नाटकों में अधिक महत्व का है। यह अभिनय के योग्य भी हुआ है। कई बार सफलता-पूर्वक यह रंगसंच पर आ चुका है। भावोद्रेक की दृष्टि से भी यह उच्चकोटि का है। भारतेंदु जी के सती प्रताप नाटक को भी इन्होंने पूरा किया था। भारतेंदु जी ने विद्यासुंदर, पाखंड विडंबन, धनंजय विजय, कर्पूर मंजरी, मुद्राराक्षस, नाटकों के अनुवाद भी प्रस्तुत किए थे। अलीगढ़ के बाबू तोताराम बी० ए० ने अँगरेजी एक नाटक का अनुवाद केटो वृत्तांत नाम से किया था।

उपन्यास क्षेत्र में भी इस समय कुछ प्रारंभिक काम हुआ। हिंदी का सबसे पहला उपन्यास जो संभवतः 'रानी केतकी की कहानी' है। इसके बाद श्रीनिवासदास के परीक्षागुरु का नाम लिया जा सकता है। इसमें दिल्ली के एक रईस की कथा बड़े विस्तार से लिखी गई है। चरित्र-चित्रण पर भी ध्यान रखा गया है। ठाकुर जगमोहनसिंह का श्यामा-स्वप्न भी एक सुंदर उपन्यास है परंतु उसके पात्र संभवतः इस लोक के नहीं हैं। पंडित अंबिकादत्त व्यास ने भी 'आश्चर्य-वृत्तांत' लिखकर

उपन्यासों में योग दिया। जैसा कि इसके नाम से ही ज्ञात होता है, लोगों को चकित करने के लिए इसमें एक मनगढंत कथा लिखी गई है। बैठे-ठाले मन बहलाव के लिए साधारण कोटि के पाठकों का मनोरंजन इससे हो सकता है। पंडित बालकृष्ण भट्ट ने 'सौ अजान एक सुजान' तथा 'नूतन ब्रह्मचारी' दो छोटे-छोटे उपन्यास लिखे हैं। राजा शिवप्रसाद गुप्त का 'राजा भोज का सपना' एक कहानी ही है। इसी समय में बँगला के उपन्यास एवं नाटकों का अनुवाद भी प्रारंभ हुआ। भारतेंदु जी के फुफेरे भाई बाबू राधाकृष्णदास ने 'स्वर्णलता', 'मरता क्या न करता' के अनुवाद किए। पंडित प्रतापनारायण मिश्र ने राजसिंह, इंदिरा, राधारानी आदि के अनुवाद बँगला से किए। बाबू गजाधरसिंह ने बंगविजेता और दुर्गेशनंदिनी के अनुवाद किए। पंडित राधाचरण गोस्वामी ने भी कुछ अनुवाद प्रस्तुत किए।

यहाँ तक तो साहित्य-रचना की बात हुई। परंतु हिंदी-सेवकों के सम्मुख केवल यही प्रश्न नहीं था। लेखकों के साथ-साथ पाठक उत्पन्न करने की भी आवश्यकता थी। उर्दू के राजभाषा होने के कारण शिक्षा-विभाग में हिंदी को कोई महत्त्व प्राप्त न था। उर्दू की ओर लोग नौकरी पाने की आशा से झुकते थे। उर्दू के राजभाषा होने से एक कठिनाई और थी। जन साधारण अपनी प्रार्थनाओं को न्यायाधिकरण तक सुविधापूर्वक नहीं पहुँचा पाते थे। इसके लिए भी आंदोलन करने की आवश्यकता थी। जन साधारण को हिंदी से परिचित कराने के लिए कैसे-कैसे उद्योग किए गए इसका अनुमान केवल इस बात से हो सकता है कि कलकत्ते के बाबू कार्तिकप्रसाद अपने समाचार-पत्र लोगों को सुनाने जाया करते थे। और भी भिन्न-भिन्न नगरों में हिंदी-सेवक इस दिशा में कार्य कर रहे थे। मेरठ के पंडित गौरीदत्त जी ने संवत् १९३८ में सब काम छोड़ नागरीप्रचार ही को अपना ध्येय बनाया; इस कार्य को लौकिक व्यवहार ही समझ कर नहीं किंतु अपना धार्मिक कर्त्तव्य समझ कर। इनके उद्योग से उन दिनों मेरठ के आस-पास हिंदी का बहुत प्रचार हुआ। मेरठ की नागरीप्रचारिणी सभा की स्थापना इनके

ही उद्योग का फल था। इन्होंने मेरठ में नागरी पाठशाला भी स्थापित की थी। यही नहीं; आस-पास के और भी बहुत से स्थानों में इन्होंने नागरी पाठशालाओं की स्थापना के लिए उद्योग किए। जिस प्रकार मेलों-तमाशों में ईसाई-प्रचारक अपनी पुस्तकें लिए पहुँच जाते हैं उसी प्रकार गौरीदत्त जी भी नागरी का झंडा लिए पहुँचते थे। जैसे राम के भक्तों से लोग प्रणाम के स्थान पर 'जय सियाराम' कहते हैं वैसे ही इनसे लोग 'जय नागरी की' कहा करते थे। संवत् १९५१ में दफ्तरों में नागरी के प्रवेश के लिए इन्होंने एक 'मेमोरियल' भेजा था।

रंगमंच के द्वारा भी हिंदी-प्रचार का उद्योग किया जाता था। बाबू हरिश्चंद्र, पंडित प्रतापनारायण मिश्र, राय देवीप्रसाद पूर्ण ऐसे लोग हिंदी नाटकों के प्रचार की पवित्र कामना ही से अभिनय के लिए उतरते थे। संयुक्त प्रांत के अतिरिक्त अन्य प्रांतों में भी हिंदी पाठक उत्पन्न होने लगे थे। बंबई ऐसे दूर प्रांत में वेंकटेश्वर पत्र का प्रकाशन ही इसका प्रमाण है। कलकत्ता तो मानो हिंदी पत्रों का केंद्र ही हो रहा था। ये सब उद्योग शुद्ध साहित्यिक दृष्टि से किए गए थे।

धार्मिक उत्साह ने भी हिंदी-प्रचार में सहायता पहुँचाई। ईसाई धर्म-प्रचारक ईसा के बलिदान का संदेश हिंदी ही के द्वारा ग्रामीण तथा अशिक्षित हिंदू जनता को सुनाया करते थे। इनके उद्योगों से हिंदी प्रचार में बहुत सहायता मिली। आर्यसमाजियों ने तो आर्यभाषा ( हिंदी ) का प्रचार अपने धर्म का एक अङ्ग ही मान लिया था। इन्हीं लोगों के उद्योगों का यह फल था कि उन दिनों पञ्जाब ऐसे प्रांत में हिंदी पुस्तकों का प्रकाशन संभव हुआ। इन धार्मिक आंदोलनों का विरोध करने को सनातनधर्मी पंडित भी उठने लगे। पण्डित श्रद्धाराम फुल्लौरी, पण्डित अम्बिकादत्त व्यास आदि ऐसे ही लोगों में थे। इस अद्भुत धार्मिक जागृति के फलस्वरूप सम्पूर्ण उत्तर भारत में तथा गुजरात और उत्तरी मध्यप्रांत में हिंदी भाषा ने अपने पैर फैलाए।

जिस समय हिंदी प्रेमी सर विलियम म्योर यहाँ के लाट थे उस

समय हिंदी को राजभाषा बनाने के लिए बहुत उद्योग किया गया था। भारतेंदु जी ने इसके लिए सभाओं की योजना की थी, प्रार्थना-पत्र भेजे थे तथा समाचारपत्रों के द्वारा भी इसका आंदोलन किया था। केंपसन साहब उस समय शिक्षा-विभाग के डाइरेक्टर थे। राजा शिवप्रसाद से उनसे खूब पटती थी। हिंदी के दुर्भाग्य से उस समय भारतेंदु जी के तथा राजा साहब के बीच कुछ वैमनस्य सा हो गया। सारे उद्योगों का कुछ भी फल न हुआ। इसके पीछे 'एज्यूकेशन कमीशन' के समय भी इन्होंने हिंदी के लिए बहुत उद्योग किया था। इन उद्योगों में यद्यपि तात्कालिक सफलता नहीं मिली, पर हिंदी की चर्चा सुदूर देशों में होने लगी। फ्रांस के पत्रों में भी इस विषय की टिप्पणियाँ कभी-कभी निकलती थीं। इंगलैंड के फ्रेडरिक पिनकाट ने भारतवर्ष की अनेक भाषाओं का अध्ययन किया था। वे हिंदी से बहुत प्रभावित हुए थे। इन्होंने हिंदी की अनेक पुस्तकों का संपादन किया था। यह हिंदी ही का प्रेम था कि संवत् १६५२ में ये महाशय भारतवर्ष आए। अँगरेज हिंदी-प्रेमियों में सर ग्रियर्सन साहब ने भी बहुत से हिंदी के उपकार के काम किए। बिहारी-सतसई, पद्मावती, भाषाभूषण, तुलसीकृत रामायण इत्यादि ग्रंथों का संपादन भी इन्होंने किया था। संवत् १९४६ में इन्होंने Modern Vernacular Literature of Northern Hindustan प्रकाशित किया इस प्रकार हिंदी का प्रचार बराबर हो रहा था। संवत् १६५० में बाबू श्यामसुन्दरदास वर्मा (बाद में रायबहादुर बाबू श्यामसुन्दरदास जी), पंडित रामनारायण मिश्र, ठाकुर शिवकुमारसिंह आदि के उद्योग से काशी नागरीप्रचारिणी सभा की स्थापना हुई। बाबू राधाकृष्णदास जी इसके प्रथम सभापति नियुक्त हुए। बाबू रामकृष्ण वर्मा, रायबहादुर पंडित लक्ष्मीशंकर मिश्र, बाबू रामदीनसिंह, बाबू गदाधरसिंह, बाबू कार्तिकप्रसाद खत्री इत्यादि सज्जन इस सभा के सहायकों में थे। संवत् १९५२ में इस सभा ने लार्ड मैकडानल को नागरी के दफ्तरों में प्रवेश के लिए एक आवेदन पत्र समर्पित किया था। इस विषय पर विचार करने का वचन दिया गया। भिन्न-भिन्न नगरों में आंदोलन

प्रारम्भ किया गया। स्थान-स्थान पर सभाएँ की गईं। अनेक सज्जन लोगों के हस्ताक्षर लेने के लिए भेजे गए।

इस आंदोलन के प्रधान नेता देश पूज्य श्रीमान् पंडित मदनमोहन मालवीय जी थे। "अदालती लिपि और प्राइमरी शिक्षा" नाम की एक बहुत बड़ी पुस्तक अँगरेजी में मालवीय जी ने लिखी। इस पुस्तक में प्रामाणिक आधारों की सहायता से बहुत ही तर्कपूर्ण शैली में यह दिखाया गया कि अदालतों में नागरी का प्रवेश न होने से जनता को कैसे-कैसे कष्ट होते हैं। संवत् १९५५ में एक डेपुटेशन लाट साहब से मिला और नागरी का मेमोरियल समर्पित किया। यह डेपुटेशन कितना प्रभावशाली था यह इसी से समझा जा सकता है कि इसमें अयोध्या-नरेश महाराज प्रतापनारायणसिंह, माँडा नरेश रामप्रसादसिंह, राजा बलवन्तसिंह, डाक्टर सुन्दरलाल, पूज्य मालवीय जी ऐसे गण्यमान्य तथा प्रतिष्ठित सज्जन सम्मिलित थे। इन सब उद्योगों का यह फल हुआ कि संवत् १९५७ में कचहरियों में नागरी के प्रवेश की घोषणा हुई। इस प्रारम्भिक काल में गद्य-साहित्य की जो अवस्था थी उसका संक्षिप्त दिग्दर्शन अब तक किया गया। कविता-क्षेत्र में इस प्रारम्भिक काल में कैसे प्रयत्न किए गए उनका उल्लेख आगे के प्रकरण में होगा। प्रारम्भिक काल में व्रजभाषा ही काव्य-भाषा रही। व्रजभाषा के कवियों का वर्णन व्रज-काव्य-धारा प्रकरण में हो ही चुका है। अतः अगले प्रकरण में कुछ प्रेरक प्रवृत्तियों का उल्लेख तथा प्रारम्भ के दो एक खड़ी बोली के कवियों का वर्णन ही किया जावेगा।

---

# खड़ी बोली

## प्रारंभिक काल

### ( संवत् १९२४–१९६० )

#### पद्य

आधुनिक काल के पहले तक हिंदी कविता का विषय मुख्यतः प्रेम रहा। इस प्रेम का आलंबन जब लौकिक होता था तो शृंगारी कविताओं की सृष्टि होती थी और जब लोकोत्तर आनंद का आश्रय ग्रहण किया जाता था तो भक्ति-काव्य की रचनाएँ होती थीं। इन दोनों प्रकार की रचनाओं में समान रूप से विस्तृत होनेवाली वृत्ति का यदि हम नामोल्लेख करना चाहें तो वह यही 'प्रेम वृत्ति' है। वीर रस के काव्यों की सृष्टि भी हिंदी साहित्य में इसी लौकिक प्रेम की प्रेरणा से हुई। प्रायः वीर रस के काव्यों मे क्रोध, द्वेष, यु आदि की प्रवृत्तियों की स्थापना के पीछे किसी न किसी प्रेम-कथा का योग अवश्य रहता था। शुद्ध वीर रस के काव्य हिंदी में कुछ ही मिलेंगे। इन कविताओं की धारा प्रवाहित होते-होते आधुनिक काल तक पहुँची थी। बहुत लंबे काल तक एक ही विषय पर लिखते-लिखते कवियों की उक्तियों में बासीपन आ गया था। वही नायक नायिका की कथा, वही राधाकृष्ण की चर्चा। इस छोटे से संकुचित क्षेत्र में कल्पना की उड़ान जहाँ तक हो सकती थी वहाँ तक हुई। फिर उन्हीं बातों की आवृत्ति, पुनरावृत्ति प्रारंभ हुई। पद्माकर के बाद सैकड़ों कवि हुए, परंतु कोई भी इस कोटि का नहीं हुआ जिसकी रचनाओं को हिंदी-भाषा-भाषियों के घर-घर में फैलने का सौभाग्य प्राप्त हुआ हो। साहित्य की यही शिथिलता थी जब देश की नवीन परिस्थियों ने हमारी विचारधारा को ही बदल दिया। अँगरेज अथवा विदेशी दूर रह कर राज्य करनेवाले विजेताओं के रूप में ही केवल यहाँ न आए; उन्होंने अपनी धार्मिक, राजनीतिक, साहित्यिक संस्कृतियों का झंडा भी हमारे यहाँ—हमारे घरों के बहुत पास—गाड़ दिया। हमारे बालक

स्कूलों कॉलेजों में जा-जाकर नवीन भावनाओं से प्रभावित होने लगे। इनमें कुछ बुरी थीं, अनेक अच्छी भी थीं। हमें यह मानने में संकोच नहीं करना चाहिए कि अँगरेजी साहित्य एक समुन्नत साहित्य है। जीवन को जिस विराट् रूप में अँगरेजों ने देखा है उस रूप में हम पिछले काल के भारतीयों ने कहाँ देखा था? हमारी दृष्टि पनघट तथा करील-कुंजों ही तक जाती थी। अँगरेजी-कवियों के काव्यों में उन सार्वभौमिक भावनाओं के चित्रण मिलते हैं जो देश तथा काल के बंधनों को पार कर सब देशों तथा सब कालों के मनुष्यों की अनुभूति की सीमा तक पहुँचते हैं। उनके मनमें अपने देश के प्रति एक अनोखा गौरव है। अँगरेजों की तथा योरोप देश के और लोगों की भौगोलिक परिस्थितियाँ ही ऐसी हैं जो उनमें एकत्व की भावना की सृष्टि करती हैं। भिन्न-भिन्न लोगों में व्याप्त होनेवाली भिन्नता, देश की सामान्य भूमि पर आकर एकत्व का अनुभव करती है।

संदेह नहीं। पर इसका अस्तित्त्व था और अब भी है। सौभाग्यवश यह संकुचित मनोवृत्ति युक्तप्रांत के हिंदी-भाषा-भाषियों के पास नहीं आ पाई। इसका कारण यही था कि इस प्रांत का कोई वास्तविक नाम ही नहीं था जो यहाँ के लोगों को प्रभावित कर किसी एकत्व की ओर उन्मुख करता। आधुनिक काल में हमारे साहित्य में देशभक्ति भी नवीन विषय हुआ। प्रारंभिक कवियों की रचनाओं में देशभक्ति की भावनाएँ आने तो लगीं, पर उनके विषय में एक बात जान लेना आवश्यक है। इतने दिनों के अव्यवस्थित शासन के बाद हमने एक ऐसा शासन पाया था जिसमें हम स्वतंत्रता से घूम-फिर सकते थे, सोच-विचार सकते थे। कम-से-कम धर्म के नाते जजिया ऐसे करों का नाम तो उठ ही गया था। इस नवीन शासन की सुव्यवस्थाओं ने लोगों के हृदयों में इसके प्रति अनुराग की सृष्टि की। अब इतने दिन बीत जाने के बाद जब हमारा देश बहुत कुछ राजनीतिक प्रगति कर चुका है, हमारे लिए उस समय की प्रारंभिक भावनाओं का समझना कुछ कठिन है। वे लोग देश की उन्नति अवश्य चाहते थे, पर उस समय के शासन से अवश्य संतुष्ट थे। उनकी देशभक्ति-संबंधिनी भावनाएँ कुछ इस प्रकार की रहती थीं:—

'अंग्रेज राज सुख साज सजे सब भारी।
पै धन विदेश चलि जात यहै अति ख्वारी॥"

इस देशभक्ति की भावना के विषय में एक बात और। जब कोई नवीन विषय बुद्धि-क्षेत्र से आगे बढ़ कर भाव-क्षेत्र में पहुँचता है तो वह काव्योपयोगिता को प्राप्त होता है। जब तक विषय विचारात्मक तथा उपदेशात्मक रहता है तब तक वह काव्य के अनुकूल नहीं पड़ता। काव्य की प्रणालियों में अन्य प्रणालियों से कुछ भेद है। काव्य अपने अनुकूल कुछ प्रतीक प्रस्तुत करता है फिर भावों को उद्दीप्त करने की ओर आगे बढ़ता है। मान लीजिए किसी कवि को देशभक्ति का उपदेश देना है। वह इस बात को सीधे ढंग से न कहेगा। वह किसी देशभक्त का गौरव-पूर्ण चित्र हमारे सम्मुख उपस्थित करेगा और हमारे हृदय में स्थित राग-विराग के भावों से क्रीड़ा करता हुआ अपने उद्देश्य को पूर्ण करेगा।

हरिश्चंद्र काल में जो देशभक्ति की कविताएँ हुईं, उनके विषय में यह समझ लेना चाहिए कि उनमें भावनाओं की प्रतीकात्मकता उतनी प्राप्त न हो सकी। वे केवल विचार प्रधान ही रहीं। देश के पश्चात् लोगों का ध्यान इस बात की ओर भी गया कि हमारी आधुनिक अवनति का वास्तविक कारण क्या है? लोग स्वाभाविकतः इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि हमारी सामाजिक कुरीतियाँ, बालविवाह, विधवाओं की दुरवस्था तथा शिक्षा का अभाव ही बहुत कुछ हमारी अवस्था के लिए उत्तरदायी है। ये नवीन समाज-सुधार के विचार हमारे काव्य के नवीन विषय हुए। हास्य रस के विधान के लिए भी नवीन आलंबन आने लगे। प्राचीन रूढ़ियों पर आँख बंद कर चलनेवाले अपरिवर्त्तनवादी, अपनी स्थिति को न समझकर विदेशियों का अनुकरण करनेवाले, कुछ चंदा देकर देश-भक्त कहलानेवाले रईस आदि हास्य रस के नवीन विषय हुए। प्राचीन विषयों में भी परिमार्जन की आवश्यकता प्रतीत हुई। यह परिमार्जन श्रृंगार रस की कविताओं में ही हुआ। भक्ति-रस की कविताओं के अनुकूल न यह समय था न सच्चे भक्तों को सिखाने के लिए नवीन लोगों के पास कोई अनोखी वस्तु थी। श्रृंगार रस की वेदनात्मक व्यंजना उर्दू-साहित्य के संपर्क से प्राप्त हुई। अँगरेजी-साहित्य की मूर्त्तिमत्ता नई वस्तु थी। परंतु इसकी ओर प्रारम्भ में लोगों का ध्यान न जा सका। वेदनात्मक श्रृंगारी रचनाओं में सर्व प्रथम बाबू हरिश्चंद्र ने योग दिया। उस समय के कवियों में पं० प्रतापनारायण मिश्र, पं० अंबिका-दत्त व्यास, उपाध्याय बदरीनारायण चौधरी, ठाकुर जगमोहनसिंह, राधाकृष्णदास इत्यादि के नाम लिए जा सकते हैं। परंतु इनकी कविताओं की भाषा व्रजभाषा ही रही। इन सब की विशेषताओं का दिग्दर्शन व्रज-काव्य धारा के अंतर्गत हो चुका है। इसके पश्चात् खड़ी बोली के लिए आंदोलन प्रारंभ हुआ। यह आंदोलन पहले तो साधारण ही रहा, पर मध्यकाल में पहुँचकर इसने बहुत ही उग्र रूप धारण किया। इस आंदोलन का कुछ वर्णन यहाँ अप्रासंगिक न होगा।

इस आंदोलन का परिचय प्राप्त करने के पहले हमें यह जान लेना

चाहिए कि खड़ी बोली को यद्यपि प्राचीन समय में विस्तृत साहित्यिक महत्त्व प्राप्त नहीं हुआ था, तथापि इसकी रचनाओं का पता हमें उस समय से मिल जाता है जिस समय 'कबीर' हुए थे। ये सब बातें खड़ी बोली की प्रस्तावना में आ चुकी हैं। इंशा अल्ला खाँ की 'कहानी' में जो गाने दिए गए हैं वे खड़ी बोली में ही हैं। एक उदाहरण दिया जाता है:—

"रानी को बहुत सी बेकली थी। कब सूझती कुछ बुरी भली थी।
चुपके चुपके कराहती थी। जीना अपना न चाहती थी॥
कहती थी कभी मदनबान। है आठ पहर मुझे वही ध्यान॥
यों प्यास किसे किसे भला भूख। देखूँ वही फिर हरे हरे रूख॥

इंशा से ४० वर्ष पहिले प्रसिद्ध भावुक मुसलमान कवि नज़ीर अकबराबादी ने कृष्णभक्ति संबंधी कुछ रचनाएँ खड़ी बोली में की थीं:—

याँ कृष्ण मदनमोहन ने जब सब ग्वालों से यह बात कही।
औ आपी से झट गेंद डँडा उस कालीदह में फेंक दई॥
यह लीला है उस नंद ललन मनमोहन जसुमति-दैया की।
रख ध्यान सुनो दंडवत करो, जय बोलो कृष्ण कन्हैया की॥

यद्यपि इस भाषा में साहित्यिक रचनाएँ अधिक परिमाण में नहीं हुई तथापि ग्राम्य-गीतों की परंपरा अवश्य चली आती होगी। मेरठ के आस-पास के गाँवो में स्त्रियाँ घरों में गाने के लिए कुछ न कुछ रचनाएँ अवश्य करती रही होंगी। ऐसे गीतों को आज भी कोई पथिक खड़ी बोली के प्रान्त के किसी ग्राम्य में सुन सकता है। वे गीत कुछ इस प्रकार के होते हैं:—

मुनि कहते जनकपुर होते चलो।
जनकपुरी में धनुष धरा है जरा उसको भी अजमाए चलो। मुनि०।
जनकपुरी में राजा आए जरा उनका भी मान नवाए चलो। मुनि०।
जनकपुरी में सीता रानी जरा उनको भी ब्याहे चलो। मुनि०।

साहित्य में खड़ी बोली के लिए जो आंदोलन प्रारंभ हुआ वह इन ग्राम्य-गीतों की परंपरा से भिन्न प्रकार का था। मुजफ्फरपुर के वा-

अयोध्याप्रसाद खत्री ने संवत् १९४५ में "खड़ी बोली आंदोलन" नाम की एक पुस्तक प्रकाशित की। इस पुस्तक में उन्होंने बड़ी गंभीरता के साथ यह सम्मति प्रकट की कि ब्रजभाषा तथा अवधी की रचनाएं हिन्दी की नहीं हैं। वे भाषाविज्ञान के पंडित नहीं थे अतः उनका यह भ्रम क्षम्य ही है। वे जहाँ जाते थे लोगों से इस पवित्र अनुष्ठान में योग देने को कहते थे। उनके लेखों तथा व्याख्यानों से पंडित प्रतापनारायण मिश्र बहुत खिन्न हो गए और बहुत दिनों तक खड़ी बोली के विरोध में लेख लिखते रहे। उन्होंने 'ब्राह्मण' के लेख में एक बार लिखा था: "जो लालित्य, जो माधुर्य्य, जो लावण्य कवियों की उस स्वतंत्र भाषा में है जो ब्रजभाषा, बुंदेलखंडी, बैसवारी और अपने ढंग पर लाई गई संस्कृत व फ़ारसी से बन गई है, जिसे चंद्र से लेकर हरिश्चंद्र तक प्रायः सब कवियों ने आदर दिया है, उसका सा अमृतमय चित्तचालक रस खड़ी और बैठी बोलियों में ला सके, यह किसी कवि के बाप की मजाल नहीं।" पर आगे चलकर मिश्र जी के विरोध का यह उग्र रूप न रहा। अपने ब्राह्मण पत्र में ही उन्होंने अंतिम दिनों में अपनी यह सम्मति प्रकट की कि खड़ी बोली में सत्काव्य की रचना हो सकती है।

कानपुर के राय देवीप्रसाद पूर्ण भी खड़ी बोली के विरोधियों में हुए पर हर्ष का विषय है कि आगे चलकर उन्होंने इस बोली में भी सुंदर कविताएँ कीं। एक बार तो उन्होंने लिखा था—"जब तक हिंदी में श्री तुलसी, सूर, केशव आदि कवियों की कविता का आदर है तब तक, और जब तक खड़ी बोली में, उनकी कविता के समान सरस, सुंदर और सर्व-मान्य बृहत्काव्य-कलाप प्रस्तुत होकर जगत् प्रचलित नहीं होता, तब तक पद्य भाषा का न मान घटेगा न खड़ी बोली पद्य में बैठने पावेगी।" आगे चलकर अपने प्रसिद्ध नाटक 'चन्द्रकला भानुकुमार' की भूमिका में अपनी इस सम्मति को कुछ नम्र कर दिया था "मेरा अभिप्राय कदापि नहीं है कि खड़ी बोली में उत्तम कविता हो ही नहीं सकती। जब अँगरेज़ी, फ़ारसी आदि संसार भर की भाषाओं में कवि की शक्ति के अनुसार उत्तम कविता हो सकती है, तो खड़ी हिंदी में भी हो सकती है। किन्तु

अभिप्राय केवल इतना है कि यदि साहित्य-सेवियों का "रैडिकल" दल पद्य-भाषा को पदच्युत करने का साहस न करेगा तो उसकी मातृभाषा पर बड़ी कृपा होगी।"

भाषाओं का यह द्वंद चलता ही रहा। कुछ लोग विरोधी हुए कुछ पक्ष-समर्थक। खड़ी बोली के काव्य-क्षेत्र में स्वीकृत होने की सम्भावना उस समय से बढ़ने लगी जिस समय से ब्रजभाषा के कवियों ने भी इसमें रचना करना प्रारंभ किया। एक प्रश्न छंदों के चुनाव का था। अभी तक ब्रजभाषा कविता में कवित्त, सवैया आदि छंद ही प्रयुक्त होते आते थे। पर इन छंदों के ढाँचे में खड़ी बोली की क्रियाएँ इस विषय में विशेष बाधा उपस्थित करती थीं। दो-दो तीन-तीन शब्दों के प्रयोग से क्रियाएँ बनती हैं, जैसे—जाता है, होकर रहता है आदि। तद्भव शब्दों से 'चलते हैं', 'खाते हैं,' आदि रूप बन सकते हैं परंतु तत्सम शब्दों में करना क्रिया के योग से कार्य चलाना पड़ता है। 'दर्शाते हैं' आदि प्रयोग खड़ी बोली में ग्राह्य नहीं थे। ऐसी और भी अनेक कठिनाइयाँ थी। अब लोगों के सामने केवल दो मार्ग थे; या तो संस्कृत के उन छंदों को अपनाना जिनमें खड़ी बोली की रचनाएँ की जा सकती थीं अथवा लावनी आदि की तर्ज पर गेय गीतों की रचना करना। उर्दू-कविता में खड़ी बोली पहले से मजती चली आती थी। उर्दूवाले फारसी के छंदों का प्रायः उपयोग करते थे। फारसी के छंदों को हिंदी में अपनाना प्रायः लोगों ने उचित नहीं समझा। ऊपर कही हुई तीनों प्रणालियों का प्रयोग प्रायः कवियों ने किया। कुछ लोगों ने उर्दू छंदों में भी रचनाएँ कीं। उन सब का विशेष विवरण आगे के अध्यायों में आवेगा। यहाँ पर केवल उन दो-एक कवियों की चर्चा कर देनी है जो प्रारंभ में ब्रजभाषा में कविता करते थे परन्तु बाद में खड़ी बोली में रचनाएँ करने लगे। ऐसे कवियों में भी एक-आध का वर्णन यहाँ नहीं हो सकता क्योंकि उनकी प्रतिभा का पूर्ण विकास द्विवेदी काल में ही हुआ। यहाँ केवल तीन कवियों के विषय में कहना है। वे पं० श्रीधर पाठक, पं० नाथूराम शंकर शर्मा तथा राय देवीप्रसाद पूर्ण हैं।

पं० श्रीधर पाठक ने संवत् १९४३ में लावनी की शैली पर 'एकांतवासी योगी' की रचना खड़ी बोली में की। सर्व प्रथम रचना होने पर भी इसकी भाषा बहुत ही मजे हुए रूप में सामने आइ। इसमें ब्रजभाषा का-सा माधुर्य्य है और शब्द भी नित्य के व्यवहार के प्रयुक्त हुए हैं। एक उदाहरणः—

दूर एक जंगल में जिसका नहीं जगत को कुछ भी ध्यान।
बाल्य वयस से बसा हुआ था वृद्ध एक योगी सुज्ञान॥
घास पात था बिस्तर उसका, दीन गुफा सुखवासस्थान।
कंदमूल स्वादिष्ट मिष्टफल, विमल कूपजल भोजन पान॥
जग से अलग अचिंतित निसदिन करे मगन ईश्वर का ध्यान।
एक भजन ही काम उसे, आनंद, सदन, भगवत गुनगान॥

इसके पश्चात् गोल्डस्मिथ के ट्रैवलर (Traveller) का अनुवाद रोला छंद में 'श्रांतपथिक' नाम से निकला। इससे खड़ी बोली को और भी प्रौढ़ता प्राप्त हुई। संस्कृत के शब्दों का प्रयोग इसमें अधिक किया गया है। भाषा नित्य के व्यवहार से कुछ ऊपर उठी हुई है। एक उदाहरणः—

जिस स्वतंत्रता को ब्रिटेनजन इतना लाड़ लड़ाते हैं।
सामाजिक संबंध उसी से खंडित अपने पाते हैं॥
आवेगा एक समय जब कि सौभाग्य-शून्य होकर यह देश।
[illegible] सिकुड़ेगा निज विद्वानों का आवास अशेष॥
मन-तृष्णा का तुच्छ एक सामान्य कुंड बन जावेगा।
शक्ति, धन विज्ञान आदि गौरव भी मान नहीं पावेगा॥
[illegible] हो सकता है यह सब से बढ़कर उद्देश।
[illegible] भार शासन का शक्ति अनुसार अशेष॥

इन पुस्तकों के अतिरिक्त फुटकर रचनाएँ भी पाठक जी ने बहुत सी की हैं। इनके हृदय में प्रकृति के प्रति अनुराग था। प्रकृति-वर्णन की रचनाएँ खड़ी बोली तथा ब्रजभाषा दोनों की सुंदर हुई हैं। एक उदाहरण:—

विन्ध्य के वन्य, विभाग में एक,
सरोवर स्वच्छ सुहावना है।
कमलों से भरा, भ्रमरों से घिरा,
विटपों से सजा, मन भावना है॥

इन विषयों के अतिरिक्त समाज-सुधार, मातृभाषा, देशभक्ति इत्यादि विषयों पर भी ये रचनाएँ करते थे। ऐसे छंदों में भी रचनाएँ की हैं जिनमें एक वाक्य कई पंक्तियों में समाप्त होता है। एक उदाहरण:—

स्थान-उत्थान के साथ ही चन्द्र मुख
भी समुज्ज्वल लगै था अधिकतर भला।
उस बिमल बिम्ब से अनति ही दूर, उस
समय एक व्योम में विन्दु सा लख पड़ा॥

इनकी भाषा व्याकरण की दृष्टि से शुद्ध खड़ी बोली नहीं हो पाई। 'दिखाय', 'पावै', 'बिलखै', 'हरसै', 'जावै' इत्यादि प्रयोग इन्होंने बराबर किए हैं। ब्रजभाषा के 'त्यों', 'पै', 'लौं' 'तिहुँ,' 'सों' इत्यादि प्रयोग भी इनकी खड़ी बोली में दर्शन देते रहे। ब्रजभाषा के कुछ प्रयोगों की मिठास तथा उपयोगिता ऐसी है कि खड़ी बोली के कविगण उनके प्रयोग के मोह का संवरण नहीं कर पाते। खड़ी बोली के अनन्य उपासक श्री मैथिलीशरण गुप्त को भी 'साकेत' में ऐसे प्रयोगों का उपयोग करना ही पड़ा।

पं० नाथूरामशंकर शर्मा (संवत् १९१६–१९८८)–ये खड़ी बोली की घोषणा होते ही ब्रजभाषा का मोह छोड़ मैदान में आ डटे। इनके पास शक्ति तथा प्रतिभा दोनों थीं। जैसे बाजीगर के हाथों में लोहे के गोले चक्कर खाते हैं वैसे ही ये शब्दों को उँगली के संकेत से नचाना जानते थे। आर्यसमाजी होने के कारण समाज-सुधार के ये कट्टर पक्षपाती थे। इनकी खड़ी बोली की प्रायः कविताएँ उपदेशात्मक हुई हैं। कविता में प्रत्यक्ष उपदेश देना भाव-क्षेत्र से बाहर जाना है। काव्य में कवि उपदेशक बन के नहीं आ सकता। उपदेश लेने के लिए पाठक कवियों के पास नहीं जाते। यह बात दूसरी है कि पाठक को कुछ

भावों में मग्न कर अप्रत्यक्ष रूप से कुछ शिक्षा दी जाय। शंकर जी की कविताओं में हम उन्हें प्रायः उपदेशक के ही रूप में पाते हैं। जब उपदेश देना छोड़ कर वे साधारण भावुक कवि के रूप में हमारे सामने आते हैं तो हमें उनकी रचनाओं में बहुत कुछ सरसता मिलती है। इनकी भाषा में एक प्रकार का अक्खड़पन मिलता है। 'भबके' ( भभकता है ), 'लगे' ( लगने पर ), 'घूमे' ( घूमता है ), वहे ( बहता है ) इत्यादि प्रयोग उनकी कविता में प्रायः मिलते हैं। कुछ लोग ऐसे प्रयोगों को अशुद्ध मानते हैं। परंतु खड़ी बोली की जन्मभूमि में ऐसे रूप प्रायः व्यवहृत होते हैं। ऐसी अवस्था में इन्हें स्थान देने में कोई दोष नहीं प्रतीत होता। नीचे की पंक्तियों में ऐसे ही रूपों का प्रयोग इन्होंने किया है:—

दीपक-ज्योति जहाँ जगती है।
चमक चंचला-सी लगती है॥
व्याकुल हम न वहाँ जाते हैं।
जाकर क्या कुछ कर पाते हैं॥
ग्राम ग्राम प्रत्येक नगर में।
घूमे घोर ताप घर-घर में॥
रुद्र-रोष दिनकर के मारे।
तड़प रहे नारी नर सारे॥

कुछ प्रांतीय शब्दों का प्रयोग भी इन्होंने किया है। अप्रचलित प्रांतीय शब्दों के प्रयोग से भाषा में एक प्रकार की अस्पष्टता-सी आ जाती है। शंकर जी ने इसका विचार नहीं किया। उदाहरण के लिए इनके बिजार (साँड) आदि शब्द हैं। इनकी शृंगारी कविताएँ इस प्रकार की होती थीं:—

तेज न रहेगा तेजधारियों का नाम को भी,
मंगल मयंक मंद मंद पड़ जायँगे।
मीन बिन मारे मर जायँगे सरोवर में,
डूब डूब 'संकर' सरोज सड़ जायँगे॥

 

चौंक चौंक चारों ओर चौकड़ी भरेंगे मृग,
खंजन खिलाड़ियों के पंख झड़ जायँगे।
बोलो इन अँखियों की होड़ करने को अब
कौन से अड़ीले उपमान अड़ जायँगे॥

*  *  *

आँख से न आँख लड़ जाय इसी कारण से,
भिन्नता की भीत करतार ने लगाई है।
नाक में निवास करने को कुटी शंकर की,
छबि ने छपाकर की छाती पै छवाई है॥
कौन मान लेगा कीर तुण्ड की कठोरता में,
कोमलता तिल के प्रसून की समाई है।
सैकड़ों नकीले कवि खोज खोज हारे पर,
ऐसी नासिका की और उपमा न पाई है॥

इनकी अतिशयोक्तियाँ भी आकाश-पाताल एक करनेवाली होती थीं। विषय के मार्मिक पक्ष को ग्रहण करने की ओर इनका उतना ध्यान ही न रहता था। इसी लिए इनकी रचनाओं में करामाती बातें अधिक मिलती हैं। एक अतिशयोक्ति देखिए :—

'शंकर' नदी नद नदीसन के नीरन की,
भाप बन अंबर ते ऊँची चढ़ जायगी।
दोनों ध्रुव छोरन लौं पल में पिघल कर,
घूम घूम धरनी धुरी सी बढ़ जायगी।
झारेंगे अँगारे ये तरनि तारे तारापति,
जारेंगे खमंडल में आग मढ़ जायगी।
काहू विधि विधि की बनावट बचेगी नाहिं,
जो पै वा वियोगिनी की आह कढ़ जायगी॥

राय देवीप्रसाद पूर्ण—इनके विषय वे ही थे जो इनकी ब्रजभाषा की रचनाओं में रहे; अर्थात् भक्ति, वेदांत, देशभक्ति स्वदेशी, मातृभाषा, राजभक्ति, प्रकृति-वर्णन इत्यादि। इनकी प्रकृति-वर्णन की रचनाओं में से दो उदाहरण :—

हिलते थे वृक्षों के पल्लव रुचिर अधीर,
लगती थी आगत सरीर में सुखद समीर।
मानो करके कर सहस्र निज, सेवा आतुर चातुर बाग,
व्यजन क्रिया से मनरंजन कर व्यंजन करता था अनुराग।

* * *

तरु शाखाएँ फल फूलों का पाकर भार,
झुक झुक भूमि छुए लेती थीं बारंबार।
मानो उस उपवन के किंकर समझ अतिथि सेवा की नीति,
रखते थे फल-फूल सामने निज पवित्र उपहार सप्रीति।

देश के उद्धार के लिए भी ये चिन्तित रहते थे। इसके लिए स्वदेशी वस्तुओं का व्यवहार आवश्यक समझते थे। इनकी दृष्टि इन विषयों को बहुत दूर तक देखती थी। उन दिनों में भी स्वदेशी के महत्व को बहुत दूर तक इन्होंने समझा था। स्वदेशी वस्त्र के व्यवहार के लिए ये सदा उद्योगशील रहे। देखिए:—

गाढ़ा झीना जो मिलै उसकी ही पोशाक,
कीजै अंगीकार तो रहै देश की नाक।
रहै देश की नाक स्वदेशी कपड़े पहने,
हैं ऐसे ही लोग देश के सच्चे गहने।
जिन्हैं नहीं दरकार चिकन योरप का काढ़ा,
तन ढकने से काम गजी होवै या गाढ़ा।

देशोद्धार के साथ-साथ राजभक्ति भी ये आवश्यक समझते थे। इसका वर्णन इन्होंने स्वदेशी कुंडल की इन पंक्तियों में किया है:—

परमेश्वर की भक्ति है मुख्य मनुज का धर्म;
राजभक्ति भी चाहिए सच्ची सहित सुकर्म।
सच्ची सहित सुकर्म देश की भक्ति चाहिए;
पूर्ण भक्ति के लिए पूर्ण आसक्ति चाहिए।
नहिं जो पूर्णासक्ति वृथा है शोर चढ़े स्वर,
है जो पूर्णासक्ति सहायक है परमेश्वर।

---

# खड़ी बोली

## मध्य-काल

## ( संवत् १९६०-१९७५ )

### गद्य

भारतेंदु काल को साहित्यिक प्रवृत्तियाँ क्रमशः अपना काम करती रहीं। धीरे-धीरे भिन्न-भिन्न परिस्थितियों के प्रभाव से हमारे साहित्य में परिवर्तन होने लगे। प्रारंभ में लेखकों का उद्देश्य हिंदी-साहित्य का स्वतंत्र अस्तित्व प्रतिपादन करना तथा बहुसंख्यक जनता को अपने साहित्य की ओर उन्मुख करना ही था। उन प्रारंभिक लेखकों के हाथों से भाषा की अभिव्यंजन शक्ति की उन्नति हुई। परंतु उस समय प्रायः लेखकों में प्रांतीय प्रयोगों का आधिक्य तथा व्याकरण के अनुशासन के प्रति उपेक्षा लक्षित होती थी। शांत चित्त होकर सोचने-विचारने का वह समय ही नहीं था, वह उत्साह का समय था। उमंग में भरे हुए लेखक अपनी प्रतिभा के बल साहित्य-रचना में योग दे रहे थे। समाचारपत्रों के प्रकाशन ने भाषा में कुछ-कुछ एकरूपता भी आने लगी थी।

इसके पश्चात् कुछ परिस्थितियाँ ऐसी उत्पन्न हुईं जो यदि अबाध गति से अपना काम करने पातीं तो भाषा के स्वरूप ही को छिन्न भिन्न कर देतीं। अँगरेजी का अध्ययन करनेवाले धीरे-धीरे मातृभाषा की ओर आ रहे थे। ये लोग अपनी भाषा की प्रकृति से परिचित नहीं थे। ऐसी अवस्था में इनकी भाषा में विदेशीपन अधिक रहता था। एक भाषा के मुहावरों तथा लाक्षणिक प्रयोगों का अनुवाद दूसरी भाषा में अक्षरशः नहीं किया जा सकता। परंतु इन नवीन लोगों का ध्यान इस बात की ओर कम रहता था; और ये अँगरेजी आदि भाषाओं के प्रयोगों का अनुवाद अक्षरशः कर दिया करते थे। दूसरी ओर बँगला आदि भाषाओं से अनुवाद करनेवालों की ओर से भी कुछ ऐसे ही आशंका-जनक प्रयत्न हो रहे थे। बँगला आदि

भाषाएँ हमारी भाषा से बहुत कुछ मिलती जुलती अवश्य हैं परंतु फिर प्रत्येक भाषा की अपनी निजी विशेषता होती ही है। बँगला के प्रयोगों को भी लोग अपनी भाषा की विशेषता का ध्यान बिना रखे हुए लाने लगे थे। बंग-साहित्य के परिचय से एक लाभ भी हुआ। संस्कृत की कोमल-कांत-पदावली का व्यवहार हमारी भाषा में बंग-साहित्य के परिचय से ही प्रारंभ हुआ। यह तो शब्दों तथा मुहावरों के प्रयोग की बात हुई।

वाक्यों की शिथिलता तथा व्याकरण की उपेक्षा पहले ही से चली आ रही थी और इन नवीन लेखकों के कारण इस उपेक्षा में और भी वृद्धि हुई। भाषा की प्रकृति को अक्षुण्ण बनाए रखने के लिए इसका नियंत्रण करना अत्यन्त आवश्यक था। यह कार्य पंडित महावीरप्रसाद जी द्विवेदी ने संपादित किया। काशी नागरीप्रचारिणी की संरक्षता में 'सरस्वती' पत्रिका का प्रकाशन संवत् १९५६ में प्रारंभ हुआ। प्रारंभ में बाबू श्यामसुन्दरदास, पं० किशोरीलाल गोस्वामी आदि इसका संपादन करते थे। संवत् १९६० से यह कार्य द्विवेदी जी के हाथों में आया। उन्होंने भाषा की 'अनस्थिरता' दूर करने के लिए घोर प्रयत्न किया। बहुत से लेखक उनसे अप्रसन्न भी हुए और कुछ दिनों तक अनेक पत्रों में इस विषय पर विवाद चलता रहा।

इसी के साथ-साथ विभक्तियों के प्रयोग का प्रश्न उठा। सबसे पहले पंडित सखाराम गणेश देउस्कर ने विभक्ति का प्रश्न उठाया। इसी संबंध में हितवार्ता पत्रिका में पंडित गोविंदनारायण मिश्र जी ने एक पांडित्य-पूर्ण लेखमाला निकाली। यही संग्रहीत होकर विभक्ति-विचार नामक पुस्तक के रूप में प्रकाशित हुई। मिश्र जी ने अपना यह सिद्धांत प्रतिपादित किया कि हिंदी की विभक्तियों को संस्कृत के अनुसार शब्दों के साथ लिखना चाहिए। द्विवेदी जी इसके पक्ष में नहीं थे। इस विषय पर भी बहुत दिनों तक पत्र-पत्रिकाओं में विवाद चलता रहा। हिंदी-साहित्य-सेवी दो दलों में विभक्त हो गए। कलकत्ते के पत्र-संपादकों पर मिश्र जी का प्रभाव पड़ा। अन्य लोग द्विवेदी जी के अनुसार विभक्तियों को शब्दों

से अलग ही लिखते रहे। परंतु इस विरोध के कारण द्विवेदी जी तथा मिश्र जी के बीच कोई मनोमालिन्य उत्पन्न न हुआ। जब द्विवेदी जी के ऊपर आत्माराम नाम से बाबू बालमुकुंद गुप्त ने आक्षेप किए तो पंडित गोविंदनारायण मिश्र ने 'आत्माराम की टेंटें' नामक लेख में उन आक्षेपों का उत्तर बहुत ही विद्वत्तापूर्ण ढंग से दिया। इस प्रकार भाषा का नियंत्रण प्रारंभ हो गया। नवीन लेखकों को अधिक सतर्क रहने की आवश्यकता प्रतीत होने लगी। विषयों की दृष्टि से भी भाषा का विकास हो चला। गंभीर तथा सूक्ष्म भावों को प्रकट करनेवाली तथा भिन्न-भिन्न भावों का चित्रण करनेवाली अभिव्यञ्जन शक्ति भी भाषा में आने लगी। इस काल के गद्य-साहित्य का विवेचन चार भागों में करने से अधिक सुविधा होगी।

सबसे प्रथम हम निबंधों को लेते हैं। निबंधों की विषयों के अनुसार अनेक प्रणालियाँ हो सकती हैं। कुछ में विचारों का बाहुल्य तथा तथ्यातथ्य विवेचन का आधिक्य रहता है। ऐसे निबंधों को हम विचारात्मक कह सकते हैं। कुछ निबंधों में लेखक का लक्ष्य भावोद्रेक करना तथा रस-संचार करना होता है। ऐसे निबंधों को हम भावात्मक कह सकते हैं। पर यह बात नहीं कि विचारात्मक निबधों में भाव आते ही नहीं अथवा भावात्मक निबंधों में विचार-शृंखला का अभाव रहता है। भावों तथा विचारों में से किसी एक का आधिक्य होने से हम लेख को भावात्मक अथवा विचारात्मक कह लेते हैं पर वास्तव में बुद्धि तथा हृदय दोनों की सहायता से लेखों की सृष्टि होती है और उनमें भाव तथा विचार दोनों ही रहते हैं। इन दोनों भेदों के अतिरिक्त निबंधों का एक और भेद कुछ लोग भी मानते हैं। इसका नाम वर्णनात्मक निबंध दिया जाता है। जब लेखक का उद्देश्य न तो विचारों को प्रभावित करना रहता है और न भावोद्रेक करना तब इस प्रकार के लेखों की सृष्टि होती है। यात्रा इत्यादि के वर्णन इसी तीसरे भेद के अंतर्गत आ सकते हैं। ये तीन भेद विषयों के अनुसार हुए। इनके अतिरिक्त विचारों तथा भावों को प्रकट करने की भिन्न-भिन्न शैलियों के अनुसार भी अनेक

भेदोपभेद किए जा सकते हैं। निबंधों की जो परंपरा भारतेंदु जी के समय से चली उसमें भावात्मक लेखों का ही आधिक्य रहा। ज्ञान-वृद्धि के लिए ऊँचे-ऊँचे विषयों पर निबंध लिखने की प्रणाली सरस्वती पत्रिका के साथ ही प्रारंभ हुई। इस समय के मुख्य-मुख्य निबंध-लेखकों की विशेषताओं का वर्णन यहाँ प्रासंगिक ही होगा।

पंडित महावीरप्रसाद द्विवेदी—इनके लिए उच्च कोटि के साहित्य प्रस्तुत करने का अवसर न था। इनका काम अपने पाठकों को नवीन-नवीन विषयों से परिचित कराना था। अँगरेजी-साहित्य के विद्वानों में सरलतापूर्वक किसी विषय का प्रतिपादित कराना सम्मान का कार्य समझा जाता है। भाषा को अनावश्यक जटिल बनाना तथा बात को घुमा-फिरा कर कहना बहुत प्रशंसनीय नहीं समझा जाता। द्विवेदी जी में हम यही विशेषता पाते हैं। वे जिस विषय को लेते थे उसको ऐसी सुंदर प्रणाली में अपने पाठकों के सम्मुख उपस्थित करते थे कि उस विषय का हृदयंगम करना प्रायः सुलभ तथा सुकर हो जाता था। ऐसा करने में उनको शब्दों के अनावश्यक विस्तार तथा पुनरुक्ति आदि की शरण नहीं लेनी पड़ती थी। जिस प्रकार किसी विषय का प्रकांड पंडित सूक्ष्म तथा गंभीर बातों को थोड़े से सरल शब्दों में समझा देता है उसी प्रकार द्विवेदी जी करते थे। इनकी भाषा को पढ़ते समय कभी ऐसा प्रतीत नहीं होता कि इन्हें शब्दों की कमी पड़ी हो अथवा प्रदर्शन की अभिलाषा की पूर्ति के लिए अनावश्यक शब्दों का प्रयोग हुआ हो। वे लिखते समय बड़े आत्म-संयम से काम लेते थे और भाषा उनके संकेतों पर भावों को व्यक्त करती हुई चलती है। इसमें संदेह नहीं कि इनके अधिक निबंध विचारात्मक कोटि ही में आवेंगे; पर इसका यह तात्पर्य नहीं कि भावात्मक निबंध इन्होंने लिखे ही नहीं। भावात्मक निबंधों से यदि गद्य-काव्य का तात्पर्य हो तो यह अवश्य कहना होगा कि इनके लेख भावात्मक नहीं, पर यदि भावों से तात्पर्य वही हो जो साधारणतः समझा जाता है तो भावात्मक कोटि के निबंध भी द्विवेदी जी के द्वारा बहुत बड़ी संख्या में लिखे गए। वे न तो कठोर तत्समता की ओर झुकते थे न विदेशी शब्दों के पूर्ण

बहिष्कार की ओर। जो शब्द हमारी भाषा में पहले से प्रयुक्त होते आते थे उनका बहिष्कार करना इन्होंने उचित नहीं समझा। गंभीर विषयों पर लिखते समय इनकी भाषा संस्कृत की तत्समता की ओर कुछ अधिक झुकती हुई प्रतीत होती थी। इसका कारण यह था कि गंभीर तथा सूक्ष्म विषयों का प्रतिपादन साधारणतः लोक में प्रसिद्ध भाषा के द्वारा हो ही नहीं सकता। इन गंभीर विषयों पर लिखते समय भी इनकी भाषा में प्रायः छोटे-छोटे वाक्यों का ही प्रयोग होता था। इस प्रकार की भाषा का एक उदाहरण—

"जीवन और मृत्यु के संबंध की पर्वोक्त बातें जड़-विज्ञानियों की ही कहीं हुई हैं। माता, पिता से जन्म लेकर आहार आदि के द्वारा शरीर को पुष्ट करना और अंत में अपने जीवन का प्रवाह अपनी संतान की देह में डालकर मर जाना उद्भिद् और अन्यान्य प्राणियों के जीवन का लक्ष्य हो सकता है। पर मनुष्य जीवन का वह लक्ष्य नहीं। मनुष्य बहुत बड़ी बुद्धि का अधिकारी होकर जन्म लेता है। उसको वंश की रक्षा का प्रयोजन बहुत कम है। इस दशा में यह स्वीकार करना पड़ेगा कि प्रकृति देवी ने अपने हाथ से जो शक्ति मनुष्य के शरीर में निहित की है उसका उपयोग अन्यान्य प्रयोजनों की सिद्धि के लिए आवश्यक है। जो हो, इस कठिन दार्शनिक विचार की आलोचना करना इस लेख के लेखक की शक्ति के बाहर का काम है। हमारा आलोच्य विषय यहाँ 'मृत्यु' है। मृत्यु की तरह कठोर सत्य, मालूम होता है, संसार मे दूसरा नहीं।"

सर्वसाधारण से संबंध रखनेवाले विषयों पर लिखते समय वे संस्कृत के शब्दों का प्रयोग कुछ कम करते थे। फिर भी प्रायः संस्कृत की ओर उनका कुछ झुकाव रहता ही था। वाक्य यहाँ भी छोटे-छोटे ही होते हैं। उनकी इस प्रकार की भाषा का एक उदाहरण:—

"इलियड नामक महाकाव्य का कर्ता होमर ग्रीस देश का निवासी था। उस समय ग्रीस अनेक छोटी-छोटी रियासतों में बँटा हुआ था। होमर बेचारा अंधा था। वह अपने काव्य के पद गा गा कर सभी रियासतों म भीख माँगता फिरता था। उस समय तो उसकी कदर न हुई। पर जब वह मर गया और उसके काव्य का महत्त्व लोगों ने समझा, तब एक ही साथ कितनी ही रियासतें उसकी जन्म-भूमि

